सुलभजैनग्रन्थमाला— नं० ११



६३६७५ A.

श्रीपरमात्मने नमः।

# श्रीवृहज्जिनवाणीसंग्रह

संपादक—
पन्नालालबाकलीवाल सुजानगढ निवासी।



प्रकाशक और मुद्रक—
श्रीलाल जैन काव्यतीर्थ मंत्री—
भारतीय जैनसिद्धांतप्रकाशिनी संस्था



जैनसिद्धांतप्रकाशक (पवित्र) प्रेस
९ विश्वकोष लेन बाघबाजार कलकत्ता।



प्रथमावृत्ति।

वीरनिर्वाण संवत् २४५५ ईस्वी सन् १९२९।

न्योछावर—एक रुपया, जिल्द सवा रुपया।

## सावधान! सावधान!!

सुनहरी नाम और रेशमी कपडेकी जिल्दका चाक्यचिक्य देखकर धोका न खावैं, क्योंकि सुनहरी नाम छपानेसे नियमसे मुर्गीके अंडेको फोडकर उसमेंका चेप लगाते हैं, तब सोनेका वर्क चिपकता है और रेशमी कपडा बिना सरेसके चिपकता नहीं, इसीकारण हमने सोनेरी अक्षर और रेशमी कपडा नहीं लगाया है। अतएव बाहरी सुंदरता देखकर नहिं छूने लायक, अन्य संग्रहोंको न लेकर इस पवित्र बृहज्जिनवाणीसंग्रहपरसे ही पाठ, स्वाध्यायादि किया करैं।

मंत्री—

६३७८५. A.

# आवेदन।

संस्थाने अपने उद्देश्यानुसार सुलभ प्रचारार्थ इस संग्रह ग्रंथका मुद्रण किया है। प्रत्येक जैनी भाईके नित्य काममें आनेवाले पाठ इस संग्रहमें प्रायः सब ही आगये हैं। न्योछावर भी इतनी कम रक्खी गई है जिससे गरीब अमीर सब ही लाभ उठा सकते हैं। छपाई कपड़ेके पवित्र बेलनोंसे हुई है, जिल्द अरारोटकी लेईसे हिंदूके द्वारा बांधी गई है, मतलब यह कि--सरेस आदि किसी भी अपवित्र वस्तुका इसमें संपर्क नहीं कराया गया है।

## धन्यवाद।

आजसे लगभग १०-११ साल पहले धरणगांवनिवासी सेठ झूमकराम भगवानसा संस्थामें आठसौ रु० प्रदानकर दानी सहायक बने थे, उनके प्रदत्त द्रव्यसे श्रीवीरनिर्वाण संवत् २४४३ में अध्यात्मका ग्रंथ 'तत्त्वज्ञानतरंगिणी' प्रकाशित हुआ था, उसके बाद उक्त ग्रन्थकी आई हुई न्योछावरसे स्वामिकार्त्तिकेयानुप्रेक्षा स्व० पं० जयचंद्रजीकृत वचनिका सहित ग्रंथ वीर संवत् २४४७ में छपा था। उसके बाद अब यह श्रीवृहत्-जिनवाणीसंग्रह गुटका छपाया गया है। इसीप्रकार सदा अनेक ग्रन्थोंका उद्धार होता रहेगा। उक्त दानी महाशयके प्रदत्त द्रव्यसे जो जैनसमाज-का उपकार हुआ है उसके लिये वे कोटिशः धन्यवादके पात्र हैं। इसी प्रकार जो एकबार कोई रकम दान देकर सदा जिनवाणी माताकी सेवा करना चाहते हैं उन्हें संस्थाका दानीसहायक हो कर स्वपरकल्याण करना चाहिये।

निवेदक—

पन्नालाल बाकलीवाल महामंत्री—

भारतीय जैनसिद्धांतप्रकाशिनीसंस्था—कलकत्ता।

# विषय-सूची।



## प्रथम अध्याय प्रातःक्रिया और दर्शन पाठादि संग्रह।



## दूसरा अध्याय। अभिषेक पूजादि संग्रह।

# तीसरा अध्याय।

## देवशास्त्रगुरुस्तुतिसंग्रह।



# चौथा अध्याय।

## स्तोत्रसंग्रह संस्कृत और भाषा



# पंचम अध्याय

## भाषा पर्वपूजा-संग्रह

संख्या — पृष्ठ



## छठा अध्याय-आरती संग्रह ।



## सातवां अध्याय वीनतीसंग्रह ।



## आठवां अध्याय-भावनासंग्रह ।

## नवमा अध्याय-परमारथ जकड़ी संग्रह।



## दशवां अध्याय-जैनव्रत कथा संग्रह।



## ग्यारहवां अध्याय-जैनकथा संग्रह।



## बारहवां अध्याय उपदेश संग्रह।



## तेरहवां अध्याय फुटकर संग्रह।



# वृहज्जिनवाणीसंग्रह।

## प्रथम अध्याय।

### प्रातःक्रिया और दर्शनपाठादि संग्रह।

प्रत्येक जैनबंधुको सुवह उठ कर नीचे लिखे मंत्र और पाठ बोलने चाहिये और सातव पृष्ठमें बतलाई गई विधिके अनुसार सामायिक करना चाहिये।

#### १। नमस्कारादि मंत्र।

गाथा।

णमो अरहंताणं, णमो सिद्धाणं णमो आइरीयाणं।
णमो उवज्झायाणं, णमो लोए सव्वसाहूणं ॥ १ ॥
अर्हत्सिद्धाचार्योपाध्यायसर्वसाधुभ्यो नमः।

स्वर्गीय पं० महाचंद्रकृत

### २ सामायिक पाठ।

१ प्रतिक्रमण कर्म।

काल अनंत भ्रम्यो जगमें सहिये दुख भारी।
जन्ममरण नित किये पापको ह्वै अधिकारी ॥
कोटि भवांतरमांहिं मिलन दुर्लभ सामायिक।
धन्य आज मैं भयो योग मिलियो सुखदायक ॥ १ ॥
हे सर्वज्ञ जिनेश ! किये जे पाप जु मैं अब।
ते सब मन-वच-काय-योगकी गुप्ति विना लभ ॥
आप समीप हजूर मांहिं मैं खडो खडो सब।

दोष कहूं सो सुनो करो नठ दुःख देहिं जब ॥ २ ॥
क्रोधमानमदलोभमोहमायावशि प्रानी ।
दुःखसहित जे किये दया तिनकी नहिं आनी ॥
विना प्रयोजन एकेन्द्रिय वितिचउपंचेंद्रिय ।
आप प्रसादहि मिटैं दोष जो लग्यो मोहि जिय ॥ ३ ॥
आपसमें इकठौर थापि करि जे दुख दीने ।
पेलि दिये पगतलें दाबि करि प्राण हरीने ॥
आप जगतके जीव जिते तिन सबके नायक ।
अरज करूं मैं सुनो दोष मेटो दुखदायक ॥ ४ ॥
अंजन आदिक चोर महा घनघोर पापमय ।
तिनके जे अपराध भये ते क्षमा क्षमा किय ॥
मेरे जे अब दोष भये ते क्षमहु दयानिधि ।
यह पणिकोणो कियो आदि षटकर्ममांहिं ॥ ५ ॥

२ प्रत्याख्यान द्वितीय कर्म ।

इसके आदि वा अन्तमें आलोचनापाठ बोलकर फिर
तृतीय सामायिक कर्मका पाठ करना चाहिये ।

जोप्रमादवशि होय विराधे जीव घनेरे ।
तिनको जो अपराध भयो मेरे अघ ढेरे ॥
सो सब झूठो होउ जगतपतिके परसादै ।
जा प्रसादतैं मिलै सर्व सुख, दुःख न लाधै ॥ ६ ॥
मैं पापी निर्लज्ज दयाकरि हीन महाशठ ।
किये पाप अघढेर पापमति होय चित्त दुठ ॥
निंदूहूं मैं बारबार निज जियको गरहूं ।
सबविधि धर्म उपाय पाय फिर पापहिं करहूं ॥ ७ ॥

दुर्लभ है नरजन्म तथा श्रावककुल भारी।
सतसंगतिसंयोग धर्मजिनश्रद्धा, धारी॥
जिनवचनामृतधारसमा वर्तें जिनवानी।
तो हू जीव संघारे धिक धिक धिक हम जानी॥ ८॥
इंद्रियलंपट होय खोय निज ज्ञान जमा सव।
अज्ञानी जिमि करै तिसी विधि हिंसक व्है अव॥
गमनागमन करंतो जीव विराधे भोले।
ते सव दोष किये निंदू अव मन वच तोले॥ ९॥
आलोचनविधिथकी दोष लागे जु घनेरे।
ते सव दोष विनाश होउ तुमतैं जिन! मेरे॥
वारवार इस भांति मोह मद दोष कुटिलता।
ईर्षादिकतैं भय निंदिये जे भयभीता॥ १०॥

३ तृतीय सामायिक भावकर्म।

सव जीवनमें मेरे समताभाव जग्यो है।
सव जिय मोसम समता राखो भाव लग्यो है॥
आर्त्त रौद्र द्वय ध्यान छांडि करिहूं सामायिक।
संयम मो कव शुद्ध होय यह भाववधायक॥ ११॥
पृथिवी जल अरु अग्नि वायु चउकाय वनस्पत।
पंचहिं थावरमांहिं तथा त्रस जीव बसैं जित॥
वेइंद्रिय तिय चउ पंचेन्द्रियमांहि जीव सव।
तिनतैं छिमा कराऊं मुझपर छिमा करो अब॥ १२॥
इस अवसरमें मेरे सव सम कंचन अरु तृण॥
महल मसान समान शत्रु अरु मित्रहिं सम गण॥
जामन मरण समान जानि हम समता कीनी।

सामायिकका काल जितै यह भाव नवीनी ॥ १३ ॥
मेरो है इक आतम तामैं ममत जु कीनो ।
और सबै मम भिन्न जानि समतारस भीनो ॥
मात पिता सुत बंधु मित्र तिय आदि सबै यह ।
मोतैं न्यारे जानि जथारथ रूप कर्यौ गह ॥ १४ ॥
मैं अनादि जगजालमांहिं फंसि रूप न जाण्यो ।
एकेंद्रिय दे आदि जंतुको प्राण हराण्यो ॥
ते सब जीवसमूह सुनो मेरी यह अरजी ।
भवभवको अपराध क्षमा कीज्यो करि मरजी ॥ १५ ॥

४ चतुर्थ स्तवनकर्म।

नमौं रिषभ जिनदेव अजित जिन जीति कर्मको ।
संभव भवदुखहरण करण अभिनंद शर्मको ॥
सुमति सुमतिदातार तार भवसिंधु पार कर ।
पद्मप्रभ पद्माभ भानि भवभीति प्रीति धर ॥ १६ ॥
श्रीसुपार्श्व कृतपाश नाश भव जास शुद्धकर ।
श्रीचन्द्रप्रभ चंद्रकांतिसम देहकांतिधर ॥
पुष्पदंत दमि दोष कोश भविपोष रोषहर ।
शीतल शीतलकरण हरण भवताप दोषहर ॥ १७ ॥
श्रेयरूप जिनश्रेय ध्येय नित सेय भव्यजन ।
वासुपूज्य शतपूज्य वासवादिक भवभयहन ॥
विमल विमलमति देन अंतगत है अनंतजिन ।
धर्मशर्मशिवकरण शांतिजिन शांतिविधायिन ॥ १८ ।
कुंथ कुंथमुख जीवपाल अरनाथ जालहर

मल्लि मल्लसम मोहमल्लमारन प्रचार धर ॥
मुनिसुव्रत व्रतकरण नमत सुरसंघहि नमि जिन ।
नमिनाथ जिन नेमि धर्मरथमाहिं ज्ञानधन ॥ १९ ॥
पार्श्वनाथ जिन पार्श्वउपलसम मोक्षरमापति ।
वर्द्धमान जिन नमूं वमू भवदुःख कर्मकृत ॥
या विधि मैं जिनसंघरूप चउवीस संख्यधर ।
स्तवूं नमूं हूं बार बार वंदूं शिवसुखकर ॥ २० ॥

५ पंचम वंदनाकर्म ।

वंदूं मैं जिनवीर धीर महावीर सु सनमति ।
वर्द्धमान अतिवीर वंदि हूं मनवचतनकृत ॥
त्रिशलातनुज महेश धीश विद्यापति वंदूं ।
वंदों नितप्रति कनकरूप तनु पापनिकंदूं ॥ २१ ॥
सिद्धारथ नृपनंदद्दुंद्दुख दोष मिटावन ।
दुरितदवानल ज्वलितज्वाल जगजीव उधारन ॥
कुंडलपुर करि जन्म जगतजिय आनंदकारन ।
वर्ष बहत्तरि आयु पाय सबही दुखटारन ॥ २२ ॥
सप्तहस्त तनु तुंग भंगकृतजन्ममरणभय ।
बालब्रह्ममय ज्ञेय हेय आदेय ज्ञानमय ॥
दे उपदेश उधारि तारि भवसिंधु जीवघन ।
आप वसे शिवमाहिं ताहि वंदौं मन वच तन ॥ २३ ॥
जाके वंदनथकी दोष दुखदूरिहि जावै ।
जाके बन्दनथकी मुक्तितिय सन्मुख आवै ॥
जाके वंदनथकी वन्द्य होवै सुरगनके ।

ऐसे वीर जिनेश वन्दि हूं क्रमयुग तिनके ॥ २४ ॥
सामायिक षटकर्म माहिं बन्दन यह पंचम।
बन्दों वीरजिनेंद्र इन्द्रशतवन्द्य वन्द्य मम ॥
जन्ममरणभय हरो करो अघशांति शांतिमय।
मैं अघकोश सुपोष दोषको दोष विनाशय ॥ २५ ॥

६ छठा कायोत्सर्ग कर्म।

कायोत्सर्गविधान करूं अंतिम सुखदाई।
कायत्यजनमय होय काय सबको दुखदाई ॥
पूरब दक्षिण नमूं दिशा पश्चिम उत्तर मैं।
जिनगृहवंदन करूं हरूं भवपापतिमिर मैं ॥ २६ ॥
शिरोनती मैं करूं नमूं मस्तक कर धरिकैं।
आवर्तादिक क्रिया करूं मन वच मद हरिकैं ॥
तीनलोक जिनभवनमाहिं जिन हैं जु अकृत्रिम।
कृत्रिम हैं द्वय अर्द्धद्वीप मांहीं बन्दों जिमि ॥ २७ ॥
आठ कोडि परि छप्पन लाख जु सहस सत्यानूं।
च्यारि शतक परि असी एक जिनमन्दिर जानूं ॥
व्यंतर ज्योतिषिमाहिं संख्यरहिते जिनमंदिर।
ते सब बंदन करूं हरहु मम पाप संघकर ॥ २८ ॥
सामायिकसम नाहिं और कोऊ वैर मिटायक।
सामायिकसम नाहिं और कोउ मैत्री-दायक ॥
श्रावक अणुव्रत आदि अंत सप्तम गुणथानक।
यह आवश्यक किये होय निश्चय दुखहानक ॥ २९ ॥
जे भवि आतमकाज-करण उद्यमके धारी।

ते सब काज विहाय करो सामायिक सारी ॥
राग दोष मद मोह क्रोध लोभादिक जे सब ।
बुध 'महाचन्द्र' विलाय जाय तातैं कीज्यो अब ॥३०॥

❋ इति सामायिक पाठ समाप्त ❋

## ३ सामायिक करनेकी विधि ।

गृहस्थके नित्यकर्म छह हैं। देवपूजा १, गुरुकी भक्ति करना २, स्वाध्याय करना ३, संयम पालना ४, तप करना ५, और दान करना ६। सामायिक करना इन षटकर्मोंमेंसे तपके अंतर्गत है। इसलिये प्रत्येक गृहस्थको प्रतिदिन सवेरे ही एकवार दूसरी प्रतिमाके धारीको सवेरे साम दो बार और तीसरी सामायिकप्रतिमाधारीको दुपहर रातमें कमसेकम तीन बार सामायिक करना चाहिये। उपवास वा उपवाससे पूर्वके दिन इनसे जियादा और जियादा समय तक करना चाहिये।

सामायिकका काल जघन्य दो घडी अर्थात् एक मुहूर्तका (४८ मिनिटका) है, मध्यमकाल चार घडी वा दो मुहूर्तका और उत्कृष्ट काल ६ घडीका है और जो प्रतिमाधारी नहीं हैं अव्रती हैं, उनकेलिये ४८ मिनिटका नियम नहीं है वे अपने अवकाशके अनुसार कम जियादा भी कर सकते हैं।

सामायिक करनेका सबसे उत्तमकाल सवेरेका है सो सवेरे चार बजे या सूर्योदयसे पहले शय्यासे उठकर ही करना चाहिये। गृहस्थ यदि स्त्रीसहवासादिसे अपवित्र हो तो हाथ पांव धोकर कपडा बदल कर घरके किसी एकांत स्थानमें (जहां कि—डांस मच्छर आदिकी कोई भी बाधा न हो)

अथवा जिनमंदिरजी या धर्मशालामें उत्तर या पूर्वमुख कुशासन पर बैठकर सामायिक धारण करना चाहिये। जिनमंदिरजीमें उत्तर पूर्वमुख देखकर बैठनेका कोई नियम नहीं है क्योंकि मंदिरजी नवदेवोंमेंसे एक देव हैं। देवके सन्मुख बैठकर सामायिक करना सर्वोत्तम है। इसलिये मंदिरजीमें जहां कुछ विक्षेपका कारण न हो, उस जगह चाहे जिधरको मुँह करके बैठ सकते हैं।

सामायिक करनेवाला प्रथम ही दर्भासन या चटाई पर सीधे खडा होकर पांवके अग्रभाग चार अंगुलके अंतरसे रख, दोनों हाथ लटका देवे, दृष्टि नाशाके अग्रभागपर रख कर खडा हो अपने मनमें प्रतिज्ञा करै कि 'मैं इतने समय तक सामायिक करूंगा सो जब तक सामायिककी क्रिया करूं तबतक मुझे इस स्थानके सिवाय अन्य स्थान और समस्त प्रकारके परिग्रहका सर्वथा त्याग है।' तत्पश्चात् नव अथवा तीन बार नमस्कार मंत्रका उच्चारण करके साष्टांग नमस्कार करै। तत्पश्चात् खडे २ ही अथवा बैठकर तीन बार नमस्कार मंत्र पढकर हाथ जोडकर जुडे हुये हाथोंसे तीन आवर्त (चक्र) देकर जुडे हुए हाथों पर मस्तक रखकर एकबार शिरोनति करै। इसका अर्थ यह है कि मैं मनवचनकायसे सन्मुखदिशाकी तरफ जितने कृत्रिम अकृत्रिम चैत्यालय (जिनमंदिर) सिद्धक्षेत्र हैं, उन सबको नमस्कार करता हूं। इसी प्रकार तीन आवर्त और एक शिरोनति दहने हाथकी दिशामें करै, फिर पीठ पीछेकी दिशामें

और फिर बायें हाथकी दिशामें करै। यदि मंदिरजीमें बैठकर सामायिक करनेका काम पडै और चारों तरफ अन्य भाई सामायिक स्वाध्यायादिक करते हों और चारों तरफ फिर फिर कर शिरोनति करनेमें शास्त्रजी वगेरहके पीठ लगती हो तो जिस दिशामें मुख करके बैठे हों, उसी दिशामें ही चारबार आवर्त और चार शिरोनति कर लें परंतु मनमें यही भावना रक्खे कि इस पूर्वदिशाके व दक्षणदिशाके या अमुकदिशाके चैत्यालय आदिको नमस्कार करता हूं अथवा अपने हाथों को पहिले आवर्तके बाद एकबार दहने हाथकी तरफ झुका कर फिर तीसरी बार पीठ पीछे नमस्कार करते समय माथे पर हाथ रख कर और चौथी बार बांयी तरफ हाथ झुका कर जुडे हुये हाथोंपर मस्तक रख कर शिरोनति कर लें।

इसप्रकार चारों तरफ चार बारमें बारह आवर्त और चार शिरोनति करनेके पश्चात् पहले जिस तरफ मुंह करके बैठे हो उसी तरफ पद्मासन वा अर्द्धपद्मासन बैठकर शांतचित्त होकर सामायिकका पाठ संस्कृत वा भाषा धीरे धीरे पढे, जबानी याद न हो तो पुस्तक सामने रखकर मनमें उसके अर्थको समझता हुवा पढै।

सामायिक पाठमें प्रतिक्रमण, प्रत्याख्यान, सामायिक, स्तवन, वंदन और कायोत्सर्ग ये छह कर्म हैं। प्रतिक्रमणमें भगवानके सन्मुख अपने किये हुये पापकार्योंको स्मरण करके आलोचना (प्रार्थना) करना है। प्रत्याख्यान कर्ममें ये सब दोष मैंने प्रमादके वशीभूत होकर किये हैं सो मैं आपके

पास अपनी निंदा करके प्रार्थना करता हूं कि मेरे ये दोष मिथ्या होवो। सामायिक कर्ममें समस्त जीवोंमें और उत्तम मध्यम समस्त पदार्थोंमें रागद्वेष छोडकर समस्त जीवोंसे अपने किये हुये अपराधोंकी क्षमा मांग कर समता भाव धरनेकी प्रतिज्ञा है। चौथे स्तवन कर्ममें चौवीसों तीर्थंकर भगवानको नमस्कार पूर्वक स्तुति (गुणप्रशंसा) करना है। पांचवें बंदनाकर्ममें अंतिम तीर्थंकर भगवान महावीरस्वामी को प्रशंसापूर्वक बारंबार नमस्कार करना है। सो पाठ करते समय इन पांचों अध्यायोंकी पूर्त्तिमें नमस्कार करना चाहिये और छठा कायोत्सर्ग कर्म है सो पहिलेकी तरह खडे होकर शरीरसे ममता छोडकर, चारों दिशाओंमें तीन तीन आवर्त और एक एक शिरोनति करैं। इसप्रकार आदि अंतमें चार आवर्त और चार शिरोनति करनेसे सबसे थोडे समयकी सामायिक करना तौ पूरा हो जाता है परंतु इतने पाठ पढने में वहुत थोडा समय ही लगा इसलिये अधिक काल शांत-परिणाम (समताभाव) रखनेकेलिये इन समतारूप भावोंमें ही एक वा दो नमस्कार मंत्रकी माला फेर लेना चाहिये तथा बारह भावनाका पाठ अथवा अन्यान्य पाठ भी पढ लेना चाहिये। इसके सिवाय सामायिक धारण करनेसे पहिले आलोचनापाठ भी जो प्रतिक्रमण कर्म ही है, पढ लेना चाहिये। नमस्कारमंत्रकी माला फेरनेमें समय वहुत लगता हो और अन्यान्य पाठ पढने हों तौ ३५ अक्षरी नमस्कार मंत्रकी जगह, 'अरहंत सिद्ध' ऐसे छह अक्षरोंके मंत्रकी

अथवा 'असियाउसा' इसप्रकार पांच अक्षरोंके मंत्रकी, तथा 'अरहंत' ऐसे चार अक्षर 'सिद्ध सिद्ध' ऐसे दो अक्षर अथवा 'ओम्' ऐसे एक अक्षरकी माला जप लेना चाहिये। जब कि सामायिक पाठ पढनेके बाद माला फेरना तथा बारह भावना आदि और और पाठ पढना हो तो इन सबके बाद अंतका कायोत्सर्ग और आवर्तादि क्रिया करकैं सामायिक पूर्ण करै।

इसप्रकार नित्य एक बार वा दो बार या तीन बार आलोचनापाठ सहित सामायिक करनेसे परिणामोंमें बडी शांति होती है, प्रमाद छूटता जाता है जो कि महा सुखका कारण है।

## ४ अथ आलोचना पाठ।

यह आलोचना पाठ सामायिक कालमें प्रथमकर्म प्रतिक्रमण कर्म है उस कर्मके आदि वा अन्तमें बोलना चाहिये।

दोहा—वंदों पांचों परम गुरु, चौवीसों जिनराज।
करूं शुद्ध आलोचना, शुद्धिकरनके काज॥ १॥

सखी छंद चौदहमात्रा।

सुनिये जिन अरज हमारी। हम दोष किये अति भारी॥
तिनकी अब निवृत्ति काजै। तुम सरन लही जिनराजै॥२॥
इक वे ते चउ इंद्री वा। मनरहित सहित जे जीवा॥
तिनकी नहिं करुणा धारी। निरदइ ह्वै घात विचारी॥ ३॥
समरंभ समारंभ आरंभ। मनवचतन कीने प्रारंभ॥
कृत कारित मोदन करिकैं। क्रोधादि चतुष्टय धरिकैं॥ ४॥
शत आठ जु इम भेदनतैं। अघ कीने परछेदनतैं॥

तिनकी कहुं कोलौं कहानी । तुम जानतु केवलज्ञानी ॥ ५ ॥
विपरीत एकांत विनयके । संशय अज्ञान कुनयके ॥
वश होय घोर अघ कीने । बचतैं नहिं जात कहीने ॥ ६ ॥
कुगुरुनकी सेवा कीनी । केवल अदयाकरि भीनी ॥
याविधि मिथ्यात भ्रमायो । चहुंगति मधि दोष उपायो ॥७॥
हिंसा पुनि झूठ जु चोरी । परवनितासौं दृगजोरी ॥
आंरभपरिग्रहभीनो । पनपाप जु या विधि कीनो ॥ ८ ॥
सपरस रसना घ्राननको । चखु कान विषयसेवनको ॥
बहु करम किये मन मानी । कछु न्याय अन्याय न जानी ॥९॥
फल पंच उदंबर खाये । मधु मांस मद्य चित चाहे ॥
नहिं अष्ट मूलगुणधारी । विसनन सेये दुखकारी ॥ १० ॥
दुईवीस अभख जिन गाये । सो भी निशिदिन भुंजाये ॥
कछु भेदाभेद न पायो । ज्यों त्यों करि उदर भरायो ॥ ११ ॥
अनंतान जु बंधी जानो । प्रत्याख्यान अप्रत्याख्यानो ॥
संज्वलन चौंकरी गुनिये । सब भेद जु षोडश मुनिये ॥१२॥
परिहास अरति रति शोग । भय ग्लानि तिवेदसंयोग ॥
पनवीस जु भेद भये इम । इनके वश पाप किये हम ॥ १३ ॥
निद्रावश शयन कराई । सुपनेमधि दोष लगाई ॥
फिर जागि विषयवन धायो । नानाविधि विषफल खायो ॥१४॥
कियेऽहार निहार विहारा । इनमें नहिं जतन विचारा ॥
बिन देखी धरी उठाई । विनशोधी भोजन खाई ॥ १५ ॥
तव ही परमाद सतायो । बहुविध विकलप उपजायो ॥
कछु सुधिबुधि नाहिं रही है । मिथ्यामति छाय गई है ॥ १६ ॥

मरजादा तुम ढिंग लीनी। ताहूमें दोष जु कीनी॥
भिन भिन अब कैसें कहिये। तुम ज्ञानविषै सब पइये॥ १७॥
हा हा! मैं दुठ अपराधी। त्रसजीवनराशि विराधी॥
थावरकी जतन न कीनी। उरमें करुना नहिं लीनी॥ १८॥
पृथिवी बहु खोद कराई। महलादिक जागां चिनाई।
पुन विन गाल्यो जल ढोल्यो। पंखातैं पवन विलोल्यो॥१९॥
हा! हा! मैं अदयाचारी। बहु हरितकाय जु विदारी॥
तामधि जीवनके खंदा। हम खाये धरि आनंदा॥ २०॥
हा! हा! मैं परमाद बसाई। विन देखे अगनि जलाई॥
तामधि जे जीव जु आये। ते हू परलोक सिधाये॥ २१॥
बीध्यो अन राति पिसायो। ईंधन बिन सोधि जलायो॥
झाडू ले जागां बुहारी। चींटी आदिक जीव विदारी॥ २२॥
जल छानि जिवानी कीनी। सो हू पुनि डारि जु दीनी॥
नहिं जलथानक पहुँचाई। किरिया विन पाप उपाई॥ २३॥
जल मल मोरिन गिरवायो। कृमिकुल बहु घात करायो॥
नदियनविच चीर धुवाये। कोसनके जीव मराये॥ २४॥
अन्नादिक शोध कराई। ता मैं जु जीव निसराई॥
तिनका नहिं जतन कराया। गरियालै धूप डराया॥ २५॥
पुनि द्रव्य कमावन काजे। बहु आरंभ हिंसा साजे॥
कीये तिसनावश भारी। करुना नहिं रंच विचारी॥ २६॥
इत्यादिक पाप अनंता। हम कीने श्रीभगवंता॥
संतति चिरकाल उपाई। बानीतैं कहिये न जाई॥ २७॥
ताको जु उदय अब आयो। नानाविधि मोहि सतायो॥

फल भुंजत जिय दुख पावै। वचतैं कैसैं करि गावै॥ २८॥
तुम जानत केवलज्ञानी। दुख दूर करो शिवथानी॥
हम तो तुम शरन लही है। जिन तारन विरद सही है॥ २९॥
जो गांवपती इक होवै। सो भी दुखिया दुख खोवै॥
तुम तीन भुवनके स्वामी। दुख मेटो अंतरजामी॥ ३०॥
द्रोपदीको चीर बढायो। सीतापति कमल रचायो॥
अंजनसे किये अकामी। दुख मेट्यो अंतरजामी॥ ३१॥
मेरे अवगुन न चितारो। प्रभु अपनो विरद विचारो॥
सब दोषरहित करि स्वामी। दुख मेटहु अंतरजामी॥३२॥
इंद्रादिक पदवी न चाहूं। विषयनिमैं नाहिं लुभाऊं॥
रागादिक दोष हरीजे। परमातम निजपद दीजे॥ ३३॥

दोहा।

दोषरहित जिनदेवजी, निजपद दीज्यो मोहि।
सब जीवनके सुख बढ़ै, आँनद मंगल होय॥ ३४॥
अनुभवमाणिक पारखी, जोंहरी आप जिनंद।
यही बर मोहि दीजिये, चरन सरन आनंद॥ ३५॥

इति आलोचना पाठ समाप्त।

## ५। सुप्रभातस्तोत्रम्।

यत्स्वर्गावतरोत्सवे यदभवज्जन्माभिषेकोत्सवे यद्दीक्षाग्रहणोत्सवे यदखिलज्ञानप्रकाशोत्सवे। यन्निर्वाणगमोत्सवे जिनपतेः पूजाद्भुतं तद्भवैः संगीतस्तुतिमंगलैः प्रसरतां मे सुप्रभातोत्सवः॥१॥ श्रीमन्नतामरकिरीटमणिप्रभाभिरालीढपादयुग! दुर्धरकर्मदूर। श्रीनाभिनन्दन! जिनाजित शंभवाख्य! त्वद्ध्यानतोऽस्तु सततं मम सुप्रभातं॥ २॥ छत्रत्रयप्रचलचामर-

वीज्यमानदेवाभिनन्दनमुने सुमते जिनेन्द्र ! पद्मप्रभारुणमणि-
द्युतिभासुरांग त्व० ॥ ३ ॥ अर्हन् सुपार्श्व कदलीदलवर्णगात्र
प्रालेयतारगिरिमौक्तिकवर्णगौर । चन्द्रप्रभ स्फटिकपाण्डुर पुष्प-
दंत ! त्व० ॥ ४ ॥ संतप्तकाञ्चनरुचे जिनशीतलाख्य श्रेया-
न्विनष्टदुरिताष्टकलंकपंक । बंधूकबंधुररुचे जिन वासुपूज्य
त्व० ॥ ५ ॥ उदण्डदर्पकरिपो विमलामलांग स्थेमन्ननंतजि-
दनंतसुखाम्बुराशे । दुष्कर्मकल्मषविवर्जित धर्मनाथ त्व० ॥
देवामरीकुसुमसंन्निभ शांतिनाथ कुन्थो दयागुणविभूषणभूषि-
तांग । देवाधिदेव भगवन्वरतीर्थनाथ त्व० ॥ ७ ॥ यन्मोह-
मल्लमदभञ्जनमल्लिनाथ क्षेमंकरोवितथशासनसुव्रताख्य । यत्स-
म्पदा प्रशमितो नमिनामधेय त्व० ॥ ८ ॥ तापिच्छगुच्छरुचि-
रोज्ज्वल नेमिनाथ घोरोपसर्गविजयिन् जिन पार्श्वनाथ । स्या-
द्वाद सूक्तिमणिदर्पणवर्द्धमान त्व० ॥ ९ ॥ प्रालेयनीलहरिता-
रुणपीतभासं यन्मूर्तिमव्ययसुखावसथं मुनीन्द्राः । ध्यायन्ति
सप्ततिशतं जिनवल्लभानां त्व० ॥ १० ॥ सुप्रभातं सुनक्षत्रं मांग-
ल्यं परिकीर्तितम् । चतुर्विंशतितीर्थानां सुप्रभातं दिने दिने
॥ ११ ॥ सुप्रभातं सुनक्षत्रं श्रेयः प्रत्यभिनन्दितम् । देवता
ऋषयः सिद्धाः सुप्रभातं दिने दिने ॥ १२ ॥ सुप्रभातं तवै-
कस्य वृषभस्य महात्मनः । येन प्रवर्तितं तीर्थं भव्यसत्त्वसुखा-
वहम् ॥ १३ ॥ सुप्रभातं जिनेंद्राणां ज्ञानोन्मीलितचक्षुषाम् ।
अज्ञानतिमिरान्धानां नित्यमस्तमितो रविः ॥ १४ ॥ सुप्रभा-
तं सुनक्षत्रं सुकल्याणं सुमंगलम् । त्रैलोक्यहितकर्तॄणां जिना-
नामेव शासनम् ॥ १६ ॥

इति सुप्रभातस्तोत्रं समाप्तम् ।

# ६। प्रभाती संग्रह।

राग रामकली।

ऋषभदेव ऋषिदेवसहाई। अजित अजितरिपु संभव संभव, अभिनंदन नंदन लवलाई॥ ऋषभदेव॥ १॥ सुमति सुमति भवि पदम पदम अलि, देत सुपास सुपास भलाई। चित चकोर चंदा चंदप्रभ पुहुपदंत पुहुपनि–भजि भाई॥ऋषभ०॥ शीतल शीतल जडता नाशै, श्रेयान् श्रेयान् जोति जगाई। वासुपूज्य वासवपदपूजै, विमल विमल कीरति जगछाई॥ ऋषभ०॥३॥ गुण अनंत अघ अंत अनंत है, धरम धरम बरसा बरसाई। शांति शांत कुंथ्वादि जंतुपर, कुंथुनाथ करुणा करवाई॥ ऋषभ०॥ ४॥ अरह अरहविधि मल्लि मल्लवर, मुनिसुव्रत मुनिसुव्रतदाई। नमि नमि सुरनर, नेमि-धरम रथ, नेमि प्रभू काटैं भवकाई॥ ऋषभ०॥ ५॥ पास पास छेदी चहुं गतिकी, महावीर महावीर बड़ाई। द्यानत परमानंद पदकारन, चौबीसौं नामारथ गाई॥ ऋषभ०॥६॥

राग भैरों।

उठो रे सुज्ञानी जीव, जिनगुन गावो रे॥ उठो रे०॥ टेक॥ निसि तो नसाय गई, भानुको उद्योत भयो, ध्यानको लगावो प्यारे, नींदको भगावो रे। उठो रे॥ १॥ भववन चौरासी बीचि, भ्रमनो फिर न नीच, मोहजाल फंद परयो, जन्म मृत्यु पावो रे॥ उठो रे०॥ २॥ आरज पृथ्वीमें आय, उत्तम नर जन्म पाय, श्रावक कुलको लहाय, मुक्ति क्यों न जावो रे॥ ॥ उठो रे०॥ ३॥ विषयनि राचि राचि, बहुविधि पाप सांचि,

नरकनि जाय क्यों, अनेक दुःख पावोरे ॥ उठोरे० ॥ ४ ॥ परको मिलाप त्याग आतमके जाप लाग, सुबुधि बतावै गुरु, ज्ञान क्यों न लावोरे ॥ उठोरे ॥ ५ ॥

राग वसंत ।

भोर भयो भज श्री जिनराज, सफल होहिं तेरे सब काज ॥ टेक ॥ धन संपति मन बंछित भोग, सब विधि जान बनै संजोग ॥ भोर० ॥ १ ॥ कल्पवृच्छ ताके घर रहै। कामधेनु नित सेवा बहै । पारसचिंतामनि-समुदाय, हितसों आय मिलै सुख दाय ॥ भोर० ॥२॥ दुर्लभतें सुलभ्य ह्वै जाय, रोगसोग दुखदूर पलांय। सेवा देव करैं मनलाय, विघन उलटि मंगल ठहराय ॥ भोर० ॥ ३ ॥ डायनिभूत पिशाच न छलै, राज चोरको जोर न चलै। जस आदर सौभाग्य प्रकास, द्यानत सुरग मुकतिपदवास ॥ भोर० ॥ ४ ॥

राग भैरों ।

भोर भयो सब भविजन मिलकर, जिन वरपूजन आवो (जावो), अशुभ मिटावो पुण्य बढावो, नैनन नींद गमावो ॥ भोर० ॥ टेक ॥ तनको धोय धारि उजरे पट, सुभगजलादिक लावो। वीतराग छवि हरखि निरखिके, आगमोक्त गुन गावो ॥ भोर भयो० ॥ १ ॥ शास्तर सुनो भनो जिनवानी, तपसंजम उपजावो । धरि सरधान देव गुरु आगम, सात तत्त्वरुचि लावो ॥ भोर भयो० ॥ २ ॥ दुःखित जनकी दया ल्याय उर, दान चारविधि द्यावो। रागरोष तजि भजि निजपदको, 'बुधजन' शिवपद पावो ॥ भोर भयो० ॥ ३ ॥

## ७। मेरी भावना।

(स्नान करते समय बोलना)

मैं देव नित अरहंत चाहूं सिद्धका सुमिरन करौं। मैं सूर गुरु मुनि तीनि पद थे साधुपद हिरदय धरों॥ मैं धर्म करुणा-मय जु चाहूं, जहां हिंसा रंच ना। मैं शास्त्र ज्ञान विराग चाहूं जासुमें परपंच ना॥ १॥ चौवीस श्रीजिनदेव चाहूं और देव न मन बसै। जिन बीस क्षेत्रविदेह चाहूं, बंदिते पातक नशै॥ गिरनार शिखर समेद चाहूं, चंपापुर पावापुरी। कैलाश श्री-जिनधाम चाहूं, भजत भाजैं भ्रमजुरी॥ २॥ नवतत्त्वका सरधान चाहूं, और तत्त्व न मन धरों। षट्द्रव्य गुन परजाय चाहूं ठीक तासों भय हरों॥ पूजा परम जिनराज चाहूं और देव न हूं सदा। तिहुंकालकी मैं जाप चाहूं पाप नहिं लागे कदा॥ ३॥ सम्यक्त दरशन ज्ञान चारित, सदा चाहूं भावसों। दशलक्षणी मैं धर्म चाहूं महा हर्ष उछावसों॥ सोलह जु कारन दुखनिवारण सदा चाहूं प्रीतिसौं। मैं चित अठाई पर्व चाहूं महा मंगल रीतिसों॥ ४॥ मैं वेद चारों सदा चाहूं आदि अंत निबाहसों। पाये धरमके चार चाहूं अधिक चित्त उछा-हसों॥ मैं दान चारौं सदा चाहूं भुवनवशि लाहो लहूं। आरा-धना मैं चारि चाहूं अंतमैं येही गहूं॥ ५॥ भावना बारह जु भाऊं भाव निरमल होत हैं। मैं व्रत जु बारह सदा चाहूं त्याग भाव उद्योत हैं॥ प्रतिमा दिगंबर सदा चाहूं ध्यान आसन सोहना। वसुकर्मतैं मैं छुटा चाहूं शिवलहूं जहँ मोहना॥ ६॥ मैं साधुजनको संग चाहूं प्रीति तिनहीं सों करौं। मैं पर्वके

उपवास चाहूं अवर आरंभ परिहरौं ॥ इस दुक्ख पंचमकालमाहीं कुल शरावक मैं लहों । अरु महाव्रत धरि सकौं नाहीं, निबल तन मैंने गहो ॥ ७ ॥ आराधना उत्तम सदा चाहूं सुनो जिन-रायजी । तुम कृपानाथ अनाथ 'द्यानत' दया करना न्याय जी ॥ वसुकर्मनाश विकाश ज्ञानप्रकाश मोको कीजिये । करि सुगति गमन समाधिमरन सुभक्ति चरनन दीजिये ॥ ८ ॥

## ८ । दृष्टाष्टकस्तोत्रम ।

( दर्शनार्थ जाते हुये जबसे जिनमंदिर दीखने लगे तबसे इसका पाठ करना प्रारंभ कर दे )

दृष्टं जिनेन्द्रभवनं भवतापहारी भव्यात्मनां विभवसं-भवभूरिहेतुः । दुग्धाब्धिफेनधवलोज्ज्वलकूटकोटीनद्धध्वज-प्रकरराजिविराजमानम् ॥ १ ॥ दृष्टं जिनेन्द्रभवनं भुवनैक-लक्ष्मीधामर्द्धिवर्द्धितमहामुनिसेव्यमानम् । विद्याधरामरवधूजन-मुक्तदिव्यपुष्पांजलिप्रकरशोभितभूमिभागम् ॥ २ ॥ दृष्टं जिनेन्द्रभवनं भवनादिवासविख्यात नाकगणिकागणगीयगी-मान् । नानामणिप्रचयभासुररश्मिजालव्यालीढनिर्मलविशाल-गवाक्षजालम् ॥ ३ ॥ दृष्टं जिनेन्द्रभवनं सुरसिद्धयक्षगन्धर्व-किन्नरकरार्पितवेणुवीणा । संगीतमिश्रितनमस्कृतधारनादै-रापूरितांवरतलोरुदिगन्तरालम् ॥ ४ ॥ दृष्टं जिनेन्द्रभवनं विलिसद्विलोलमालाकुलालिललितालकविभ्रमाणम् ॥ माधु-र्यवाद्यलयनृत्यविलासनीनां लीलाचलद्वलयनूपुरनादरम्यम् ॥५॥ दृष्टं जिनेन्द्रभवनं मणिरत्नहेमसारोज्ज्वलैः कलशचामरदर्पणा-द्यैः । सन्मंगलैः ससतमष्टशतप्रभेदैर्विभ्राजितं विमलमौक्तिक-

दामशोभम् ॥६॥ दृष्टं जिनेन्द्रभवनं वरदेवदारुकर्पूरचन्दनतरुष्कसुगन्धिधूपैः । मेघायमानगगनं पवनाभिघातचंचच्चलद्विमलकेतनतुंगशालम् ॥ ७ ॥ दृष्टं जिनेन्द्रभवनं धवलातपत्रच्छायानिमग्नतनुयक्षकुमारवृन्दैः । दोधूयमानसितचामरपंक्तिभासं भामंडलद्युतियुतप्रतिमाभिरामम् ॥ ८ ॥ दृष्टं जिनेन्द्रभवनं विविधप्रकारपुष्पोपहाररमणीयसुरत्नभूमिः । नित्यं वसन्ततिलकश्रियमादधानं सन्मंगलं सकलचन्द्रमुनिन्द्रवन्द्यम् ॥ ९ ॥ दृष्टं मयाद्यमणिकांचनचित्रतुंगसिंहासनादिजिनबिंबविभूतियुक्तम् । चैत्यालयं यदतुलं परिकीर्तितं मे सन्मंगलं सकलचन्द्रमुनींद्रवन्द्यम् ॥ १० ॥

इति दृष्टाष्टकस्तोत्रं संपूर्णम् ॥

## ९ । मन्दिरजीमें प्रवेश करना आदि

मन्दिरजीकी वेदीगृहमें प्रवेश करते ही "ॐ जय जय जय निःसहि निःसहि निःसहि" इस प्रकार उच्चारण करके नीचे लिखा अद्याष्टक स्तोत्र बोल कर दर्शनपाठादि बोले ।

## १० । अद्याष्टकस्तोत्रम् ।

अद्य मे सफलं जन्म नेत्रे च सफले मम । त्वामद्राक्षं यतो देव हेतुमक्षयसंपदः ॥ १ ॥ अद्य संसारगंभीरपारावारः सुदुस्तरः । सुतरोऽयं क्षणेनैव जिनेन्द्र तव दर्शनात् ॥ २ ॥ अद्य मे क्षालितं गात्रं नेत्रे च विमले कृते । स्नातोहं धर्मतीर्थेषु जिनेन्द्र तव दर्शनात् ॥ ३ ॥ अद्य मे सफलं जन्म प्रशस्तं सर्वमंगलम् । संसारार्णवतीर्णोऽहं जिनेन्द्र तव दर्शनात् ॥४॥ अद्य कर्माष्टकज्वालं विधूतं सकषायकम् । दुर्गतेर्विनिवृत्तोऽहं

जिनेन्द्र तव दर्शनात् ॥ ५ ॥ अद्य सौम्या ग्रहाः सर्वे शुभाश्चैकादशस्थिताः । नष्टानि विघ्नजालानि जिनेन्द्र तव दर्शनात् ॥ ६ ॥ अद्य नष्टो महाबन्धः कर्मणां दुःखदायकः । सुखसंगं समापन्नो जिनेंद्र तव दर्शनात् ॥ ७ ॥ अद्य कर्माष्टकं नष्टं दुःखोत्पादनकारकम् । सुखाम्भोधिनिमग्नोऽहं जिनेन्द्र तव दर्शनात् ॥ ८ ॥ अद्य मिथ्यान्धकारस्य हन्ता ज्ञानदिवाकरः । उदितो मच्छरीरेऽस्मिन् जिनेन्द्र तव दर्शनात् ॥ ९ ॥ अद्याहं सुकृती भूतो निर्धूताशेषकल्मषः । भुवनत्रयपूज्योहं जिनेन्द्र तव दर्शनात् ॥१०॥ अद्याष्टकं पठेद्यस्तु गुणानन्दितमानसः तस्य सर्वार्थसंसिद्धिर्जिनेन्द्र तव दर्शनात् ॥ १८ ॥

इति अद्याष्टकं स्तोत्रं संपूर्णम् ।

—'०:—

## ११ । नमस्कारमंत्रदर्शनपाठादि ।

नमस्कार मंत्र ।

णमो अरहंताणं, णमो सिद्धाणं णमो आइरीयाणं ।
णमो उवज्झायाणं, णमो लोए सव्वसाहूणं ॥ १ ॥

चत्तारि मंगलं—अरहंत मंगलं । सिद्ध मंगलं । साहू मंगलं । केवलिपण्णत्तो धम्मो मंगलं ॥ १ ॥ चत्तारि लोगुत्तमा—अरहंत लोगुत्तमा । सिद्ध लोगुत्तमा । साहू लोगुत्तमा । केवलिपण्णत्तो धम्मो लोगुत्तमा ॥ २ ॥ चत्तारि सरणं पव्वज्जामि—अरहंत सरणं पव्वज्जामि । सिद्ध सरणं पव्वज्जामि । साहु सरणं पव्वज्जामि । केवलिपण्णत्तो धम्मो सरणं पव्वज्जामि ॥ ओं ह्रौं ह्रौं स्वाहा ॥

वर्तमान चौबीस तीर्थंकरोंके नाम ।

कवित्त ३१ मात्रा ।

ऋषभ अजित संभव अभिनंदन, सुमति पद्म सुपास प्रभुचंद ।
पुहपदंत शीतल श्रेयांस प्रभु, वासुपूज्य प्रभु विमल सुछंद ॥
स्वामि अनंत धर्म प्रभु शांति सु, कुंथु अरह जिन मल्लि अनंद ।
मुनिसुव्रत नमि नेमि पास, वीरेश सकल वंदों सुखकंद ॥

श्रीऋषभः १ अजितः २ संभवः ३ अभिनंदनः ४ सुमितः ५ पद्मप्रभः ६ सुपार्श्वः ७ चंद्रप्रभः ८ पुष्पदंतः ९ शीतलः १० श्रेयांसः ११ वासुपूज्यः १२ विमलः १३ अनंतः १४ धर्मः १५ शांतिः १६ कुंथुः १७ अरः १८ मल्लिः १९ मुनिसुव्रतः २० नमिः २१ नेमिः २२ पार्श्वनाथः २३ महावीरः २४ इति वर्तमानकालसंबंधिचतुर्विंशतितीर्थंकरेभ्यो नमो नमः ॥

इसप्रकार बोलकर साष्टांग नमस्कार करना चाहिये । नमस्कारके पश्चात् पूजनके लिये चावल चढाना हो, तो नीचे लिखे पद्य तथा मंत्र पढकर चढावे ।

गीता छंद

यह भवसमुद्रअपार तारण, के निमित्त सुविधि ठई । अति दृढ परमपावन जथारथ भक्ति वर नौका सही ॥ उज्जल अखंडित सालि तंदुल, पुंज धरि त्रयगुण जचूं । अरहंत श्रुतसिद्धांत गुरुनिरग्रंथ-नितपूजा रचूं ॥ १ ॥

दोहा ।

तंदुल सालि सुगंध अति, परम अखंडित वीन । जासौं पूजौं परमपद, देव शास्त्र गुरु तीन ॥ १ ॥ ओं ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्यः अक्षयपदप्राप्तये अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा ॥ १ ॥

यदि पुष्पोंसे पूजन करना हो तो नीचे लिखे पद्य और मंत्र पढकर चढावे।

जे विनयवंत सुभव्य-उर अंबुज-प्रकाशन भान हैं। जे एक मुखचारित्र भाषत, त्रिजगमाहि प्रधान हैं। लहि कुंदकमलादिक पहुप, भव भव कुवेदनसौं बचूं। अरहंत श्रुतसिद्धांत गुरुनिरग्रंथ नित पूजा रचूं॥ २॥

विविधभांति परिमल सुमन, भ्रमर जास आधीन। तासौं पूजौं परमपद, देव शास्त्र गुरु तीन॥ ओं ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्यः कामवाणविध्वंसनाय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा॥ २॥

यदि किसीको लोंग, बादाम इलायची या कोई प्रासुक फल चढाना हो तो नीचे लिखे पद्य और मंत्र पढकर चढावे।

लोचन सुरसना घ्राण उर, उत्साहके करतार हैं। मोपैं न उपमा जाय वरणी, सकल फल गुण सार हैं॥ सो फल चढावत अर्थ पूरन, सकल अम्रतरस सचूं। अरहंत श्रुतसिद्धांत गुरु निरग्रंथनितपूजा रचूं॥ ३॥

जे प्रधान फल फलविषैं, पंचकरण-रसलीन। जासौं पूजौं परमपद, देव शास्त्र गुरु तीन॥ ३॥ ओं ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्यो मोक्षफलप्राप्तये फलं निर्वपामीति स्वाहा॥ ३॥

यदि किसीको अर्घ चढाना हो, तो नीचे लिखे पद्य व मंत्र बोलकर चढाना चाहिये।

जल परम उज्ज्वल गंध अक्षत, पुष्प चरु दीपक धरूं। वर धूप निर्मल फल विविध, बहु जनमके पातक हरूं॥ इह भांति अर्घ चढाय नित भवि करत शिवपंकति मचूं। अरहंत श्रुतसिद्धांत गुरु निरग्रंथ नितपूजा रचूं॥ ४॥

वसुविधि अर्घ सँजोयके, अति उछाह मन कीन। जासौं पूजौं परम पद, देव शास्त्र गुरु तीन॥ ४॥ ओं ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्योऽनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घं निर्वपामीति स्वाहा॥ ४॥

# १२। अथ दर्शनदशक।

छप्पय।

देखे श्रीजिनराज, आज सब विघन विलाये। देखे श्रीजिनराज, आज सब मंगल आये॥ देखे श्रीजिनराज, काज करना कछु नाहीं। देखे श्रीजिनराज, हौंस पूरी मनमाहीं॥
तुमदेखे श्रीजिनराजपद, भोजल-अंजुलिजल-भया।
चिंतामनिपारसकल्पतरु, मोहसबनिसों उठि गया॥ १॥

२

देखे श्रीजिनराज, भाज अघ जाहिं दिसंतर। देखे श्रीजिनराज, काज सब होंइ निरंतर॥ देखे श्रीजिनराज, राज मनवांछित करिये। देखे श्रीजिनराज, नाथ दुख कबहु न भरिये॥ तुम देखे श्रीजिनराजपद, रोम रोम सुख पाइए। धनि आज दिवस धनि अब घरी, माथ नाथकौं नाइए॥ २॥

३

धन्य धन्य जिनधर्म, कर्मकौं छिनमैं तोरै। धन्य धन्य जिनधर्म परमपदसों हित जोरै॥ धन्य धन्य जिनधर्म भर्मकौ मूल मिटावै। धन्य धन्य जिनधर्म शर्म[1]की राह बतावै॥ जग धन्य धन्य जिनधर्म यह, सो परगट तुमनैं किया। भवखेत पाप[2]-तप-तपतकौं, मेघरूप ह्वै सुख दिया॥ ३॥

४

तेज सूरसम[3] कहूं, तपत दुखदायक प्रानी। कांति चंदसम कहूं, कलंकित मूरति मानी। वारिधिसम गुणकहूं, खारमैं

१ कल्याणकी, आत्महितकी। २ पापरूपअग्निसे तप्त। ३ सूर्य्यसदृश।

कौन भलप्पन ॥ पारससम जस कहूं, आपसम करै न पर–तन[1]॥ इन आदि पदारथ लोकमें, तुमसमान[2] क्यों दीजिये। तुम महाराज अनुपमदसा, मोहिं अनूपम कीजिये ॥ ४ ॥

५

तब विलंब नहिं कियो, चीर द्रौपदिको बाढ्यो। तब विलंब नहिं कियो, सेठ सिंहासन चाढ्यो ॥ तब विलंब नहिं कियो, सीय पावकतैं टार्‌यो। तब विलंब नहिं कियो, नीरँ[3] मातंग[4] उबार्‌यो ॥ इहिविधि अनेकदुख भगतके, चूर दूर किय सुख अवँनि[5]। प्रभु मोहिं दुःख नासनिविषैं, अब विलंब कारन कवन ॥५॥

६

कियो भौन[6]तैं गौन[7], मिटी आरति संसारी। राह आन तुम ध्यान, फिकर भाजी दुखकारी ॥ देखे श्रीजिनराज, पाप मिथ्यात विलायो। पूजाश्रुति बहु भगति, करत सम्यकगुन आयो ॥ इस मारवाडसंसारमें[8] कल्पवृक्ष तुम दरस है। प्रभु मोहि देहु भौ भौ विषैं, यह वांछा मन सरस है ॥ ६ ॥

७

जै जै श्रीजिनदेव, सेव तुमरी अघनाशक। जै जै श्रीजिनदेव भेव[9] षटद्रव्य प्रकासक ॥ जै जै श्रीजिनदेव एक जो प्रानी ध्यावै जै जै श्रीजिनदेव, टेव अहमेव मिटावै। जै जै श्रीजिनदेव प्रभु, हेय करमरिपु दलनकौं। हूजे सहाय सँघरायजी, हम तयार सिवचलनकौं ॥ ७ ॥

---

१ पराये शरीरको अर्थात दूसरी धातुओंको। २ पटतर, उपमा। ३ जलमेंसे। ४ हाथी। ५ पृथ्वीमें। ६ घरसे। ७ गमन। ८ मारवाडरूपी (वृक्षरहितसूखे देशरूपी)संसारमें। ९ भेद।

८

जै जिनंद आनंदकंद, सुरवृंदवंद्य पद। ग्यानवान सब जान, सुगुन मनिखान आनपद[1]॥ दीनदयाल कृपाल, भविक भौ-जाल निकालक। आप बूझ सब सूझ, गूझ[2] नहिं बहुजन पालक। प्रभु दीनबंधु करुनामयी, जगउधरन तारन तरन। दुखरासनिकास स्वदासकौं, हमैं एक तुमही सरन॥ ८॥

९

देखनीक[3] लखि रूप, वंदिकरि बंदनीक हुव।
पूजनीक पद पूज, ध्यानकरि [4]थावनीक ध्रुव॥
हरष बढाय बजाय, गाय जस अंतरजामी।
दरब चढाय अघाय, पाय संपति निधि स्वामी।
तुमगुण अनेक मुख एकसौं, कौंन भांति बरनन करौं
मनवचनकायबहुप्रीतसौं, एक नामहींसौं तरौं॥९॥

१०

चैत्यालय जो करै, धन्य सो श्रावक कहिये।
तामैं प्रतिमा धरै, धन्य सो भी सरदहिये॥
जो दोनों विसतरै, संघनायक ही जानौं।
बहुत जीवकौं धर्म,-मूलकारन सरधानौं॥
इस दुखमकाल विकराल मैं, तेरो धर्म जहां चलै।
हे नाथ काल चौथो तहां, ईति[4] भीति[5] सबही टलै॥१०॥

---

१ गद ऐसा भी पाठ है। २ गुप्त-छिपा। ३ देखनेलायक। ४अतिवृष्टि अनावृष्टि आदि सात। ५ इहलोक परलोक भय आदि सात।

११

दर्शनदशक कवित्त, चित्तसों पढै त्रिकालं।
प्रीतम सनमुख होय, खोय चिंता गृहजालं॥
सुखमें निसिदिन जाय, अंत सुरराय कहावै।
सुर कहाय सिवपाय, जनम मृति जरा मिटावै॥
धनि जैनधर्म दीपकप्रगट, पाप तिमिर छयकार है।
लखि साहिवराय सुआंखसों, सरधातारनहार है॥ ११॥

इति दर्शनदशक ॥ २॥

## १३। अथ दर्शन स्तुति।

छप्पय।

तुव जिनिंद दिट्ठियो, आज पातक सब भज्जे।
तुव जिनिंद दिट्ठियौ, आज बैरी सब लज्जे॥
तुव जिनिंद दिट्ठियौ, आज मैं सरवस पायौ।
तुव जिनिंद दिट्ठयौ आज चिंतामणि आयौ॥
जै जै जिनिंद त्रिभुवन तिलक, आज काज मेरो सरयो।
कर जोरि भविक विनती करत, आज सकल भव दुख टरयो।
तुव जिनिंद मम देव, सेव मैं तुमरी करिहौं।
तुव जिनिंद मम देव, नाम तुम हिरदै धरिहौं॥
तुव जिनिंद मम देव, तुही साहिब मैं बंदा।
तुव जिनिंद मम देव, मही कुमुदनि तुम चंदा।
जै जै जिनिंद भवि कमल रवि, मेरो दुःख निवारिकै।
लीजै निकाल भव जालतैं, अपनो भक्त विचारकै॥ २॥

—०—

# १४। श्रीदौलतरामकृत स्तुति।

सकल ज्ञेयज्ञायक तदपि, निजानंद रसलीन।
सो जिनेन्द्र जयवंत नित, अरिरजरहसिविहीन ॥ १ ॥

पद्धरि छन्द।

जय वीतराग विज्ञानपूर। जय मोहतिमिरको हरन सूर ॥
जय ज्ञान अनंतानंतधार। दृगसुखवीरजमंडित अपार ॥२॥
जय परम शांतमुद्रासमेत। भविजनको निजअनुभूतिहेत ॥
भविभागनवचजोगेवशाय। तुमधुनि ह्वै सुनि विभ्रम नसाय॥
तुमगुण चिंतत निजपरविवेक। प्रगटैं विघटैं आपद अनेक ॥
तुम जगभूषण दूषणवियुक्त। सब महिमायुक्त विकल्प मुक्त॥
अविरुद्ध शुद्ध चेतनस्वरूप। परमात्म परम पावन अनूप ॥
शुभअशुभविभाव अभाव कीन। स्वाभाविकपरिणतिमयअ-
छीन ॥५॥ अष्टादशदोषविमुक्त धीर। सुचतुष्टयमय राजत
गभीर ॥ मुनिगणधरादि सेवत महंत। नवकेवललब्धिरमा
धरंत ॥ ६ ॥ तुम शासन सेय अमेय जीव। शिव गये जांहिं
जैहैं सदीव ॥ भवसागरमें दुख छार वारि। तारनको अव
रन आप टारि ॥ ७ ॥ यह लखि निज दुखगदहरणकाज।
तुमही निमित्तकारण इलाज ॥ जाने, तातैं मैं शरण आय।
उचरों निज दुख जो चिर लहाय ॥ ८ ॥ मैं भ्रम्यो अपनपो
विसरि आप। अपनाये विधिफल पुण्यपाप। निजको परको
करता पिछान। परमें अनिष्टता इष्टि ठान ॥ ९ ॥ आकुलित
भयो अज्ञान धारि। ज्यों मृग मृगतृष्णा जानि वारि। तन-
परणतिमें आपो चितार। कबहूं न अनुभयो स्वपदसार ॥१०॥

तुमको विन जाने जो कलेश। पाये सो तुम जानत जिनेश॥ पशुनारकनरसुरगतिमझार। भव धर धर मर्‌यो अनंतवार॥ ११॥ अब काललब्धिबलतैं दयाल। तुम दर्शन पाय भयो खुश्याल॥ मन शांत भयो मिटि सकल द्वंद। चाख्यो स्वातमरस दुखनिकंद॥ १२॥ तातैं अब ऐसी करहु नाथ। बिछुरै न कभी तुअ चरण साथ॥ तुम गुणगणको नहिं छेव देव। जग तारनको तुअ विरद एव॥ १३॥ आतमके अहित विषय कषाय। इनमैं मेरी परिणति न जाय॥ मैं रहूं आपमैं आप लीन। सो करो होउं ज्यों निजाधीन॥ १४॥ मेरे न चाह कछु और ईश। रत्नत्रयनिधि दीजे मुनीश॥ मुझ कारजके कारन सु आप। शिव करहु, हरहु मम मोहताप॥ १५॥ शशि शांतकरन तपहरन हेत। स्वयमेव तथा तुम कुशल देत॥ पीवत पियूष ज्यों रोग जाय। त्यों तुम अनुभवतैं भव नसाय॥ १६॥ त्रिभुवनतिहुंकालमंझार कोय। नहिं तुमविन निज सुखदायहोय॥ मो उर यह निश्चय भयो आज। दुखजलधिउतारन तुम जिहाज॥ १७॥

दोहा।

तुम गुणगणमणि गणपती, गणत न पावहिं पार।
'दौल' स्वल्पमति किम कहै, नमूं त्रियोगसंभार॥ १८॥

इति दौलतरामकृत स्तुति॥

## १५। भूधरकृत दर्शन स्तुति।

हरिगीतिका।

पुलकंत नयन चकोर पक्षी, हँसत उर इंदीवरो। दुर्बुद्धि चकवी विलख विछुरी, निबिड मिथ्यातम हरो॥ आनंद अंबुधि उमगि उछस्यो, अखिल आतप निरदले। जिनवदन पूरनचंद्र निरखत, सकल मनबांछित फले॥ १॥ मम आज आतम भयो पावन, आज विघन विनाशिया। संसारसागर नीर निवड्यो, अखिल तत्त्व प्रकाशिया॥ अब भई कमला किंकरी मम, उभय भव निर्मल थये। दुख जस्यो दुर्गतिवास निवस्यो, आज नव मंगल भये॥ २॥ मनहरन मूरति हेरि प्रभुकी, कौन उपमा लाइये। मम सकल तनके रोम हुलसे हर्ष ओर न पाइये॥ कल्याणकाल प्रतच्छ प्रभुको लखें, जे सुरनर घने। तिह समयकी आनंद महिमा, कहत क्यों मुखसों बने॥ ३॥ भर नयन निरखे नाथ तुमको, और बांछा ना रही। मन ठठ मनोरथ भये पूरन, रंक मानो निधि लही॥ अब होऊ भव भव भक्ति तुम्हरी, कृपा ऐसी कीजिये कर जोर भूधरदास विनवै, यही वर मोहि दीजिये॥ ४॥

## १६। दर्शनपाठ।

प्रभु पतितपावन मैं अपावन, चरन आयो सरनजी। यो विरद आप निहार स्वामी, मेट जामन मनरजी॥ तुम ना पिछान्या आन मान्या, देव विविधप्रकारजी। या बुद्धिसेती निज न जाण्यो, भ्रम गिण्यो हितकारजी॥ १॥ भवविकटवनमें

करम वैरी, ज्ञानधन मेरो हरयो। तव इष्ट भूल्यो भ्रष्ट होय, अनिष्टगति धरतो फिरयो॥ धन घडी यो धन दिवस यो ही, धन जनम मेरो भयो। अब भाग मेरो उदय आयो दरश प्रभुको लखलयो॥ २॥ छवि वीतरागी नगन मुद्रा, दृष्टि नासापैं धरैं। वसु प्रातिहार्य अनंत गुणजुत, कोटि रवि छविको हरैं॥ मिट गयो तिमिर मिथ्यात मेरो, उदयरवि आतम भयो। मो उर हरष ऐसो भयो, मनु रंक चिंतामणि लयो॥ ३॥ मैं हाथ जोड नवाय मस्तक, वीनऊं तुअ चरनजी। सर्वोत्कृष्ट त्रिलोकपति जिन, सुनहु तारन तरनजी॥ जाचूं नहीं सुरवास पुनि नरराज परिजन साथजी। 'बुध' जाचहूं तुअ भक्ति भवभव, दीजिये शिवनाथजी॥

## १७। ब्रह्मचारी ज्ञानानन्दकृत दर्शन।

अति पुण्य उदय मम आया, प्रभु तुमरा दर्शन पाया।
अवतक तुमको विनजाने, दुख पाये निज गुण हाने॥
पाये अनंते दुःखअवतक, जगतको निज जानकर।
सर्वज्ञभाषित जगत हितकर, धर्म नहिं पहिचान कर॥
भवबंधकारक सुखप्रहारक, विषयमें सुख मानकर।
निजपर विवेचक ज्ञानमय, सुखनिधिसुधा नहि पानकर॥१॥
तव पद मम उरमें आये, लखि कुमति विमोह पलाये।
निजज्ञान कला उर जागी, रुचि पूर्ण स्वहितमें लागी॥
रुचि लगी हितमें आत्मके, सतसंगमें अब मन लगा।
मनमें हुई अब भावना, तब भक्तिमें जाऊं रँगा॥
प्रियवचनकी हो टेव गुणि गुण गानमें ही चितपगै।

शुभशास्त्रका नितहो मनन, मनदोषवादनतैं भगै ॥ २ ॥
कब समता उरमें लाकर, द्वादश अनुप्रेक्षा भाकर ।
ममतामय भूतभगाकर, मुनि व्रत धारूं बन जाकर ॥
धरकर दिगंबररूप कब, अठवीसगुण पालन करूं ।
दो वीस परिसह सह सदा, शुभधर्म दशधारन करूं ॥
तप तपूं द्वादशविधि सुखद, नित बंधआस्त्रव परिहरूं ॥
अरु रोकि नूतन कर्म संचित, कर्मरिपुकों निर्जरूं ॥ ३ ॥
कब धन्य सुअवसर पाऊं, जबनिजमेंही रम जाऊं ।
कर्त्तादिक भेद मिटाऊं, रागादिक दूर भगाऊं ॥
कर दूर रागादिक निरंतर, आत्मको निर्मलकरूं ।
बल ज्ञान दर्शन सुख अतुल, लहि चरित क्षायिक आचरूं ॥
आनंदकंद जिनेंद बन उपदेशको नित उच्चरूं ।
आवै 'अमर' कब सुखद दिन, जब दुखद भवसागरतरूं ॥४॥

इति ज्ञानानंद कृतस्तु ।

## १८ । श्रीदर्शनपच्चीसी ।

तुम निरखत मुझको मिली, मेरी संपति आज ।
कहा चक्रवर्ति संपदा, कहा स्वर्ग साम्राज ॥ १ ॥
तुम बंदत जिन देवजी, नित नव मंगल होय ।
विघ्न कोटि ततछिन टरें, लहहिं सुजस सब लोय ॥२॥
तुम जाने विन नाथजी, एक स्वांसके मांहिं ।
जन्म मरण अठरा किये, साता पाई नाहिं ॥ ३ ॥
अन्यदेव पूजत लहे, दुःख नरकके वीच ।
भूख प्यास पशुगति सही, कर्‌यो निरादर नीच ॥ ४ ॥

नाम उचारत सुख लहै, दर्शनसें अघ जाय।
पूजत पावे देव पद, ऐसे हैं जिनराय ॥ ५ ॥
बंदत हूं जिनराज मैं, धर उर समताभाव।
तन धन जन-जगजालतैं, धर विरागता भाव ॥ ६ ॥
सुनो अरज हे नाथजी, त्रिभुवनके आधार।
दुष्ट कर्मका नाश कर, बेगि करो उद्धार ॥ ७ ॥
जाचत हूं मैं आपसे, मेरे जियके मांहि।
राग रोषकी कल्पना, क्यों हू उपजै नांहि ॥ ८ ॥
अति अद्भुत प्रभुता लखी, वीतरागतामांहि।
विमुख होंहिं ते दुख लहैं, सन्मुख सुखी लखाहिं ॥ ९ ॥
कलमल कोटिक नहिं रहैं, निरखत ही जिनदेव।
ज्यों रवि ऊगत जगतमें, हरै तिमर स्वयमेव ॥ १० ॥
परमाणू पुद्गलतणी, परमातमसंयोग।
भई पूज्य सब लोकमें, हरै जन्मका रोग ॥ ११ ॥
कोटि जन्ममें कर्म जो, बांधे हुते अनंत।
ते तुम छवी विलोकितें, छिनमें हो है अंत ॥ १२ ॥
आन नृपति किरपा करै, तब कछु दै धन धान।
तुम प्रभु अपने भक्तको, करल्यो आप समान ॥ १३ ॥
यंत्र मंत्र मणि औषधी, विषहर राखत प्रान।
त्यों जिनछवि सब भ्रम हरै, करै सर्व परधान ॥ १४ ॥
त्रिभुवनपति हो ताहितें, छत्र विराजें तीन।
अमरा नाग नरेश पद, रहैं चरन आधीन ॥ १५ ॥
भवि निरखत भव आपने, तुव भामंडल बीच।

भ्रम मेटै समता गहै, नाहिं लहै गति नीच ॥ १६ ॥
दोइ ओर ढोरत अमर, चौसठ चमर सफेद ।
निरखत भविजनका हरै, भव अनेकका खेद ॥ १७ ॥
तरु अशोक तुव हरत है, भवि जीवनका शोक ।
आकुलता कुल मेटिकें, करै निराकुल लोक ॥ १८ ॥
अंतर बाहिर परिगहन, त्यागा सकल समाज ।
सिंहासन पर रहत हैं, अंतरीक्ष जिनराज ॥ १९ ॥
जीत भई रिपु मोहतैं, यश सूचत है तास ।
देव दुंदुभिनके सदा, बाजे बजैं अकाश ॥ २० ॥
विन अक्षर इच्छारहित, रुचिर दिव्यध्वनि होय ।
सुर नर पशु समझें सबै, संशय रहै न कोय ॥ २१ ॥
वरसत सुरतरुके कुसुम, गुंजत अलि चहुंओर ।
फैलत सुयश सुवासना, हरषत भवि सब ठौर ॥ २२ ॥
समुद बाघ अरु रोग अहि, अर्गल बँध सँग्राम ।
विघ्न विषम सब ही टरै, सुमरत ही जिननाम ॥ २३ ॥
सिरीपाल चंडाल पुनि, अंजन भील कुमार ।
हाथी हरि अहि सब तरे, आज हमारी बार ॥ २४ ॥
बुधजन यह विनती करै, हाथ जोड़ शिर नाय ।
जबलों शिव नहिं होय तुव, भक्ति हृदय अधिकाय ॥ २५ ॥

इस प्रकार एक या दो कोई भी स्तुति पढ़कर पुनः साष्टांग नमस्कार करना चाहिये। तत्पश्चात् नीचे लिखा श्लोक पढ़कर गंधोदक मस्तकपर डालना तथा ललाट हृदयादि उत्तम अंगोंमें भी लगाना चाहिये।

—:०:—

## १९। गंधोदक लेनेका मंत्र।

निर्मलं निर्मलीकरं पवित्रं पापनाशकम्।
जिनगन्धोदकं वन्दे कर्माष्टकविनाशकम् ॥ १ ॥

यदि आशिका लेनी हो तो नीचे लिखा दोहा पढ़कर लेना चाहिये।

## २०। आशिका लेनेका दोहा।

श्रीजिनवरकी आशिका, लीजे शीस चढ़ाय।
भवभवके पातक कटें, दुःख दूर हो जांय ॥ १ ॥

तत्पश्चात् नीचे लिखे दो कवित्त पढ़कर शास्त्रजी विराजमान हों, वहां शास्त्रजीको (जिनवाणीको) साष्टांग नमस्कार करके शास्त्रजी सुनना चाहिये अथवा थोड़ी बहुत किसी भी शास्त्रकी स्वाध्याय करना चाहिये।

## २१। शास्त्रजीको नमस्कार करनेके

कवित्त।

वीरहिमाचलतैं निकरी, गुरुगोतमके मुख-कुंड ढरी है।
मोहमहाचल भेद चली, जगकी जड़तातप दूर करी है ॥
ज्ञानपयोनिधिमाहिं रली, बहुभंगतरंगनिसों उछरी है।
ता शुचि शारद-गंगनदी प्रति, मैं अंजुलिकर शीस धरी है ॥१॥
या जगमंदिरमें अनिवार अज्ञान अँधेर छयो अति भारी ॥
श्रीजिनकी धुनि दीपशिखासम, जो नहिं होत प्रकाशनहारी ॥
तो किसभाँति पदारथपाँति, कहां लहते, रहते अविचारी।
या विधि संत कहैं धनि हैं, धनि हैं, जिनवैन बड़े उपकारी ॥२॥

रात्रिको भी इसी प्रकार दर्शन करके तत्पश्चात् दीप धूपसे नीचे लिखी अथवा जिस पर रुचि हो वह आरती करना चाहिये।

—०—

## २२। पंचपरमेष्ठीकी आरती

चाल खडो।

मनवचतनकर शुद्ध पंचपद, पूजैं भविजन सुखदाई।
सबजन मिलकर दीप धूप ले, करहिं आरती गुणगाई ॥टेक॥
प्रथमहि श्रीअरहंत परमगुरु, चौंतिस अतिशयसहित बसैं।
प्रातिहार्य वसु अतुल चतुष्टय, सहित समवसृत मांहिं लसैं॥
क्षुधा[1] तृषा[2] भय[3] जन्म[4] जरा[5] मृति[6], रोग[7] शोक[8] रति[9] अरति[10] महा।
विस्मय[11] खेद[12] स्वेद[13] मद[14] निद्रा[15], राग[16] द्वेष[17] मिल मोह[18] दहा॥
इन अष्टादश दोषरहित नित, इंद्रादिक पूजत आई। सब०
दूजे—सिद्ध सदा सुखदाता, सिद्धशिलापर राजत हैं।
सम्यगदर्शन ज्ञान वीर्य अरु, सूक्ष्मपणाकर छाजत हैं॥
अगुरुलघू अवगहनशक्ति धर, बाधाविन अशरीरा हैं।
तिनका सुमिरण नित्य कियेतैं, शीघ्र नशत भवपीरा हैं॥
या कारण नित चित्तशुद्ध कर, भजहु सिद्ध शिवके राई। सब०
तीजे—श्री आचार्य परमगुरु, छत्तिस गुणके धारी हैं।
दर्शन ज्ञान चरण तप वीरज, पंचाचार—प्रचारी हैं॥
द्वादशतप दशधर्म गुप्ति त्रय, षट् आवश्यक नित पालें।
सब मुनिजनको प्रायश्चित दे, मुनिव्रतके दूषण टालें॥
ऐसे श्रीआचार्य गुरुनकी, पूजा करिये चित लाई। सब०
चौथे—श्रीउवझायचरणपंकजरज, सुखदा भविजनको।
ग्यारह अंग सु पूर्वचतुर्दश, पढैं पढावें मुनिगनको॥
मुनिके सब आचरण आचरें, द्वादश तपके धारी हैं।
स्यादवाद सुखकारी विद्या, सबजगमें विस्तारी हैं॥

ऐसे श्रीउवझाय गुरुनके, चरणकमल पूजहुँ भाई। सब०
पंचमि आरति सर्वसाधुकी, आठवीस गुण मूल धरें।
पंचमहाव्रत पंचसमितिधर इंद्रिय पांचों दमन करें॥
षट्आवश्यक केशलोंच इकबार, खड़े भोजन करते।
दाँतण स्नान त्याग भू सोवत, यथाजात-मुद्रा धरते॥
या विधि "पन्नालाल" पंचपद, पूजत भवदुख नशजाई।
सब जन मिलकर दीप धूप ले, करहिं आरती गुणगाई॥५॥

इस प्रकार आरती बोलकर नीचे लिखा श्लोक, दोहा और मंत्र पढ़कर आरतीको मस्तक चढ़ावें।

ध्वस्तोद्यमांधीकृतविश्वविश्वमोहांधकारप्रतिघातदीपान्।
दीपैःकनत्कांचनभाजनस्थैर् जिनेन्द्रसिद्धांतयतीन् यजेऽहं॥

दोहा—स्वपरप्रकाशनज्योति अति, दीपक तमकरहीन।
जासों पूजूं परम पद, देव शास्त्र गुरु तीन॥ १॥

ओं ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्यो मोहांधकारविनाशनाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा।

इसी प्रकार नीचे लिखा श्लोक मंत्र पढ़कर धूप खेना चाहिये।

## २३। धूप खेनेका श्लोक मंत्र।

दुष्टाष्टकर्मेन्धनपुष्टजालसंधूपने भासुरधूमकेतून्।
धूपैर्विधूतान्यसुगंधगंधैर्जिनेंद्रसिद्धांतयतीन् यजेऽहं॥ २॥

दोहा—अगनिमाहि परिमलदहन, चंदनादि गुणलीन।
जासों पूजूं परमपद, देवशास्त्र गुरु तीन॥ २॥

ओं ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्योऽष्टकर्मदहनाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा।



# २। दूसरा अध्याय।

## अभिषेक नित्यपूजादि संग्रह।

## २४। अथ पंचमंगल।

( पांचों मंगल अभिषेककी जगह न बोलकर सामग्री बनाते समय बोलना चाहिये )

पणविवि पंच परमगुरु गुरु जिनसासनो।
सकलसिद्धिदातार सु, विघनविनासनो ॥
सारद अरु गुरु गौतम, सुमति प्रकासनो।
मंगलकर चउ-संघहिं, पापपणासनो ॥
पापहिंपणासन गुणहिं गरुआ, दोष अष्टादश-रहिउ।
धरिध्यान करमविनासि केवल-ज्ञान अविचल जिन लहिउ।
प्रभु पंचकल्याणक विराजित, सकल सुर नर ध्यावहीं।
त्रैलोक्यनाथ सुदेव जिनवर, जगत मंगल गावहीं ॥ १ ॥

### १। गर्भकल्याण।

जाके गरभकल्याणक धनपति आइयो।
अवधिज्ञान–परवान, सु इंद्र पठाइयो ॥
रचि नव बारह जोजन, नयरि सुहावनी।
कनकरयणमणिमंडित, मंदिर अति बनी ॥
अति बनी पौरि पगारि परिखा, सुवन उपवन सोहये।
नर नारि सुंदर चतुर भेख सु, देख जनमन मोहये।
तहँ जनकगृह छहमास प्रथमहि, रतन धारा बरसियो।
पुनि रुचिकवासिनि जननि-सेवा करहिं सब विधि हरसियो ॥ २
सुर कुंजरसम कुंजर, धवल धुरंधरो।

केहरि-केशरशोभित, नख सिखसुंदरो ॥
कमलाकलस-न्हवन, दुइ दाम सुहावनी ।
रविससि मंडल मधुर, मीन जुग पावनी ॥
थावनि कनक घट जुगम पूरन कमल कलित सरोवरो ।
कल्लोलमालाकुलित सागर, सिंहपीठ मनोहरो ॥
रमणीक अमर विमान फणिपति-भुवन रवि छवि छाजई ।
रुचि रतन रासि दिपंत, दहन सु तेज पुंज विराजई ॥ ३ ॥
ये सखि सोरह सुपने सूती सयनहीं ।
देखे माय मनोहर, पच्छिम-रयनहीं ॥
उठि प्रभात पिय पूछियो, अवधि प्रकासियो ।
त्रिभुवनपति सुत होसी, फल तिहँ भासियो ॥
भासियो फल तिहिं चिंत दंपति परम आनंदित भये ।
छह मासपरि नवमास पुनि तहँ, रैन दिन सुखसों गये ॥
गर्भावतार महंत महिमा, सुनत सब सुख पावहीं ।
भणि 'रूपचंद' सुदेव जिनवर जगत मंगल गावहीं ॥ ४ ॥

२ । जन्मकल्याणक ।

मतिश्रुतअवधिविराजित, जिन जब जनमियो ।
तिहुंलोक भयो छोभित सुरगन भरमियो ॥
कल्पवासिघर घंट, अनाहद बज्जिया ।
जोतिषघर हरिनाद, सहज गल गज्जिया ।
गज्जिया सहजहिं संख भावन, भुवन सबद सुहावने ।
विंतरनिलय पटु पटह बज्जहि, कहत महिमा क्यों बने ॥
कंपित सुरासन अवधि बल जिन-जनम निहचै जानियो ।

धनराज तब गजराज माया-मयी निरमय आनियो ॥ ५ ॥

जोजन लाख गयंद, वदन-सौ निरमए।

वदन वदन वसु दंत, दंत सर संठए ॥

सर सर सौ-पनवीस, कमलिनी छाजहीं।

कमलिनि कमलिनि कमल पच्चीस विराजहीं ॥

राजहिं कमलिनी कमलऽठोतर, सौ मनोहर दल बने।

दल दलहिं अपछर नटहिं नवरस, हावभाव सुहावने ॥

मणि कनककिंकणि वर विचित्र, सु अमरमंडप सोहये।

घन घंट चँवर धुजा पताका, देखि त्रिभुवन मोहये ॥ ६ ॥

तिहि करि हरि चढि आयउ, सुरपरिवारियो।

पुरिहिं प्रदच्छन दे त्रय, जिन जयकारियो ॥

गुप्त जाय जिन-जननिहिं, सुखनिद्रा रची।

मायामइ सिसु राखि तौ, जिन आन्यो सची ॥

आन्यो सची जिनरूप निरखत, नयन तृपत न हूजिये।

तब परम हरषित हृदय हरणा सहस लोचन पूजिये[1]।

पुनि करि प्रणाम जु प्रथम इंद्र, उछंग धरि प्रभु लीनऊ।

इसान इंद्र सु चंद्रछवि सिर, छत्र प्रभुके दीनऊ ॥ ७ ॥

सनतकुमार माहेंद्र, चमर दुइ ढारहीं।

सेस सक्र जयकार, सबद उच्चारहीं ॥

उच्छवसहित चतुरविधि, सुर हरषित भये।

जोजन सहस निन्यावै, गगन उलंघि गये ॥

लंघि गये सुरगिर जहां पांडुक, वन विचित्र विराजहीं।

१ पूजिये अर्थात् पूरण किये।

पाँडुकसिला तहँ अर्द्धचंद्रसमान, मणि छवि छाजहीं ॥
जोजन पचास विशाल दुगुणायाम, वसु ऊंची गनी ।
वर अष्ट-मंगल-कनक कलसिन सिंहपीठ सुहावनी ॥ ८ ॥

रचि मणिमंडप सोभित, मध्य सिंहासनो ।
थाप्यो पूरव मुख तहँ, प्रभु कमलासनो ॥
वाजहिं ताल मृदंग, वेणु वीणा घने ।
दुंदुभि प्रमुख मधुरधुनि, अवर जु बाजने ॥
बाजने बाजहिं सची सब मिलि, धवल मंगल गावहीं ।
पुनि करहिं नृत्य सुरांगना सब, देव कौतुक धावहीं ॥
भरि छीरसागर जल जु हाथहि, हाथ सुर गिरि ल्यावहीं ।
सौधर्म अरु ईसानइंद्र सु, कलस ले प्रभु न्हावहीं ॥ ९ ॥

वदन-उदर-अवगाह, कलसगत जानिये ।
एक चार वसु जोजन, मान प्रमानिये ॥
सहस-अठोतर कलसा, प्रभुके सिर ढरैं ।
पुनि सिंगार प्रमुख आ-चार सबै करैं ॥
करि प्रगट प्रभु महिमामहोच्छव, आनि पुनि मातहिं दए ।
धनपतिहिं सेवा राखि सुरपति, आप सुरलोकहिं गए ॥
जनमाभिषेक महंत महिमा, सुनत सब सुख पावहीं ।
भणि 'रूपचंद' सुदेव जिनवर जगत मंगल गावहीं ॥ १० ॥

३। तपकल्याणक।

श्रमजलरहित सरीर, सदा सब मलरहिउ ।
छीर-वरन वर रुधिर, प्रथम आकृति लहिउ ॥
प्रथम सार संहनन, सुरूप विराजहीं ।

सहज सुगंध सुलच्छन-मंडित छाजहीं ॥
छाजहिं अतुलबल परम प्रिय हित, मधुर वचन सुहावने ।
दश सहज अतिशय सुभग मूरति, बाललील कहा बने ॥
आबाल काल त्रिलोक पति मन,-रुचिर उचित जु नित नए ।
अमरोपनीत पुनीत अनुपम, सकल भोग विभोगए ॥ ११ ॥
भवतन-भोग-विरत्ति, कदाचित चित्तए ।
धन जोबन पिय पुत्त, कलत्त अनित्तए ॥
कोउ न सरन मरनदिन, दुख चहुंगति भरयो ।
सुख दुख एकहि भोगत, जिय विधिवसपरयो ॥
परयो विधिवस आन चेतन, आन जड़ जु कलेवरो ।
तन असुचि पर तैं होय आस्रव, परिहरतैं संवरो ॥
निरजरा तपबल होय, समकित,-बिन सदा त्रिभुवन भम्यो ।
दुर्लभ विवेक विना न कबहूं, परम धरमविषै रम्यो ॥
ये प्रभु बारह पावन, भावन भाइया ।
लौकांतिक वर देव, नियोगी आइया ॥
कुसुमांजलि दे चरन, कमल सिर नाइया ॥
स्वयंबुद्ध प्रभु थुतिकर, तिन समुझाइया ॥
समुझाय प्रभुको गयो निजपुर, पुनि महोच्छव हरि कियो ।
रुचिरुचिर चित्र विचित्र सिविका, कर सुनंदन-बन लियो ॥
तहँ पंचमुट्ठी लोंच कीनो, प्रथम सिद्धनि थुति करी ।
मंडिय महाव्रत पंच दुद्धर, सकल परिगह परिहरी ॥ १२ ॥
मणिमयभाजन केस, परिट्ठिय सुरपती ।
छीर-समुद-जल खिपकरि, गयो अमरावती ॥

तप संयमबल प्रभुको, मनपरजय भयो।
मौनसहित तप करत, काल कछु तहँ गयो ॥
गयो कछु तहं काल तपबल, रिद्धि वस विधि सिद्धिया।
जसु धर्मध्यानबलेन खयगय, सप्त प्रकृति प्रसिद्धया ॥
खिपि सातयें गुण जतनविन तहँ, तीन प्रकृति जु बुधि बढिउ।
करि करण तीन प्रथम सुकलबल, खिपकसेनी प्रभु चढिउ ॥
प्रकृति छतीस नवें-गुण, थान विनासिया।
दसवें सूच्छमलोभ, प्रकृति तहँ नासिया ॥
सुकल ध्यान पद दूजो, पुनि प्रभु पूरियौ।
बारहवें-गुण सोरह, प्रकृति जु चूरियौ ॥
चूरियौ त्रेसठ प्रकृति इहविधि, घातियाकरमनितणी।
तप कियो ध्यानप्रयंत बारह-विधि त्रिलोकसिरोमणी ॥
निःक्रमण कल्याणक सु महिमा, सुनत सब सुख पावहीं।
भणि 'रूपचंद' सुदेव जिनवर, जगत मंगल गावहीं ॥ १५ ॥

४। ज्ञानकल्याणक।

तेरहवें गुण-थान, सयोगि जिनेसुरो।
अनँतचतुष्टयमंडित, भयो परमेसुरो ॥
समवसरन तब धनपति, बहुविधि निरमयो ॥
आगमजुगतिप्रमान, गगनतल परिठयो ॥
परिठयो चित्र विचित्र मणिमय, सभामंडप सोइए।
तिहिं मध्य बारह बने कोठे, वनक सुरनर मोहए ॥
मुनि कलपवासिनि अरजिका पुनि, ज्योति भौमि-भवनतिया।
पुनि भवन व्यंतर नभग सुर नर, पसुनि कोठे बैठिया ॥१६॥

मध्यप्रदेश तीन, मणिपीठ तहां वने ।
गंधकुटी सिंहासन, कमल सुहावने ॥
तीन छत्र सिर सोहत त्रिभुवन मोहए ।
अंतरीच्छ कमलासन, प्रभुतन सोहए ॥
सोहए चौसठ चमर ढरत, असोकतरु तल छाजए ।
पुनि दिव्यधुनि प्रतिसबदजुत तहँ, देवदुंदुभि बाजए ॥
सुरपुहपवृष्टि सुप्रभामंडल, कोटि रवि छवि छाजए ।
इमि अष्ट अनुपम प्रातिहारज, वर विभूति विराजए ॥ १७ ॥
दुइसै जोजनमान सुभिच्छ चहूं दिसी ।
गगन गमन अरु प्राणी-वध नहिं अहनिसी ।
निरुपसर्ग निरहार, सदा जगदीसए ।
आनन चार चहूंदिसि, सोभित दीसए ॥
दीसय असेस विसेस विद्या, विभव वर ईसुरपना ।
कायाविवर्जित सुद्ध फटिक समान तन प्रभुका बना ॥
नहिं नयन पलक पतन कदाचित, केस नख सम छाजहीं ।
ये घातियाछयजनित अतिसय, दस विचित्र विराजहीं ॥ १८ ॥
सकल अरथमय मागधि-भाषा जानिये ।
सकल जीवगत मैत्री-भाव बखानिये ॥
सकल रितुज फलफूल, वनस्पति मन हरै ।
दरपनसम मनि अवनि, पवन गति अनुसरै ॥
अनुसरै परमानंद सबको, नारि नर जे सेवता ।
जोजन प्रमाण धरा सुमार्जहिं, जहां मारुत देवता ॥
पुनि करहिं मेघकुमार गंधो-दक सुवृष्टि सुहावनी ।

पदकमलतर सुर खिपहिं कमलसु, धरणि ससिसोभा बनी ॥

अमल गगन तल अरु दिसि, तहं अनुहारहीं ।
चतुरनिकाय देवगण, जय जयकारहीं ॥
धर्मचक्र चलै आगे, रवि जहँ लाजहीं
पुनि भृंगार-प्रमुख वसु, मंगल राजहीं ॥
राजहीं चौदह चारु अतिशय, देव रचित सुहावने ।
जिनराज केवलज्ञानमहिमा, अवर कहत कहा बने ॥
तब इंद्र आय कियो महोच्छव, सभा सोभा अति बनी ।
धर्मोपदेश दियो तहां, उच्चरिय वानी जिनतनी ॥ २० ॥

छुधा तृषा अरु राग, द्वेष असुहावने ।
जनम जरा अरु मरण, त्रिदोष भयावने ॥
रोग सोग भय विस्मय, अरु निद्रा घनी ।
खेद स्वेद मद मोह, अरति चिंता गनी ॥
गनिये अठारह दोष तिनकरि, रहित देव निरंजनो ।
नव परमकेवललब्धिमंडित, सिवरमनि-मनरंजनो ॥
श्रीज्ञानकल्याणक सुमहिमा, सुनत सब सुख पावहीं ।
भणि 'रूपचंद' सुदेव जिनवर, जगत मंगल गावहीं ॥ २१ ॥

५। निर्वाण कल्याणक ।

केवलदृष्टि चराचर, देख्यो जारिसो[1] ।
भव्यनिप्रति उपदेस्यो, जिनवर तारिसो[2] ॥
भवभयभीत भविकजन, सरणै आइया ।
रत्नत्रयलच्छन सिवपंथ लगाइया ॥

---

१ जारिसो—जैसा २ तारिसो—तैसा ।

लगाइया पंथ जु भव्य पुनि प्रभु, तृतिय-सुकल जु पूरियो।
तजि तेरहें गुणथान जोग, अजोगपथपग धारियो ॥
पुनि चौदहें चौथे सुकलबल, बहत्तर तेरह हती।
इमि घाति वसुविधि कर्म पहुंच्यो, समयमें पंचमगती ॥२२॥

लोकसिखर तनुवात,-बलयमहँ संठियो।
धर्मद्रव्यविन गमन न जिहि आगैं कियो ॥
मयनरहित मूषोदर, अंबर जारिसो।
किमपि हीन निजतनुतैं, भयो प्रभु तारिसो ॥
तारिसो पर्जय नित्य अविचल, अर्थपर्जय छनछयी।
निश्चयनयेन अनंतगुण, विवहार नय वसुगुणमयी ॥
वस्तु स्वभाव विभावविरहित सुद्ध परिणति परिणयो।
चिद्रूप परमानंदमंदिर, सिद्धपरमातम भयो ॥ २३ ॥

तनुपरमाणू दामिनिपर, सब खिर गये।
रहे सेस नखकेश-रूप, जे परिणये ॥
तव हरिप्रमुख चतुरविधि, सुरगण शुभसच्यो।
मायामयि नख केशरहित, जिनतनु रच्यो ॥
रचि अगर चंदन प्रमुख परिमल, द्रव्य जिन जयकारियो।
पदपतित अगनिकुमार मुकुटानल, सुविध सँस्कारियो ॥
निर्वाणकल्याणक सुमहिमा, सुनत सब सुख पावहीं।
भणि 'रूपचंद' सुदेव जिनवर, जगत मंगल गावहीं ॥ २४ ॥

मैं मति हीन भगति बस, भावन भाइया ॥
मंगलगीतप्रबंध, सु, जिनगुण गाइया ॥
जो नर सुनहिं बखानहिं, सुर धरि गावहीं।

खुरमा जु गिंदोड़ा; बरफी पेड़ा, घेवर मोदक, भरि थारी।
विधिपूर्वक कीने, घृतपय भीने, खँडमें लीने, सुखकारी ॥वसु०

ओं ह्रीं त्रैलोक्यसंबंध्यष्टकोटिषट्पंचाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीति अकृत्रिमजिनचैत्यालयेभ्यो नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ५ ॥

मिथ्यात महातम, छाय रह्यो हम, निजभव परणति, नहिं सूझे।
इहकारण पाकैं, दीप सजाकैं, थाल धराकैं, हम पूजें ॥ वसु० ॥

ओं ह्रीं त्रैलोक्यसंबंध्यष्टकोटिषट्पंचाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीति अकृत्रिमजिनचैत्यालयेभ्यो दीपं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ६ ॥

दशगंध कुटाकें, धूप बनाकें, निजकर लाकें, धरि ज्वाला।
तसु धूम उड़ाई, दशदिश छाई, बहु महकाई, अति आला ॥व०

ओं ह्रीं त्रैलोक्यसंबंध्यष्टकोटिषट्पंचाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीति अकृत्रिमजिनचैत्यालयेभ्यो धूपं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ७ ॥

बादाम छुहारे, श्रीफल धारे, पिस्ता प्यारे, द्राख वरं।
इनआदि अनोखे, लखिनिरदोखे, थापलजोखे, भेट धरं ॥व०

ओं ह्रीं त्रैलोक्यसंबंध्यष्टकोटिषट्पंचाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीति अकृत्रिमजिनचैत्यालयेभ्यः फलं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ८ ॥

जल चंदन तंदुल, कुसुम रु नेवज, दीप धूप फल, थाल रचौं ॥
जयघोष कराऊं, बीन बजाऊं, अर्घ चढाउं, खूब नचौं ॥वसु०॥

ओं ह्रीं त्रैलोक्यसंबंध्यष्टकोटिषट्पंचाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीति अकृत्रिमजिनचैत्यालयेभ्यो अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ९ ॥

अथ प्रत्येक अर्घ।

चौपाई।

अधोलोक जिन आगमसाख। सात कोड़ि अरु बहतर लाख ॥
श्रीजिनभवनमहा छवि देइ। ते सब पूजौं वसुविध लेइ ॥१॥

ओं ह्रीं मध्यलोकसंबंधिसप्तकोटिद्विसप्ततिलक्षाकृत्रिमश्रीजिनचैत्यालयेभ्यो अर्घ्यं० ॥

मध्यलोकजिनमंदिरठाठ। साढ़ेचारशतक अरु आठ ॥

ते सव पूजों अर्घ चढ़ाय । मनवचतन त्रयजोग मिलाय ॥२॥

ओं ह्रीं मध्यलोकसंबंधिचतुःशताष्टपंचाशत् श्रीजिनचैत्यालयेभ्यो अर्घ्यं० ॥२॥

अडिल्ल—उर्ध्वलोकके माहिं भवनजिन जानिये ।

लाख चुरासी सहस सत्याणव मानिये ॥

तापै धरि तेईस जजों शिर नायकैं ।

कंचनथालमझार जलादिक लायकैं ॥ ३ ॥

ओं ह्रीं उर्ध्वलोकसंबंधिचतुरशीतिलक्षसप्तनवतिसहस्रत्रयोविंशति श्रीजिनचै० अर्घ्यं ॥

वसुकोटि छप्पनलाख ऊपर, सहससत्याणव मानिये ।

सतच्यारपैं गिन ले इक्यासी, भवनजिनवर जानिये ॥

तिहुँलोकभीतर सासते, सुर असुर नर पूजा करैं ।

तिन भवनको हम अर्घ लेकैं, पूजि हैं जगदुख हरैं ॥

ओं ह्रीं त्रैलोक्यसंबंध्य ष्टकोटिषट्पंचाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीतिअकृत्रिमजिनचैत्यालयेभ्यो पूर्णार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ४ ॥

अथ जयमाला ।

दोहा—अब वरणों जयमालिका, सुनो भव्य चित लाय ।

जिनमंदिर तिहुँ लोकके, देहुं सकल दरसाय ॥ १ ॥

जय अमल अनादि अनंत जान । अनिमित जु अकीर्तम अचल मान ॥ जय अजय अखंड अरूपधार । षट् द्रव्य नहीं दीसै लगार ॥ २ ॥ जय निराकार अविकार होय । राजत अनंतपरदेश सोय ॥ जय शुद्ध सुगुण अवगाह पाय । दशदिशामाहिं इहविधि लखाय ॥ ३ ॥ यह भेद अलोकाकाश जान । तामध्य लोक नभ तीन मान ॥ स्वयमेव बन्यौ अविचल अनंत । अविनाशि अनादि जु कहत संत ॥ ४ ॥ पुरुषाअकार ठाड़ो निहार । कटि हाथ धारि द्वै पग पसार ॥

दक्छिन उत्तरदिशि सर्व ठौर। राजू जु सात भाख्यो निवोर ॥ ५ ॥ जय पूर्व अपर दिश घाटवाधि। सुन कथन कहूं ताको जु साधि॥ लखि श्वभ्रतलें राजू जु सात। मधिलोक एक राजू रहात ॥ ६ ॥ फिर ब्रह्मसुरग राजू जु पांच। भू सिद्ध एक राजू जु सांच॥ दश चार ऊंच राजू गिनाय। षट्‌द्रव्य लये चतुकोण पाय ॥७॥ तसु वातवलय लपटाय तीन। इह निराधार लखियो प्रवीन॥ त्रसनाडी तामधि जान खास। चतुकोन एक राजू जु व्यास ॥ ८ ॥ राजू उतंग चौदह प्रमान। लखि स्वयं सिद्ध रचना महान॥ तामध्य जीव त्रस आदि देय। निज थान पाय तिष्ठै भलेय॥ ९ ॥ लखि अधोभागमें श्वभ्रथान। गिन सात कहे आगम प्रमान॥ षट्‌थान माहिं नारकि वसेय। इक श्वभ्रभाग फिर तीन भेय ॥ १० ॥ तसु अधोभाग नारकि रहाय। फुनि ऊर्ध्वभाग द्वय थान पाय॥ वस रहे भवन व्यंतर जु देव। पुर हर्म्य छजै रचना स्वमेव ॥ ११ ॥ तिंह थान गेह जिनराज भाख। गिन सात-कोटि बहतरि जु लाख॥ ते भवन नमों मनवचनकाय। गति-श्वभ्रहरनहारे लखाय ॥ १२ ॥ पुनि मध्यलोक गोलाअकार। लखि दीप उदधि रचना विचार॥ गिन असंख्यात भाखे जु संत। लखि संभुरमन सबके जु अंत ॥१३॥ इक राजुव्यासमें सर्व जान। मधिलोकतनों इह कथन मान॥ सबमध्य दीप जंबू गिनेय। त्रयदशम रुचिकवर नाम लेय ॥ १४ ॥ इन तेरहमें जिनधाम जान। सतचार अठावन हैं प्रमान॥ खग देव असुर नर आय आय। पद पूज जांय शिर नाय नाय॥

॥१५॥ जय उर्ध्वलोकसुर कल्पवास। तिहँ थान छजैं जिन-भवन खास ॥ जय लाखचुरासीपै लखेय। जय सहस सत्याणव और ठेय ॥ १६ ॥ जय वीसतीन फुनि जोड देय। जिन-भवन अकीर्तम जान लेय ॥ प्रतिभवन एक रचना कहाय। जिनविंब एकसत आठ पाय ॥ १७ ॥ शतपंच धनुष उन्नत लसाय। पदमासनजुत वर ध्यान लाय ॥ शिर तीन छत्र शोभित विशाल। त्रय पादपीठ मणिजडित लाल ॥ १८ ॥ भामंडलकी छवि कौन गाय। फुनि चँवर दुरत चौसठि लखाय ॥ जय दुंदुभिरव अदभुत सुनाय। जय पुष्पवृष्टि गंधोदकाय ॥ १९ ॥ जय तरुअशोक शोभा भलेय। मंगल विभूति राजत अमेय ॥ घटतूप छजे मणिमाल पाय। घट-धूप धूम्र दिग सर्व छाय ॥ २० ॥ जयकेतुपँक्ति सोहै महान। गंधर्वदेवगन करत गान ॥ सुर जनमलेत लखि अवधि पाय। तिहं थान प्रथम पूजन कराय ॥ जिनगेहतणो वरनन अपार। हम तुच्छबुद्धि किम लहत पार ॥ जयदेव जिनेसुर जगत भूप। नमि 'नेम' मँगै निज देहरूप ॥ २२ ॥

दोहा—तीनलोकमें सासते, श्रीजिनभवन विचार ॥
मन वचतन करि शुद्धता, पूजों अरघ उतार ॥ २३ ॥

ओं ह्रीं त्रैलोक्यसम्बंध्यष्टकोटिषट्पंचाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीतिअकृत्रिमश्रीजिनचैत्यालयेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ २३ ॥

तिंहु जगभीतर श्रीजिनमंदिर, वने अकीर्त्तम अति सुखदाय।
नर सुर खग करि वंदनीक जे, तिनको भविजन पाठ कराय ॥
धनधान्यादिक संपति तिनके, पुत्रपौत्र सुख होत भलाय।
चक्री सुर खग इंद्र होयकैं, करम नाश सिवपुर सुख थाय ॥२४॥

( इत्याशीर्वाद—पुष्पांजलि क्षिपेत् )

# ८५। सिद्धपूजा।

अडिल्ल छंद।

अष्टकरमकरि नष्ट अष्ट गुण पायकैं।
अष्टमवसुधामाहिं विराजे जायकैं॥
ऐसे सिद्ध अनंत महंत मनायकैं।
संवौषट् आह्वान करूं हरषायकैं॥ १॥

ओं ह्रीं सिद्धपरमेष्ठिन्! अत्र अवतर अवतर संवौषट्।
ओं ह्रीं सिद्धपरमेष्ठिन्! अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः।
ओं ह्रीं सिद्धपरमेष्ठिन्! अत्र ममसन्निहितो भव भव। वषट्।

छन्द त्रिभंगी।

हिमवनगतगंगा आदि अभंगा, तीर्थ उतंगा सरवंगा।
आनिय सुरसंगा सलिल सुरंगा, करि मनचंगा भरि भृंगा॥
त्रिभुवनके स्वामी त्रिभुवननामी, अंतरजामी अभिरामी।
शिवपुरविश्रामी निजनिधिपामी, सिद्ध जजामी सिरनामी॥

ओं ह्रीं श्रीअनाहतपराक्रमाय सर्वकर्मविनिर्मुक्ताय सिद्धिचक्राधिपतये जलं॥ १।

हरिचंदन लायो कपूर मिलायो, बहुमहकायो मनभायो।
जलसंगघसायो रंगसुहायो, चरनचढायो हरखायो॥त्रिभु० २

ओं ह्रीं श्रीअनाहतपराक्रमाय सर्व कर्मविनिर्मुक्ताय सिद्धचक्राधिपतये चंदनं॥२॥

तंदुल उजियारे शशिदुतिहारे, कोमल प्यारे अनियारे।
तुषखंडनिकारे जलसु पखारे पुंज तुमारे ढिग धारें॥त्रिभु०॥

ओं ह्रीं श्रीअनाहतपराक्रमायसर्वकर्मविनिर्मुक्ताय सिद्धचक्राधिपतये अक्षतान्॥३।

सुरतरुकीवारी, प्रीतिविहारी, किरिया प्यारी गुलजारी।
भरि कंचन थारी फूल सवांरी, तुमपदढारी अति सारी॥त्रिभु०

ओं ह्रीं श्रीअनाहतपराक्रमायसर्वकर्म विनिर्मुक्ताय सिद्धिचक्राधिपतये पुष्पं॥४॥

पकवान निवाजे, स्वाद विराजे, अम्रत लाजे क्षुत भाजे।

बहु मोदक छाजे, घेवर खाजे, पूजन काजे करि ताजे ।।त्रिभु०
ओं ह्रीं श्रीअनाहतपराक्रमाय सर्वकर्मविनिर्मुक्ताय सिद्धिचक्राधिपतये नैवेद्यं ।।५।।

आपा परभासै ज्ञानप्रभाशै, चित्त विकासै तम नासै ।
ऐसे विध खासे दीप उजासे, धरि तुम पासे उल्लासे ।।त्रिभु०।।
ओं ह्रीं श्रीअनाहतपराक्रमाय सर्वकर्मविनिर्मुक्ताय सिद्धचक्राधिपतये दीपं ।। ६ ।।

चुंबक अलिमाला गंधविशाला, चंदनकाला गरु बाला ।
तस चूर्ण रसाला करि ततकाला, अगनीज्वालामें डाला ।।त्रि०
ओं ह्रीं श्रीअनाहतपराक्रमाय सर्वकर्मविनिर्मुक्ताय सिद्धिचक्राधिपतये धूपं० ।।७।।

श्रीफल अतिभारा, पिस्ता प्यारा, दाख छुहारा सहकारा ।
रितु रितुका न्यारा सत्फलसारा, अपरंपारा लै धारा ।।त्रिभु०।
ओं ह्रीं श्रीअनाहतपराक्रमाय सर्वकर्मविनिर्मुक्ताय सिद्धचक्राधिपतये फलं ।।८।।

जल फल वसुवृंदा अरघअमंदा, जजत अनंदाके कंदा ।
मेटो भवफंदा सब दुखदंदा, 'हीराचंदा' तुम बंदा ।।त्रिभु०।।९।।
ओं ह्रीं श्रीअनाहतपराक्रमाय सर्वकर्मविनिर्मुक्ताय सिद्धचक्राधिपतये अर्घ्यं ।।९।।

अथ जयमाला ।

दोहा—ध्यानदहनविधिदारु दहि, पायो पद निरवान ।
पंचभावजुत थिर थये, नमों सिद्ध भगवान ।। १ ।।

त्रोटक छंद ।

सुख सम्यकदर्शन ज्ञान लहा । अगुरू-लघु सूक्षमवीर्य महा ।
अवगाह अवाध अघायक हो । सबसिद्धिनमोंसुखदायक हो ।।
असुरेंद्र सुरेंद्र नरेंद्र जजैं । भुवनेंद्र खगेंद्र गणेन्द्र भजैं ।।
जर जामन मर्ण मिटायक हो । सबसिद्धिनमोंसुखदायक हो ।।
अमलं अचलं अकलं अकुलं । अछलं असलं अरलं अतुलं ।।
अरलं सरलं शिवनायक हो । सबसिद्धिनमोंसुखदायक हो ।।
अजरं अमरं अधरं सुधरं । अडरं अहरं अमरं अधरं ।।

अपरं असरं सब लायक हो। सबसिद्धनमोंसुखदायक हो ॥
वृषवृंद अमंद न निंद लहै। निरदंद अफंद सुछंद रहै ॥
नितआनँदवृंद विधायकहो। सबसिद्धिनमोंसुखदायक हो ॥
भगवंत सुसंत अनंत गुणी। जयवंत महंत नमंत मुनी ॥
जगजंतु तणे अघघायक हो। सबसिद्धनमोंसुखदायक हो ॥
अकलंक अटंक शुभंकर हो। निरडंक निशंक शिवंकर हो ॥
अभयंकर शंकर क्षायक हो। सबसिद्धिनमोंसुखदायक हो ॥
अतरंग अरंग असंग सदा। भवभंग अभंग उतंग सदा ॥
सरवंग अनंग नसायक हो। सबसिद्धनमोंसुखदायक हो ॥
ब्रहमंड जु मंडलमंडन हो। तिहु दंड प्रचंड विहंडन हो ॥
चिद पिंड अखंड अकायक हो। सबसिद्धनमोंसुखदायक हो ॥
निरभोग सुभोग वियोग हरे। निरजोग अरोग अशोग धरे ॥
भ्रमभंजन तीक्षण सायक हो। सबसिद्धनमोंसुखदायक हो ॥
जयलक्ष अलक्ष सुलक्ष्यक हो। जय दक्षक पक्षक रक्षक हो ॥
पण अक्ष प्रतक्ष खपायक हो। सबसिद्धिनमोंसुखदायक हो ॥
अप्रमाद अनाद सुस्वादरता। उनमाद विवाद विषादहता ॥
समता रमता अकषायक हो। सबसिद्धिनमोंसुखदायक हो ॥
निरभेद अखेद अछेद सही। निरवेद निवेदन वेद नही ॥
सब लोक अलोकके ज्ञायक हो। सबसिद्धनमोंसुखदायक हो ॥
अमलीन अदीन अरीन हने। निजलीन अधीन अछीन बने ॥
जमको घनघात बचायक हो। सबसिद्धनमोंसुखदायक हो ॥
न अहार निहार विहार कबै। अविकार अपार उदार सबै ॥
जगजीवनके मनभायक हो। सबसिद्धिनमोंसुखदायक हो ॥

असमंध अधंद अरंध भये। निरबंध अखंध अगंध ठये॥
अमनं अतनं निरवायक हो। सबसिद्धनमोंसुखदायक हो॥
निरवर्ण अकर्ण उधर्ण बली। दुखहर्ण अशर्ण सुशर्ण भली॥
बलि मोहकी फौज भगायक हो। सबसिद्धनमोंसुखदायक हो
अविरुद्ध अक्रुद्ध अजुद्ध प्रभू। अति शुद्ध प्रबुद्ध समृद्ध विभू॥
परमातम पूरन पायक हो। सबसिद्धनमोंसुखदायक हो॥
विररूप चिद्रूप स्वरूप द्युती। जसकूप अनूपम भूप भुती॥
कृतकृत्य जगत्त्रय नायक हो। सबसिद्धनमोंसुखदायक हो॥
सब इष्ट अभीष्ट विशिष्ट हितू। उतकिष्ट वरिष्ट गरिष्टमितू
शिवतिष्टत सर्वसहायक हो। सबसिद्धिनमोंसुभदायक हो॥
जय श्रीधर श्रीधर श्रीवरहो। जय श्रीकर श्रीभर श्रीझरहो॥
जय रिद्धि सुसिद्धि बढायकहो। सबसिद्धनमों सुखदायक हो॥
दोहा—सिद्ध सुगुण को कहि सकै, ज्यो विलस्त नभमान।
'हीराचंद' तातैं जजै, करहु सकल कल्यान॥ २३॥

ओं ह्रीं अनाहतपराक्रमाय सकलकर्मविनिर्मुक्ताय सिद्धचक्राधिपतये अनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

( यहांपर विसर्जन भी करना चाहिये )

अडिल्ल।

सिद्ध जजैं तिनको नहिं आवै आपदा।
पुत्र पौत्र धन धान्य लहै सुख संपदा॥
इंद्र चंद्र धरणेंद्र नरेंद्र जु होयकैं।
जावै मुकतिमझार करम सब खोयकैं॥ २४॥

( इत्याशीर्वादाय पुष्पांजलिं क्षिपेत् ) समाप्ता।

## ८६ । समुच्चयचौवीसी पूजा ।

### ( कविवर वृन्दावनजीकृत )

वृषभ अजित संभव अभिनंदन, सुमति पदम सुपास जिनराय।
चंद पुहुप शीतल श्रियांस नमि, वासुपूज पूजितसुरराय ॥
विमल अनंत धर्मजसउज्जल, शांति कुंथु अर मल्लि मनाय।
मुनिसुव्रत नमि नेमि पासप्रभु, वर्द्धमानपद पुष्प चढ़ाय ॥१॥

ओं ह्रीं श्रीवृषभादिमहावीरांतचतुर्विंशतिजिनसमूह ! अत्र अवतर अवतर । संवौषट् ।
ओं ह्रीं श्रीवृषभादिवीरांतचतुर्विंशतिजिनसमूह ! अत्र तिष्ठ तिष्ठ । ठः ठः ।
ओं ह्रीं श्रीवृषभादिवीरांतचतुर्विंशतिजिनसमूह ! अत्र मम सन्निहितो भव भव । वषट् ।

मुनिमनसम उज्जल नीर, प्रासुक गंध भरा।
भरि कनकटोरी धीर, दीनीं धार धरा ॥
चौवीसों श्रीजिनचंद, आनँदकंद सही।
पदजजत हरत भवफंद, पावत मोक्षमही ॥ १ ॥

ओं ह्रीं श्रीवृषभादिवीरांतेभ्यो जन्मजरामृत्युविनाशनाय जलं नि० ॥ १ ॥

गोशीर कपूर मिलाय, केशर रंगभरी।
जिनचरनन देत चढ़ाय, भवआताप हरी ॥ चौवीसों० ॥ २ ॥

ओं ह्रीं श्रीवृषभादिवीरांतेभ्यो भवातापविनाशनाय चंदनं नि० ॥ २ ॥

तंदुल सित सोमसमान, सुंदर अनियारे।
मुकुताफलकी उनमान, पुंज धरों प्यारे ॥ चौवीसों० ॥ ३ ॥

ओं ह्रीं श्रीवृषभादिवीरांतेभ्योऽक्षयपदप्राप्तये अक्षतान् नि० ॥ ३ ॥

वरकंज कदंब कुरंड, सुमन सुगंध भरे।
जिन अग्र धरौं गुनमंड, कामकलंक हरे ॥ चौवीसों० ॥ ४ ॥

ओं ह्रीं श्रीवृषभादिवीरांतेभ्यो कामबाणविध्वंसनाय पुष्पं नि० ॥ ४ ॥

मनमोदनमोदक आदि, सुंदर सद्य बने।
रसपूरित प्रासुक स्वाद, जजत छुधादि हने ॥ चौवीसों० ॥ ५ ॥

ओं ह्रीं श्रीवृषभादिवीरांतेभ्यः क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यं नि० ॥ ५ ॥

तमखंडन दीप जगाय, धारों तुम आगैं।
सब तिमिरमोह क्षय जाय, ज्ञानकला जागै ॥ चौवीसों० ॥६॥

ओं ह्रीं श्रीवृषभादिवीरांतेभ्यो मोहांधकारविनाशनाय दीपं नि० ॥ ६ ॥

दशगंध हुताशनमांहिं, हे प्रभु खेवत हों।
मिस धूम करम जरि जांहि, तुम पद सेवत हों ॥ चौवीसों०॥

ओं ह्रीं श्रीवृषभादिवीरांतेभ्योऽष्टकर्मदहनाय धूपं नि० ॥ ७ ॥

शुचि पक्क सुरस फल सार, सब ऋतुके ल्यायो।
देखत दृगमनको प्यार, पूजत सुख पायो ॥ चौवीसों० ॥ ८ ॥

ओं ह्रीं श्रीवृषभादिवीरांतेभ्यो मोक्षफलप्राप्तये फलं नि० ॥ ८ ॥

जलफल आठों शुचिसार, ताको अर्घ करों।
तुमको अरपों भवतार, भवतरि मोच्छ वरों ॥ चौवीसों० ॥९॥

ओं ह्रीं श्रीवृषभादिवीरांतेभ्यो अनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ९ ॥

जयमाला।

दोहा—श्रीमत तीरथनाथपद, माथ नाय हितहेत।
गाऊं गुणमाला अबै, अजर अमरपददेत ॥ १ ॥

घत्ता।

जय भवतमभंजन जनमनकंजन, रंजन दिनमनि स्वच्छ करा।
शिवमगपरकाशक अरिगननाशक, चौवीसौं जिनराज वरा ॥

पद्धरी छन्द।

जय रिषभदेव रिषिगन नमंत। जय अजित जीत वसुअरि तुरंत
जय संभव भवभय करत चूर। जय अभिनंदन आनंदपूर ॥
जय सुमति सुमतिदायक दयाल। जय पद्म पद्मदुतितनरसाल ॥
जय जय सुपास भवपासनाश। जय चंद चंदतनदुतिप्रकाश ॥
जय पुष्पदंत दुतिदंत सेत। जय शीतल शीतलगुननिकेत ॥

जय श्रेयनाथ नुतसहसभुज्ज । जय वासवपूजित वासुपुज्ज ॥
जय विमल विमलपददेनहार । जय जय अनंत गुनगन अपार ॥
जय धर्म धर्म शिवशर्म देत । जय शांति शांति पुष्टी करेत ॥
जय कुंथु कुंथुवादिक रखेय । जय अर जिन वसुअरि छयकरेय ॥
जय मल्लि मल्ल हतमोहमल्ल । जय मुनिसुव्रत व्रतशल्लदल्ल ॥
जय नमि नित वासवनुत सपेम । जय नेमनाथ वृषचक्रनेम ॥
जय पारसनाथ अनाथनाथ । जय वर्द्धमान शिवनगर साथ ॥

घत्तानंद छंद ।

चौवीस जिनंदा आनँदकंदा पापनिकंदा सुखकारी ।
तिनपदजुगचंदा उदय अमंदा, वासववंदा हितधारी ॥ ९ ॥

ओं ह्रीं श्रीवृषभादिचतुर्विंशतिजिनेभ्यो महार्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥

सोरठा ।

भुक्ति-मुक्ति-दातार, चौवीसौं जिनराज वर ।
तिनपद मनवचधार, जो पूजैं सो शिव लहैं ॥ १० ॥

इत्याशीर्वादः ( पुष्पांजलिं क्षिपेत् )

## ८७। अथ श्रीआदिनाथजीकी पूजा ।

अडिल्ल ।

परमपूज्य वृषभेश स्वयंभूदेवजू । पिता नाभि मरुदेवि करैं सुर सेवजू ॥ कनक वरण तनतुंग धनुषपनसततनो । कृपासिंधु इत आय तिष्ट मम दुख हनो ॥ १ ॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्र ! अत्र अवतर अवतर । संवौषट् ।
ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्र ! अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः ।
ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्र ! अत्र ममसन्निहितो भव भव विषट् ।

हिमवनोद्भव वारि सुधारके । जजतहूं गुणबोध उचारके ।
परम भाव सुखोदधि दीजिये । जनममृत्युजराक्षय कीजिये ॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय जलं निर्वपामीति स्वाहाः ॥ १ ॥

मलय चंदन दाहनिकंदनं । घसि उभै करमैं कर वंदनं ॥
जजत हूं प्रशमाश्रम दीजिये । तपततापत्रिधा छय कीजिये ॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय चंदनं निर्वपामीति स्वाहा ॥ २ ॥

अमल तंदुल खंडविवर्जितं । सित निसेस हिमामिय तर्जितं ॥
जजतहूं तसुपुंज धरायजी । अखय संपति द्यो जिनरायजी ॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३ ॥

कमल चंपक केतुकी लीजिये । मदनभंजन भेंट धरीजिये ॥
परम शील महासुख दाय हैं । समरशूल निमूल नशाय हैं ॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ४ ॥

सरस मोदन मोदक लीजिये । हरनभूख जिनेश जजीजिये ॥
शकल आकुलअंतकहेतु हैं । अतुल शांति सुधारस देतु हैं ॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ५ ॥

निवड मोह महातम छाइयो । स्वपर भेद न मोहि लखाइयो ॥
हरन कारन दीपक तासके । जजतहूं पद केवलभासके ॥

ओं ह्रीं आदिनाथजिनेंद्राय दीपं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ६ ॥

अगर चंदन आदिक लेयकैं । परम पावन गंध सुखेयकैं ॥
अगनिसंग जरैं मिस धूमके । शकल कर्म उडै यहघूमके ॥

ओं ह्रीं आदिनाथजिनेंद्राय धूपं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ७ ॥

सरस पक्कमनोहर पावने । विविध ले फल पूज रचावने ॥
त्रिजगनाथ कृपा अब कीजिये । हमहि मोक्ष महाफल दीजिये ॥

ओं ह्रीं आदिनाथ जिनेंद्राय फलं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ८ ॥

जल फलादि समस्त मिलायकें । जजतहूं पद मंगल गायके ॥
भगतवत्सल दीनदयालजी । करहु मोहि सुखी लखि हालजी ॥

ओं ह्रीं आदिनाथजिनेंद्राय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ९ ॥

पंचकल्याणक।

असित दोज अषाढ़ सुहावनी। गरभ मंगलको दिन पावनी॥
हरि सची पितु मातहिं सेंवहीं। जजत हैं हम श्रीजिनदेवहीं॥
ओं ह्रीं आषाढकृष्णद्वितीयादिने गर्भमंगलप्राप्ताय श्रीआदिनाथजिनेंद्राय अर्घ्यं॥१॥

असित चैत सुनौमि सुहाइयो। जनममंगल तादिन पाइयो॥
हरि महागिरपै जजियो तबै। हम जजैं पद पंकजको अबैं॥
ओं ह्रीं चैत्रकृष्णनवमीदिने जन्ममंगलप्राप्ताय श्रीआदिनाथजिनेंद्राय अर्घ्यं॥२॥

असित नौमिसु चैतधर्यो सही। तपविशुद्ध सबै समता गही।
निज सुधारससौं लव लाइयो। हम जजैं पद अर्घ चढ़ाइयो॥
ओं ह्रीं चैत्रकृष्णनवमीदिने दीक्षामंगलप्राप्ताय श्रीआदिनाथजिनेंद्राय अर्घं। ३॥

असित फागुन ग्यारसि सोहनो। परम केवलज्ञान जग्यौ भनो।
हरिसमूह जजे तित आयकैं। हम जजैं इत मंगल गायकैं॥
ओं ह्रीं फाल्गुनकृष्णैकादश्यां ज्ञानमंगलप्राप्ताय श्रीआदिनाथजिनेंद्राय अर्घं॥ ४॥

असित चौदस माघ विराजई। परम मोक्ष लियो जिनराजई।
हरि समूह जजे कैलाशजी। हम जजैं इतधार हुलासजी॥
ओं ह्रीं माघकृष्णचतुर्दश्यां मोक्षमंगलप्राप्ताय श्रीआदिनाथजिनेंद्राय अर्घं निर्व० ५

जयमाला।

जय जय जिनचंदा आदि जिनंदा हरि भवफंदा-कंदा जू।
वासवसतवंदा धरि आनंदा ज्ञानअमंदा नंदा जू॥ १॥

छंद मोतीदास

त्रिलोकहितंकर पूरन पर्म। प्रजापति विष्णु चिदातम धर्म॥
जतीस्वर ब्रह्म विदांवर बुद्ध। वृषंक असेक क्रियांबुधि शुद्ध॥
जबै गरभागममंगल जान। तबै हरि हर्ष हिये अति आन॥
पिता जननीपदसेव करेय। अनेक प्रकार उमंग भरेय॥ २॥
जये जबही तबही हरि आय। गीरींद्रविषै कियन्हौन सुजाय।

नियोग समस्त किये तितसार । सुल्याय प्रभू पुनि राजअगार
पिताकर सौंपि कियो तित नाट । अमंद अनंद समेत विराट ॥
सुथान पयान कियो फिर इंद्र । इहां सुर सेव करैं जिनचंद्र ॥५॥
कियो चिरकाल सुखाश्रितराज । प्रजा सब आनँदको नित साज
सुलिप्त सुभोगनमैं लखिजोग । कियो हरिने यह उत्तम योग ॥
निलंजन नाच रच्यो तुमपास । नवोंरसपूरित भाव विलास ॥
बजै मिरदंग द्रमंद्रम जोर । चलै पग झार झनंझन झोर ॥७॥
घनाघन घंट करै धुनि मिष्ट । बजै मुहचंग सुरान्वित पुष्ट ॥
खड़ी छिन पास छिनैहि अकाश । लघू छिन दीरघ आदिविलास
ततच्छिन ताहि विलै अवलोय । भये भवतैं भयभीत बहोय ॥
सुभावत भावन बारह भाय । तहां दिवब्रह्म ऋषींश्वर आय ॥
प्रबोध जिनेश गये निजधाम । तबै हरि आप रचीशिवकाम ॥
कियौ कचलौंच प्रयागअरन्य । चतुर्थम ज्ञान लह्यो जग धन्य ॥
धर्यो जब जोग छमासप्रमान । दियो सिरियांस तिन्हें इखदान
भयो जब केवलज्ञान जिनंद । समोश्रितठाठ रच्यो सुधानिंद ॥
तहां बृषतत्त्व प्रकाश असेस । कियो फिर निर्भयथानप्रवेश ॥
अनंतगुणातम श्रीसुखरास । तुमैं नित भव्य नमैं शिव आस ॥

घत्ता—यह अरज हमारी, सुन त्रिपुरारी, जन्मजरा मृत, दूर करो । शिवसंपति दीजे, ढील न कीजे, निज लखिलीजे, कृपा धरो ॥ १३ ॥

ओं ह्रीं श्री आदिनाथजिनेंद्राय अर्घ निर्वपामीति स्वाहा ।

अथाशीर्वादः आर्या ।

जो ऋषभेस्वर पूजैं, मनवच तनभाव शुद्ध कर प्रानी ।
सो पावै निश्चैसों, भुक्ती ओ मुक्ति सार सुखथानी ॥१४॥

इत्याशीर्वादः ।

## ८८ । श्रीचंद्रप्रभजिनपूजा ।

छप्पय—अनौष्ठ्य यमकालंकार तथा शब्दालंकार शान्तरस ।

चारुचरन आचरन, चरन चितहरनचिहनचर ।
चंदचंदतनचरित, चंदथल चहत चतुर नर ॥
चतुक चंड चकचूरि, चारि चिदचक्र गुनाकर ।
चंचल चलितसुरेश, चूलनुत चक्र धनुरधर ॥
चरअचरहितू तारनतरन, सुनत चहकि चिरनंद शुचि ।
जिनचंदचरन चरच्यो चहत, चितचकोर नचि रचि रुचि ॥१॥

दोहा—धनुष डेढसौ तुंग तन, महासेन नृपनंद ।
मातुलछमनाउर जये, थापों चंदजिनंद ॥ २ ॥

ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्र ! अत्र अवतर अवतर । संवौषट ।
ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्र ! अत्र तिष्ठ तिष्ठ । ठः ठः ।
ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्र ! तत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् ॥

### अष्टक ।

चाल द्यानतरायकृत नंदीश्वराष्टककी अष्टपदी तथा होलीकी तालमें, तथा गरभा आदि अनेक चालोंमें ।

गंगाहृदनिरमल नीर, हाटकभृंगभरा ।
तुम चरन जजों वरवीर, मेटो जनमजरा ॥
श्रीचंदनाथदुति चंद, चरनन चंद लगै ।
मनवचतन जजत अमंद, आतमजोति जगै ॥ १ ॥

ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय जन्मजरामृत्युविनाशनाय जलं निर्वपामि० ॥ १ ॥

श्रीखंडकपूर सुचंग, केशररंग भरी ।
घसि प्रासुकजलके संग, भवआताप हरी ॥ श्री० ॥ २ ॥

ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय भवातापविनाशनाय चंदनं निर्वपामि ॥ २ ॥

तंदुल सित सोमसमान, समलय अनियारे ।

दिय पुंज मनोहर आन, तुमपदतर प्यारे ॥ श्री० ॥ ३ ॥

ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय अक्षयपदप्राप्तये अक्षतान् निर्वपामि ॥ ३ ॥

सुरद्रुमके सुमन सुरंग, गंधित अलि आवे ।

तासों पद पूजत चंग, कामविथा जावे ॥ श्री० ॥ ४ ॥

ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय कामबाणविध्वंसनाय पुष्पं निर्वपामि ॥ ४ ॥

नेवज नानापरकार, इंद्रियबलकारी ।

सो लै पद पूजों सार, आकुलताहारी ॥ श्री० ॥ ५ ॥

ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यं निर्वपामि ॥ ५ ॥

तमभंजन दीप सँवार, तुमढिग धारतु हों ।

मम तिमिरमोह निरवार, यह गुन धारतु हों ॥ श्री० ६ ॥

ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय मोहान्धकारविनाशनाय दीपं निर्वपामि ॥ ६ ॥

दशगंधहुतासनमाहिं, हे प्रभु खेवतु हौं ।

मम करम दुष्ट जरि जांहि, यातैं सेवतु हौं ॥ श्री० ॥ ७ ॥

ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय अष्टकर्मदहनाय धूपं निर्वपामति स्वाहा ॥ ७ ॥

अति उत्तम फल सु मगाय, तुम गुनगावतु हों ।

पूजों तनमन हरषाय, विघन नशावतु हों ॥ श्री० ॥ ८ ॥

ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय मोक्षफलप्राप्तये फलं निर्वपामीति स्वाहा ।

सजि आठों दरब पुनीत, आठों अंग नमों ।

पूजों अष्टमजिन मीत, अष्टम अवनि गमों ॥ श्री० ॥ ९ ॥

ओं ह्रीं श्री चन्द्रप्रभजिनेन्द्राय अनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ९ ॥

पंचकल्याणक ।

छंद तोटक ( वर्ण १२ )

कलि पंचमचैत सुहात अली । गरभागममंगल मोद भली ॥

हरि हर्षित पूजत मातु पिता । हम ध्यावत पावत शर्मसिता ॥

ॐ ह्रीं चैत्रकृष्णपंचम्यां गर्भमंगलप्राप्ताय श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय अर्घं नि० ॥ १ ॥

कलि पौष इकादशि जन्म लयो । तब लोकविषैं सुखथोक भयो ॥

सुरईश जजैं गिरशीश तवैं। हम पूजत हैं नुतशीस अवैं ॥
ओं ह्रीं पौषकृष्णैकादश्यां जन्ममंगलप्राप्ताय श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय अर्घं निर्व० ॥ २ ॥

तप दुद्धर श्रीधर आप धरा। कलिपौष इग्यारसि पर्व वरा ॥
निजध्यानविषै लवलीन भये। धनि सो दिन पूजत विघ्न गये ॥
ओं ह्रीं पौषकृष्णैकादश्यां निःक्रमणमहोत्सवमंडिताय चंद्रप्रभजिनेन्द्राय अर्घं नि० ।३।

वर केवलभानु उद्योत कियो। तिहुंलोकतणों भ्रम मेट दियो ॥
कलिफाल्गुणसत्तमि इंद्र जजे। हम पूजहिं सर्व कलंक भजे ॥
ओं ह्रीं फाल्गुनकृष्णसप्तम्यां केवलज्ञानमंडिताय श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय अर्घं निर्व० ।४।

सित फाल्गुण सत्तमि मुक्ति गये। गुणवंत अनंत अवाध भये ॥
हरि आय जजे तित मोदधरे। हम पूजत ही सब पाप हरे ॥
ओं ह्रीं फाल्गुनशुक्लसप्तम्यां मोक्षमंगलमंडिताय श्रीचंद्रप्रभजिनेन्द्राय अर्घं नि० ॥५॥

जयमाला।

दोहा—हे मृगांकअंकित चरण, तुम गुण अगम अपार।
गणधरसे नहिं पार लहिं, तौ को वरनत सार ॥ १ ॥
पै तुम भगति हिये मम, प्रेरै अति उमगाय।
तातैं गाऊं सुगुण तुम, तुम ही होउ सहाय ॥ २ ॥

छंद पद्धरि (१६ मात्रा)

जय चंद्र जिनेंद्र दयानिधान। भवकाननहानन दौंप्रमान ॥
जय गरभजनममंगल दिनंद। भविजीवविकाशन शर्मकंद ॥
॥ ३ ॥ दशलक्षपूर्वकी आयु पाय। मनवांछित सुख भोगे जिनाय ॥ लखि कारण ह्वै जगतैं उदास। चिंत्यो अनुप्रेक्षा सुखनिवास ॥ ४ ॥ तित लौकांतिक बोध्यो नियोग। हरि शिविका सजि धरियो अभोग ॥ तापै तुम चढ़ि जिनचंदराय। ताछिनकी शोभा को कहाय ॥ ५ ॥ जिन अंग सेत सित चमर ढार। सित छत्र शीस गलगुलकहार ॥ सित रतन-

जड़ित भूषण विचित्र। सित चंद्रचरण चरचैं पवित्र ॥ ६ ॥ सित तनद्युति नाकाधीश आप। सित शिविका कांधे धरि सुचाप ॥ सित सुजस सुरेश नरेश सर्व। सित चितमें चिंतत जात पर्व ॥७॥ सित चंद्रनगरतैं निकसि नाथ। सित बनमैं पहुंचे सकल साथ ॥ सितशिलाशिरोमणि स्वच्छछाँह। सित तप तित धार्‍यो तुम जिनाह ॥ ८ ॥ सित पयको पारण परमसार। सित चंद्रदत्त दीनों उदार ॥ सित करमें सो पय-धार देत। मानो बांधत भवसिंधुसेत ॥ ९ ॥ मानों सुपुण्य-धारा प्रतच्छ। तित अचरज पन सुर किय ततच्छ ॥ फिर जाय गहन सित तपकरंत। सित केवलज्योति जग्यो अनंत ॥१०॥ लहि समवसरणरचना महान। जाके देखत सब पाप हान ॥ जहँ तरु अशोक शोभै उतंग। सब शोकतनो चूरै प्रसंग ॥ ११ ॥ सुर सुमनवृष्टि नभतैं सुहात। मनु मन्मथ तज हथियार जात ॥ बानी जिनमुखसौं खिरत सार। मनु तत्त्वप्रकाशन मुकुर धार १२ ॥ जहँ चौसठ चमर अमर ढुरंत। मनु सुजस मेघ झरि लगिय तंत ॥ सिंहासन है जहँ कमल जुक्त। मनु शिवसरवरको कमलशुक्त ॥ १३ ॥ दुंदुभि जित बाजत मधुर सार। मनु करमजीतको है नगार ॥ शिर छत्र फिरै त्रय श्वेत वर्ण। मनु रतन तीन त्रयताप हर्ण ॥१४॥ तनप्रभातनों मंडल सुहात। भवि देखत निजभव सात सात ॥ मनु दर्पणद्युति यह जगमगाय। भविजन भव मुख देखत सु आय ॥ १५ ॥ इत्यादि विभूति अनेक जान। बाहिज दीसत महिमा महान ॥ ताको वरणत नहिं लहत पार। तौ अंतरंग

को कहै सार ॥ १६ ॥ अनअंत गुणनिजुत करि विहार । धरमोपदेश दे भव्य तार ॥ फिर जोगनिरोधि अघाति हान । सम्मेदथकी लिय मुकतिथान ॥ १७ ॥ वृन्दावन वंदत शीश नाय । तुम जानत हो मम उर जु भाय ॥ तातैं का कहौं सु बार बार । मनवांछित कारज सार सार ॥ १८ ॥

छंद घत्तानंद ।

जय चंदजिनंदा, आनँदकंदा, भवभयभंजन राजै हैं ।
रागादिक द्वंदा, हरि सब फंदा, मुकतिमांहि थिति साजै हैं ॥

ओं ह्रीं श्रीचंद्रप्रभजिनेंद्राय पूर्णार्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

छंद चौबोला ।

आठों दरब मिलाय गाय गुण, जो भविजन जिनचंद जजैं ।
ताके भवभवके अघ भाजैं, मुक्तसारसुख ताहि सजैं ॥ २० ॥
जमके त्रास मिटैं सब ताके, सकल अमंगल दूर भजैं ।
वृंदावन ऐसो लखि पूजत, जातैं शिवपुरि राज रजैं ॥ २१ ॥

इत्याशीर्वादः । परिपुष्पांजलिं क्षिपेत् । इति श्रीचंद्रप्रभजिनपूजा समाप्त ।

## ८९ । श्रीशांतिनाथजिनपूजा ।

मत्तगयंद छंद ( तथा यमकालंकार ) ।

या भवकाननमें चतुरानन, पापपनानन घेरि हमेरी ।
आतमजानन मानन ठानन, बान न होन दई सठ मेरी ॥
तामदभानन आपहि हो, यह छानन आन न आननटेरी ।
आन गही शरनागतको अब, श्रीपतजी पत राखहु मेरी ॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेंद्र ! अत्र अवतर अवतर । संवौषट् ।
ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेंद्र ! अत्र तिष्ठ तिष्ठ । ठः ठः ।
ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेंद्र ! अत्र मम सन्निहितो भव भव । वषट् ॥ ३ ॥

अष्टक ।

छंद त्रिभंगी । अनुप्रासक । ( मात्रा ३२ जगनवर्जित )

हिमगिरिगतगंगा, धार अभंगा, प्रासुक संगा भरि भृंगा ।
जरमरनमृतंगा, नाशि अघंगा, पूजि पदंगा मृदुहिंगा ॥
श्रीशांतिजिनेशं, नुतशक्रेशं, वृषचक्रेशं चक्रेशं ।
हनि अरिचक्रेशं हे गुनधेशं, दयामृतेशं मक्रेशं ॥ १ ॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेंद्राय जन्मजरामृत्युविनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा ॥

वर बावनचंदन, कदलीनंदन, घनआनंदन सहित घसों ।
भवतापनिकंदन, एरानंदन, बंदि अमंदन, चरनवसों ॥ श्री०

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेंद्राय भवातापविनाशनाय चंदनं निर्वपामीति स्वाहा ॥ २ ॥

हिमकरकरिलज्जत, मलयसुसज्जत, अच्छतजज्जत, भरि थारी ।
दुखदारिद गज्जत सदपदसज्जत भवभय भज्जत अतिभारी ।श्री०

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेंद्राय अक्षयपदप्राप्तये अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३ ॥

मंदार सरोजं, कदली जोजं, पुंज भरोजं, मलयभरं ।
भरि कंचनथारी, तुम ढिग धारी, मदनविदारी, धीरधरं ।श्री०

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेंद्राय कामबाणविध्वंसनाय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ४ ॥

पकवान नवीने, पावन कीने, षटरसभीने, सुखदाई ।
मनमोदनहारे, छुधा विदारे, आगैं धारे, गुनगाई ॥ श्री० ॥ ५ ॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेंद्राय क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ५ ॥

तुम ज्ञानप्रकाशे, भ्रमतम नाशे, ज्ञेयविकाशे, सुखरासे ।
दीपक उजियारा यातैं धारा, मोहनिवारा निजभासे ॥ श्री० ॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेंद्राय मोहांधकारविनाशनाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ६ ॥

चंदन करपूरं, करि वरचूरं, पावक भूरं, माहि जुरं ।
तसु धूम उडावै नाचत जावै, अलि गुंजावै मधुरसुरं ॥ श्री० ॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेंद्राय अष्टकर्मदहनाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ७ ॥

बादाम खजूरं, दाड़िम पूरं, निंबुक भूरं, ले आयो।
तासों पद जज्जों शिवफल सज्जों, निजरसरज्जों उमगायो।श्री०

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय मोक्षफलप्राप्तये फलं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ८ ॥

वसुद्रव्य सँवारी, तुमढिगधारी, आनँदकारी दृगप्यारी।
तुम हो भवतारी करुनाधारी, यातैं थारी शरनारी ॥ श्री० ॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेंद्राय अनर्घपदप्राप्तये अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ९ ॥

## पंचकल्याणक।

सुन्दरी तथा द्रुतविलंबित छंद।

असित सातयँ भादव जानिये। गरभमंगल तादिन मानिये ॥
सचि कियो जननी पद चर्चनं। हम करैं इत ये पद अर्चनं ॥१॥

ओं ह्रीं भाद्रपदकृष्णसप्तम्यां गर्भमंगलमंडिताय श्रीशांतिनाथजिनेंद्राय अर्घं नि० ॥

जनम जेठ चतुर्दशि श्याम है। सकलइंद्र सुआगत धाम है ॥
गजपुरे गज साजि सबै तबैं। गिरि जजे इत मैं जजिहों अबैं ॥

ओं ह्रीं ज्येष्ठकृष्णचतुर्दश्यां जन्ममंगलप्राप्ताय श्रीशांतिनाथजिनेंद्राय अर्घं नि०।

भवशरीर सुभोग असार हैं। इमि विचार तबै तप धार हैं ॥
भ्रमर चौदशि जेठ सुहावनी। धरमहेत जजों गुनपावनी ॥३॥

ओं ह्रीं ज्येष्ठकृष्णचतुर्दश्यां निःक्रमणमहोत्सवमंडिताय श्रीशांतिनाथजिनेंद्राय अर्घं।

शुकलपौष दशैं सुखराश है। परम-केवल-ज्ञान प्रकाश है ॥
भवसमुद्रउधारन देवकी। हम करैं नित मंगल सेवकी ॥ ४ ॥

ओं ह्रीं पौषशुक्लदशम्यां केवलज्ञानप्राप्ताय श्रीशांतिनाथजिनेंद्राय अर्घं नि० ॥

असित चौदस जेठ हने अरी। गिरि समेदथकी शिव-तियवरी
सकल इंद्र जजैं तित आइकैं। हम जजैं इत मस्तक नाइकैं ॥

ं ज्येष्ठकृष्णचतुर्दश्यां मोक्षमंगलप्राप्ताय श्रीशांतिनाथजिनेंद्राय अर्घं नि० ॥५॥

## जयमाला।

छंद रथोद्धता, चंद्रवत्सा तथा चंद्रवर्त्म ( वर्ण ११, लाटानुप्रास )

शांतिगुनमंडिते सदा। जाहि ध्यावत सुपंडिते सदा ॥

मैं तिन्हैं भगतिमंडिते सदा। पूजि हों कलुषहंडिते सदा॥१॥
मोच्छहेत तुम ही दयाल हो। हे जिनेश गुनरत्नमाल हो॥
मैं अबै सुगुनदाम ही धरों। ध्यावतें तुरित मुक्ति ती वरों॥

छंद पद्धरि (१६ मात्रा)।

जय शांतिनाथ चिद्रूपराज। भवसागरमें अदभुत जहाज॥
तुम तज सरवारथसिद्ध थान। सरवारथजुत गजपुर महान॥
तित जनम लियो आनंदधार। हरि ततछिन आयो राजद्वार॥
इंद्रानी जाय प्रसूति थान। तुमको करमें लै हरष मान॥ २॥
हरि गोद देय सो मोदधार। सिर चमर अमर ढारत अपार॥
गिरिराज जाय तित शिलापांड। तापैं थाप्यौ अभिषेक मांड॥
तित पंचम उदधितनों सुवार। सुर कर कर करि ल्याये उदार॥
तव इंद्र सहसकर करि अनंद। तुम सिर धारा ढारयौ सुनंद॥
अघ घघ घघ घघ धुनि होत घोर। भभ भभ भभ घघ घघ कलशशोर॥ द्रमद्रम द्रमद्रम वाजत मृदंग। झन नन नन नन नन नूपुरंग॥ ५॥ तन नन नन नन नन तनन तान। घन नन नन घंटा करत ध्वान॥ ताथेई थेई थेई थेई थेई सुचाल। जुत नाचत नावत तुमहि भाल॥ ६॥ चट चट चट अटपट नटत नाट। झट झट झट हट नट शट विराट॥ इमि नाचत राचत भगत रंग। सुर लेत जहां आनंद संग॥ ७॥ इत्यादि अतुल मंगल सुठाट। तित बन्यौ जहां सुरगिरि विराट॥ पुनि करि नियोग पितुसदन आय। हरि सौंप्यौ तुम तित वृद्ध थाय॥ ८॥ पुनि राजमाहिं लहि चक्ररत्न। भोग्यौ छखंड करि धरम जत्न॥ पुनि तप धरि केवलरिद्धि

पाय। भवि जीवनकों शिवमग बताय ॥ ९ ॥ शिवपुर पहुंचे तुम हे जिनेश। गुनमंडित अतुल अनंत भेष ॥ मैं ध्यावतु हौं नित शीश नाय। हमरी भवबाधा हरि जिनाय ॥ १० ॥ सेवक अपनों निज जान जान। करुना करि भौभय भान भान ॥ यह विघन मूल तरु खंड खंड। चितचिंतित आनँद मंड मंड ॥ ११ ॥

घत्तानंद छंद ( मात्रा ३१ )।

श्रीशांतिमहंता, शिवतियकंता, सुगुन अनंता, भगवंता।
भवभ्रमन हनंता, सौख्य अनंता, दातारं तारनवंता ॥ १ ॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेंद्राय पूर्णार्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १ ॥

छंद रूपक सवैया ( मात्रा ३१ )।

शांतिनाथजिनके पदपंकज, जो भवि पूजै मनवचकाय।
जनम जनमके पातक ताके, ततछिन तजिकैं जाय पलाय ॥
मनवांछित सुख पावै सो नर, बांचै भगतिभाव अति लाय ॥
तातैं 'वृंदावन' नित बंदैं, जातैं शिवपुरराज कराय ॥ १ ॥

इत्याशीर्वादः। पुष्पांजलिं क्षिपेत्।

## ६०। निर्वाणक्षेत्र पूजा।

परम पूज्य चौवीस, जिहँ जिहँ थानक शिव गये।
सिद्धभूमि निशदीस, मनवचतन पूजा करौं ॥ १ ॥

ओं ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्राणि ! अत्र अवतरत अवतरत संवौषट्।
ओं ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्राणि ! अत्र तिष्ठत तिष्ठत। ठः ठः।
ओं ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्राणि ! अत्र मम सन्निहितानि भवत भवत। वषट्।

गीता छंद।

शुचि छीर दधि सम नीर निरमल, कनकझारीमें भरौं।
संसारपार उतार स्वामी, जोर कर विनती करौं ॥

संमेदगिरि गिरनार चंपा, पावापुरि कैलासकों।
पूजों सदा चौबीसजिननिर्वाणभूमिनिवासकौं ॥ १ ॥
ओं ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्रेभ्यो जलं ॥ १ ॥

केशर कपूर सुगंध चंदन सलिल शीतल विस्तरौं।
भवतापको संताप मेटो, जोर कर विनती करौं ॥ संमेद० ॥
ओं ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्रेभ्यो चंदनं ॥ २ ॥

मोतीसमान अखंड तंदुल, अमल आनंदधरि तरौं।
औगुन हरौ गुन करौ हमको, जोर कर विनती करौं ॥संमेद०
ओं ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्रेभ्यो अक्षतान् नि० ॥ ३ ॥

शुभफूलरास सुबासवासित, खेद सब मनके हरौं।
दुखधामकामविनाश मेरो, जोर कर विनती करौं ॥ संमेद०॥
ओं ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्रेभ्यो पुष्पं निर्वपामीति ॥ ४ ॥

नेवज अनेक प्रकार जोग मनोग धरि भय परिहरौं।
यह भूखदूखन टार प्रभुजी, जोर कर विनती करौं ॥ संमेद०॥
ओं ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्रेभ्यो नैवेद्यं नि० ॥ ५ ॥

दीपक प्रकाश उजास उज्जल, तिमिरसेती नहिं डरौं।
संशयविमोहविभरम तमहर, जोर कर विनती करौं ॥ संमेद०
ओं ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्रेभ्यो दीपं ॥ ६ ॥

शुभ धूप परम अनूप पावन, भाव पावन आचरौं।
सब करमपुंज जलाय दीज्यौ, जोर कर विनती करौं ॥ सं०।
ओं ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्रेभ्यो धूपं ॥ ७ ॥

बहु फल मँगाय चढ़ाय उत्तम, चारगतिसौं निरवरौं।
निहचै मुकतिफल देहु मोकौं, जोर कर विनती करौं ॥संमेद०
ओं ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्रेभ्यो फलं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ८ ॥

जल गंध अच्छत फूल चरु फल, दीप धूपायन धरौं।
'द्यानत' करो निरभय जगततैं, जोर कर विनती करौं ॥ सं०
ओं ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्रेभ्यो अर्घ्यं ॥ ९ ॥

अथ जयमाला ।

सोरठा—श्रीचौबीस जिनेश, गिरिकैलाशादिक नमों ।
तीरथ महाप्रदेश, महापुरुष निरवाणतैं ॥ १ ॥

चौपाई १६ मात्रा ।

नमों रिषभ कैलासपहारं । नेमिनाथ गिरनार निहारं ॥
वासुपूज्य चंपापुर बंदौं । सनमति पावापुर अभिनंदौं ॥ २ ॥
बंदौं अजित अजितपददाता । बंदौं संभव भवदुखघाता ॥
बंदौं अभिनंदन गणनायक । बंदौं सुमति सुमतिके दायक ॥
बंदौं पदम मुकतिपदमाकर । बंदौं सुपास आशपासाहर ॥
बंदौं चंद्रप्रभ प्रभुचंदा । बंदौं सुविधि सुविधिनिधि कंदा ॥४॥
बंदौं शीतल अघ तप शीतल । बंदौं श्रियांस श्रियांस महीतल
बंदौं विमल विमल उपयोगी । बंदौं अनँत अनँत सुखभोगी ॥
बंदौं धर्म धर्म विसतारा । बंदौं शांति शांतिमनधारा ॥
बंदौं कुंथु कुंथु रखवालं । बंदौं अर अरिहर गुणमालं ॥ ६ ॥
बंदौं मल्लि काममल चूरन । बंदौं मुनिसुव्रत व्रतपूरन ॥
बंदौं नमि जिन नमित सुरासुर । बंदौं पास पासभ्रमजगहर ॥
बीसों सिद्धभूमि जा ऊपर । शिखर सम्मेद महागिरि भूपर ॥
एकबार बंदै जो कोई । ताहि नरक पशुगति नहिं होई ॥८॥
नरपतिनृप सुरशक्र कहावै । तिहुं जग भोग भोगि शिव पावै ॥
विघनविनाशन मंगलकारी । गुणविलास बंदौं भवतारी ॥९॥
घत्ता—जो तीरथ जावै पाप मिटावै, ध्यावै गावै भगति करै ।
ताको जस कहिये संपति लहिये, गिरिके गुण को बुध उचरै ॥

ओं ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्रेभ्यो पूर्णार्घं निर्वपामि ॥

# ६१। अथ सप्तऋषि पूजा।

छप्पय।

प्रथम नाथ श्रीमन्व दुतिय स्वरमन्व ऋषीश्वर।
तीसर मुनि श्रीनिचय सर्वसुंदर चौथो वर॥
पंचम श्रीजयवान विनयलालस षष्ठम भनि।
सप्तम जयमित्राख्य सर्व चारित्रधाम गनि॥
ये सातौं चारणऋद्धिधर, करूं तासु पद थापना।
मैं पूजूं मनवचकायकरि, जो सुख चाहूं आपना॥

ओं ह्रीं चारणर्द्धिधरश्रीसप्तर्षीश्वरा! अत्रावतरातर संवौषट्। अत्र तिष्ठत तिष्ठत। ठः ठः। अत्र मम सन्निहिता भवत भवत। वषट्।

अष्टक—गीता छंद।

शुभतीर्थउद्भव जल अनूपम, मिष्ट शीतल लायकैं॥
भव तृषा कंद निकंद कारण, शुद्ध घट भरवायकैं॥
मन्वादि चारण ऋद्धिधारक, मुनिनकी पूजा करूं।
ता करें पातिक हरें सारे, सकल आनँद विस्तरूं॥ १॥

ओं ह्रीं श्रीमन्वस्वरमन्वनिचयसर्वसुन्दरजयवानविनयलालसजयमित्रर्षिभ्यो जलं॥

श्रीखंड कदलीनंद केशर, मंद मंद घिसायके।
तसुगंध प्रसरति दिगदिगंतर, भरकटोरी लायके॥ मन्वा०॥

ओं ह्रीं श्रीमन्वादिसप्तर्षिभ्यो चंदनं निर्वपामीति स्वाहा॥ २॥

अति धवल अक्षत खंड वर्जित, मिष्ट राजनभोगके॥
कलधौत थारा भरत सुन्दर, चुनित शुभउपयोगके॥ मन्वा०॥

ॐ ह्रीं श्रीमन्वादिसप्तर्षिभ्यो अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा॥ ३॥

बहु वर्ण सुवरण सुमन आछे, अमल कमल गुलाबके।
केतकी चंपा चारु मरुआ, चुने निजकर चावके॥ मन्वा०॥

ॐ ह्रीं श्रीमन्वादिसप्तर्षिभ्यो पुष्पं निर्वपामी स्वाहा॥ ४॥

पकवान नानाभांति चातुर, रचित शुद्ध नये नये।
सदमिष्ट लाड्डू आदि भर वहु, पुरटके थारा लये ॥ मन्वा० ॥
ॐ ह्रीं श्रीमन्वादिसप्तर्षिभ्यो नैवेद्यं निर्वपामिति स्वाहा ॥ ५ ॥

कलधौत दीपक जडित नाना, भरित गोघृतसारसों।
अति ज्वलित जगमगजोति जाकी, तिमिरनाशनहारसों। म०
ॐ ह्रीं श्रीमन्वादिसप्तर्षिभ्यो दीपं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ६ ॥

दिक्चक्र गंधित होत जाकर, धूप दशअंगी कही।
सो लाय मनवचकाय शुद्ध, लगायकर खेऊं सही ॥ मन्वा० ॥
ॐ ह्रीं श्रीमन्वादिसप्तर्षिभ्यो धूपं निर्वपामि स्वाहा ॥ ७ ।

वर दाख खारक अमित प्यारे, मिष्ट चुष्ट चुनायके।
द्रावडी दाडिम चारु पुंगी, थाल भर भर भायके ॥ मन्वा० ॥
ओं ह्रीं श्रीमन्वादिसप्तर्षिभ्यो फलं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ८ ॥

जल गंध अक्षत पुष्प चरु वर, दीप धूप सु लावना।
फल ललित आठों द्रव्य मिश्रित, अर्घ कीजे पावना ॥ मन्वा०
ओं ह्रीं श्रीमन्वादिसप्तर्षिभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ९ ॥

अथ जयमाला।

छन्द त्रिभंगी।

बंदू ऋषि राजा, धर्मजहाजा, निजपरकाजा करत भले।
करुणाके धारी, गगनविहारी, दुख अपहारी, भरम दले ॥
काटत जमफंदा, भविजनवृन्दा, करत अनंदा चरणनमें।
जो पूजैं ध्यावैं, मंगल गावैं, फेर न आवैं भववनमें ॥ १ ॥

छंद पधरी।

जय श्रीमनु मुनिराजा महंत। त्रस थावरकी रक्षा करंत ॥
जय मिथ्यातम नाशक पतंग। करुणारसपूरित अंग अंग ॥
जय श्रीस्वरमनु अकलंकरूप। पद सेव करत नित अमर भूप ॥

जय पंच अक्ष जीते महान । तप तपत देह कंचन समान ॥
जय निचय सप्त तत्त्वार्थभास । तप रमातनौ तनमें प्रकाश ॥
जय विषयरोध संबोध भान । परणतिके नाशन अचल ध्यान ॥
जय जयहिं सर्वसुंदर दयाल । लखि इंद्रजालवत जगतजाल ॥
जय तृष्णाहारी रमण राम । निज परणतिमें पायो विराम ॥
जय आनँदघन कल्याणरूप । कल्याण करत सबको अनूप ॥
जय मदनाशन जयवान देव । निरमद विरचित सब करत सेव ॥
जय जयहिं विनयलालस अमान । सब शत्रु मित्र जानत समान
जय कृशितकाय तपके प्रभाव । छवि छटा उडति आनंददाय ॥
जयमित्र सकल जगके सुमित्र । अनगिनत अधम कीने पवित्र ॥
जय चंद्रवदन राजीव-नैन । कबहूं विकथा बोलत न बैन ॥
जय सातौं मुनिवर एकसंग । नित गगन-गमन करते अभंग ॥
जय आये मथुरापुरमँझार । तहँ मरी रोगको अति प्रचार ॥
जय जय तिन चरणनिके प्रसाद । सब मरी देवकृत भई बाद ॥
जय लोक करे निर्भय समस्त । हम नमत सदा नित जोड़ हस्त ॥
जय ग्रीषमऋतु पर्वतमझार । नित करत अतापन योगसार ॥
जय तृषा परीषह करत जेर । कहुं रंच चलत नहिं मन-सुमेर ॥
जय मूल अठाइस गुणन धार । तप उग्र तपत आनंदकार ॥
जय वर्षाऋतुमें वृक्षतीर । तहँ अति शीतल झेलंत समीर ॥
जय शीतकाल चौपटमँझार । कै नदी सरोवर तट विचार ॥
जय निवसत ध्यानारूढ़ होय । रंचक नहिं मटकत रोम कोय ॥
जय मृतकासन वज्रासनीय । गोदूहन इत्यादिक गनीय ॥
जय आसन नानाभांतिधार । उपसर्ग सहत ममता निवार ॥

जय जपत तिहारो नाम कोय। लख पुत्रपौत्र कुलवृद्धि होय॥
जय भरे लक्ष अतिशय भँडार। दारिद्रतनो दुख होय छार॥
जय चोर अग्नि डाकिन पिशाच। अरु ईति भीति सब नसत सांच
जय तुम सुमरत सुखलहत लोक। सुर असुर नवत पद देत धोक॥

छंद रोला—ये सातों मुनिराज महातप लछमीधारी।
परम पूज्य पद धरैं सकल जगके हितकारी।
जो मनवचतन शुद्ध होय सेवै औ ध्यावै॥
सो जन मनरंगलाल अष्ट ऋद्धिनकौं पावै॥ १६॥

दोहा—नमन करत चरनन परत, अहो गरीबनिवाज।
पंच परावर्तननितैं, निरवारो ऋषिराज॥ १७॥

ओं ह्रीं श्रीमन्वादिसप्तर्षिभ्यो पूर्णार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा॥

## ६२। अथ पंचमेरु पूजा भाषा।

गीताछंद।

तीर्थंकरोंके न्हवनजलतैं, भये तीरथ शर्मदा।
तातैं प्रदच्छन देत सुरगन, पंचमेरनकी सदा॥
दो जलधि ढाईदीपमें सब, गनतमूल विराजही।
पूजौं असी जिनधाम प्रतिमा, होहि सुख दुख भाजही॥ १॥

ओं ह्रीं पंचमेरुसंबंधिजिनचैत्यालयस्थजिनप्रतिमासमूह! अत्रावतरावतर। संवौषट्।
ओं ह्रीं पंचमेरुसंबंधिजिनचैत्यालयस्थजिनप्रतिमासमूह! अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः।
ओं ह्रीं पंचमेरुसंबंधिजिनचैत्यालयस्थजिनप्रतिमासमूह! अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट्।

चौपाई आंचलीबद्ध (१५ मात्रा)।

सीतलमिष्टसुवास मिलाय, जलसों पूजों श्रीजिनराय।
महासुख होय, देखे नाथ परमसुख होय॥
पांचों मेरु असी जिनधाम, सब प्रतिमाको करों प्रनाम॥

महासुख होय, देखे नाथ परमसुख होय ॥ १ ॥
ओं ह्रीं पंचमेरुसंबंधिजिनचैत्यालयस्थजिनबिंबेभ्यो जलं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १ ॥
जलकेशरकरपूर मिलाय, गंधसों पूजों श्रीजिनराय।
महासुख होय, देखे नाथ परमसुख होय ॥ पांचों० ॥ २ ॥
ओं ह्रीं पंचमेरुसंबंधिजिनचैत्यालयस्थजिनबिंबेभ्यो चन्दनं निर्वपामीति स्वाहा ॥२॥
अमल अखंड सुगंध सुहाय, अच्छतसौं पूजौं जिनराय।
महासुख होय, देखे नाथ परम सुखहोय ॥ पांचों० ॥ ३ ॥
ओं ह्रीं पंचमेरुसंबंधीजिनचैत्यालयस्थजिनबिंबेभ्योऽक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३ ॥
वरन अनेक रहे महकाय, फूलनसौं पूजौं जिनराय।
महासुख होय, देखे नाथ परम सुख होय ॥ पांचों० ॥ ४ ॥
ओं ह्रीं पंचमेरुसंबंधिजिनचैत्यालयस्थजिनबिंबेभ्यो पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ४ ॥
मन बांछित बहु तुरत बनाय, चरुसौं पूजौं श्रीजिनराय।
महासुख होय, देखे नाथ परम सुख होय ॥ पांचों० ॥ ५ ॥
ओं ह्रीं पंचमेरुसंबंधिजिनचैत्यालयस्थजिबिंबेभ्यो नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ५ ॥
तमहर उज्वल ज्योति जगाय, दीपसों पूजों श्रीजिनराय।
महासुख होय, देखे नाथ परम सुख होय ॥ पांचों० ॥ ६ ॥
ओं ह्रीं पंचमेरुसंबंधिजिनचैत्यालयस्थजिनबिंबेभ्यो दीपं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ६ ॥
खेऊं अगर अमल अधिकाय, धूपसों पूजौं श्रीजिनराय।
महासुख होय, देखे नाथ परमसुख होय ॥ पांचों० ॥ ७ ॥
ओं ह्रीं पंचमेरुसंबंधिजिनचैत्यालयस्थजिनबिंबेभ्यो धूपं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ७ ॥
सुरस सुवर्ण सुगंध सुभाय, फलसों पूजों श्रीजिनराय।
महा सुख होय देखे नाथ परमसुख होय ॥ पांचों० ॥ ८ ॥
ओं ह्रीं पंचमेरुसम्बन्धिजिनचैत्यालयस्थजिनबिंबेभ्यो धूपं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ८ ॥
आठ दरबमय अरघ बनाय, द्यानत पूजों श्रीजिनराय।
महासुख होय, देखेनाथ परमसुख होय ॥ पांचों० ॥ ९ ॥
ओं ह्रीं पञ्चमेरुसम्बधिजिनचैत्यालयस्थजिनबिंबेभ्योऽर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ९ ॥

अथ जयमाला।

सोरठा।

प्रथम सुदर्शन स्वामि, विजय अचल मंदर कहा।
विद्युन्माली नाम, पंचमेरु जगमैं प्रगट ॥ १ ॥

प्रथम सुदर्शन मेरु विराजै, भद्रशाल वन भूपर छाजै।
चैत्यालय चारों सुखकारी, मनबचतन वंदना हमारी ॥ २ ॥
ऊपर पाँचशतकपर सोहै, नंदनवन देखत मन मोहै ॥ चैत्या०
साढे बासठ सहस उंचाई, वन सुमनस शोभै अधिकाई ॥ चै०
ऊंचायोजन सहस छत्तीसं, पांडुकवन सोहै गिरिसीसं ॥ चै०
चारों मेरु समान बखानै, भूपर भद्रसाल चहुं जानै।
चैत्यालय सोलह सुखकारी, मनवचतन बंदना हमारी ॥ ६ ॥
ऊंचे पांच शतकपर भाखे, चारों नंदनवन अभिलाखे।
चैत्यालय सोलह सुखकारी, मनवचतन वंदना हमारी ॥७॥
साढे पचपन सहस उतंगा, वन सौमनस चार बहुरंगा।
चैत्यालय सोलह सुखकारी, मनवचतन बंदना हमारी ॥८॥
उच्च अठाइस सहस बताये, पांडुक चारों वन शुभ गाये।
चैत्यालय सोलह सुखकारी मनवचतन वंदना हमारी ॥ ९ ॥
सुरनर चारन वंदन आवैं, सो शोभा हम किह मुख गावैं।
चैत्यालय अस्सी सुखकारी, मनवचतनवंदना हमारी ॥ १० ।

दोहा।

पंचमेरुकी आरती, पढै सुनै जो कोय।
'द्यानत' फल जानै प्रभू, तुरत महासुख होय ॥ ११ ॥

ओं ह्रीं पञ्चमेरुसम्बधिजिनचैत्यालयस्थजिनबिंबेभ्योऽर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

( अघके बाद विसर्जन करना चाहिये )

# ९३। श्रीनंदीश्वरद्वीप ( अष्टाह्निका ) की पूजा।

अडिल्ल।

सरब पर्वमें बडो अठाई परब है। नंदीश्वर सुर जांहिं लेय वसु दरव है॥ हमै सकति सो नांहि इहां करि थापना। पूजैं जिनग्रहप्रतिमा है हित आपना॥ १॥

ओं ह्रीं श्रीनन्दीश्वर द्वीपे द्विपंचाशज्जिनालयस्थजिनप्रतिमासमूह ! अत्र अवतर अवतर। संवौषट्। ओं ह्रीं श्रीनंदीश्वरद्वीपे द्विपंचाशज्जिनालयस्थजिनप्रतिमासमूह ! अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः। ओं ह्रीं श्रीनन्दीश्वरद्वीपे द्विपंचाशज्जिनालयस्थजिनप्रतिमासमूह अत्र मम सन्निहितो भव भव। वषट्।

कंचनमणिमय भृंगार, तीरथनीरभरा।
तिहुं धार दयी, निरवार जामन मरन जरा॥
नंदीश्वर श्रीजिनधाम, बावन पूज करों।
वसुदिन प्रतिमा अभिराम, आनँदभावधरों॥ १॥

ओं ह्रीं श्रीनंदीश्वरद्वीपे पूर्वपश्चिमोत्तरदक्षिणे द्विपंचाशज्जिनालयस्थजिनप्रतिमाभ्यो जन्मजरामृत्युविनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा॥ ४॥

भवतपहर शीतल वाच, सो चंदन नाहीं,
प्रभु यह गुन कीजे सांच, आयो तुम ठांहीं॥ नंदी॥ चंदनं०॥
उत्तम अक्षत जिनराज, पुंज धरे सोहैं,
सब जीते अक्षसमाज, तुम सम अरु को है॥ नंदी०॥ अक्षतान्
तुम कामविनाशक देव, ध्याऊं फूलनसौं।
लहुं शील लच्छमी एव, छूटों सूलनसौं॥ नंदी०॥ पुष्पं०॥
नेवज इंद्रियबलकार, सो तुमने चूरा।
चरु तुम ढिग सोहै सार, अचरज है पूरा॥ नंदी०॥ नैवेद्यं॥
दीपककी ज्योति प्रकाश, तुम तनमाहिं लसै।
टूटै करमनकी राशि, ज्ञानकणी दरसै॥ नंदी०॥ दीपं॥६॥

कृष्णागरुधूपसुवास, दशदिशिनारि वरै।
अति हरषभाव परकाश, मानों नृत्य करै ॥ नंदी० ॥ धूपं ॥७॥
बहुविधिफल ले तिंहुकाल, आनँद राचत हैं ॥
तुम शिवफल देहु दयाल, तुहि हम जाचत हैं ॥ नंदी० ॥फलं॥
यह अरघ कियो निजहेत, तुमको अरपतु हों।
'द्यानत' कीज्यो शिवखेत, भूमि समरपतु हों ॥ नंदी० ॥अर्घं॥

अथ जयमाला।

दोहा—कातिक फागुन साढके, अंत आठ दिनमांहिं।
नंदीश्वर सुर जात हैं, हम पूजें इह ठांहिं ॥ १ ॥

एकसौ त्रेसठ कोडि जोजनमहा। लाख चौरासि एक एक दिशमें लहा ॥ अट्ठमों दीप नंदीश्वरं भास्वरं। भौन बावन्न प्रतिमा नमों सुखकरं ॥ २ ॥ चारदिशि चार अंजनगिरि राजहीं। सहस चौरासिया एकदिश छाजहीं ॥ ढोलसम गोल ऊपर तलें सुंदरं। भौन० ॥ ३ ॥ एक इक चार दिशि चार शुभ बावरी। एक इक लाख जोजन अमल जलभरी ॥ चहुं-दिश चार वन लाख जोजन वरं। भौन० ॥ ४ ॥ सोल वापीनमधि सोल गिरि दधिमुखं। सहस दश महा जोजन लखत ही सुखं ॥ बावरीकोंन दोमांहिं दो रतिकरं। भौन० ॥ ५ ॥ शैल बत्तीस इक सहस जोजन कहे। चार सोलै मिलैं सर्व बावन लहे ॥ एक इक सीसपर एक जिनमंदिरं। भौन० ॥ ६ ॥ बिंब अठ एकसौ रतनमइ सोहही। देवदेवी सरव नयनमन मोहही ॥ पांचसै धनुष तन पद्मआसन परं। भौन० ॥ ७ ॥ लाल नख मुख नयन स्याम अरु स्वेत हैं।

स्यामरंग भौंह सिरकेश छवि देत हैं ॥ वचन बोलत मनो हँसत कालुषहरं । भौन० ॥ ८ ॥ कोटि शशि भानदुति तेज छिप जात है । महावैराग परिणाम ठहरात है ॥ बयन नहिं कहैं लखि होत सम्यकधरं । भौन० ॥ ९ ॥

सोरठा—नंदीश्वर जिनधाम, प्रतिमामहिमा को कहै ।
'द्यानत' लीनों नाम, यहै भगति शिव सुख करै ॥१०॥

ॐ ह्रीं श्रीनंदीश्वरद्वीपे पूर्वपश्चिमोत्तरदक्षिणे द्विपंचाशज्जिनालयस्थजिनप्रतिमाभ्यो पूर्णार्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

( इत्याशीर्वादः )

## ६४ । अथ सोलहकारणपूजा भाषा ।

अडिल्ल ।

सोलहकारण भाय तीर्थंकर जे भये,
हरषे इंद्र अपार मेरुपै ले गये ।
पूजाकरिनिजधन्यलख्यो बहुचावसौं,
हमहू षोडशकारन भावैं भावसौं ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणानि ! अत्र अवतरत अवतरत । संवौषट् ।
ओं ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणानि ! अत्र तिष्ठत तिष्ठत । ठः ठः ।
ओं ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणानि ! अत्र मम सन्निहितो भवत भवत । वषट् ।

चौपई ।

कंचनझारी निरमल नीर, पूजौं जिनवर गुनगंभीर ।
परमगुरु हो, जय जय नाथ परम गुरु हो ॥
दरशविशुद्धि भावना भाय, सोलह तीर्थंकरपददाय ।
परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो ॥ १ ॥

ओं ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणेभ्यः जन्ममृत्युविनाशनाय जलं निर्वपामीति ॥१॥

चंदन घसौं कपूर मिलाय, पूजौं श्रीजिनवरके पाय ।
परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो ॥ दरश० ॥ २ ॥

ॐ ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणेभ्यः संसारतापविनाशनाय चंदनं निर्वपामीति ॥

तंदुल धवल सुगंध अनूप । पूजौं जिनवर तिहुं जगभूप ।
परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो । दरशविशुद्धि० ।

ॐ ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणेभ्योऽक्षयपदप्राप्तये अक्षतान् निर्वपामीति ॥ ३ ॥

फूल सुगंध मधुपगुंजार । पूजौं जिनवर जगआधार ।
परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो ॥ दरशवि० ॥ ४ ॥

ॐ ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणेभ्यः कामबाणविध्वंसनाय पुष्पं ॥ ४ ॥

सदनेवज बहुबिध पकवान । पूजौं श्रीजिनवर गुणखान ।
परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो ॥दरशवि० ॥ ५ ॥

ॐ ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणेभ्यः क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यं ॥

दीपकजोति तिमर छयकार, पूजूं श्रीजिन केवलधार ।
परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो ॥
दरशविशुद्धि भावना भाय । सोलह तीर्थंकरपद दाय ।
परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो ॥ ६ ॥

ॐ ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणेभ्यः मोहांधकारविनाशनाय दीपं ॥

अगर कपूर गंध शुभखेय । श्रीजिनवर आगे महकेय ।
परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो ॥ दरश० ॥ ७ ॥

ओं ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणेभ्योऽष्टकर्मदहनाय धूपं निर्वपा० ॥

श्रीफल आदि बहुत फलसार, पूजौं जिन वांछितदातार ।
परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो ॥ दरश० ॥ ८ ॥

ओं ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडषकारणेभ्यो मोक्षफलप्राप्तये फलं निर्वपा० ॥८ ॥

जल फल आठों दरव चढाय । 'द्यानत' वरत करों मनलाय ।
परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो ॥ दरश० ॥ ९ ॥

ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणेभ्योऽनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥

अथ जयमाला।

दोहा—षोडशकारण गुण करै, हरै चतुरगतिवास।
पाप पुण्य सब नाशकै, ज्ञानभान परकास॥ १॥

चौपाई १६ मात्रा।

दरशविशुद्धि धरै जो कोई। ताको आवागमन न होई॥
विनय महा धारै जो प्रानी। शिववनिताकी सखी बखानी॥
शील सदा दिढ जो नर पालै। सो औरनकी आपद टालै॥
ज्ञानाभ्यास करै मनमाहीं। ताकै मोहमहातम नाहीं॥ ३॥
जो संवेगभाव विसतारै। सुरगमुकतिपद आप निहारै॥
दान देय मन हरष विशेखै। इह भव जस पर भव सुख देखै॥
जो तप तपै खपै अभिलाषा। चूरै करमशिखर गुरु भाषा।
साधुसमाधि सदा मन लावै। तिहुंजगभोग भोगि शिव जावै॥
निशदिन वैयावृत्य करैया। सो निहचै भवनीर तिरैया॥
जो अरहंतभगति मन आनै। सो जन विषय कषाय न जानै॥
जो आचारज भगति करै है। सो निर्मल आचार धरै है॥
वहु श्रुतवंतभगति जो करई। सो नर संपूरन श्रुत धरई॥७॥
प्रवचन भगति करै जो ज्ञाता। लहै ज्ञान परमानँददाता॥
षट्आवश्यक नित जो साधै। सो ही रत्नत्रय आराधै॥ ८॥
धरमप्रभाव करै जे ज्ञानी। तिन शिवमारग रीति पिछानी॥
वत्सल अंग सदा जो ध्यावै। सो तीर्थंकर पदवी पावै॥ ९॥

दोहा—एही सोलह भावना, सहित धरै व्रत जोय।
देव इंद्र नरवंद्यपद, 'द्यानत' शिवपद होय॥ १०॥

ॐ ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणेभ्यः पूर्णार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा॥

(इत्याशीर्वादः)

# ६५। अथ दशलक्षणधर्मपूजा भाषा।

अडिल्ल।

उत्तम छिमा मारदव आरजवभाव हैं।
साच सत्य संजम तप त्याग उपाव हैं॥
आकिंचन ब्रमचरज धरम दश सार हैं।
चहुंगतिदुखतैं काढि मुकतिकरतार हैं॥ १॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्म ! अत्र अवतर अवतर। संवौषट्।
ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्म ! अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः।
ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्म ! अत्र मम सन्निहितो भव भव। वषट्।

सोरठा—हेमाचलकी धार, मुनिचित सम शीतल सुरभि।
भवआताप निवार, दसलच्छन पूजौं सदा॥ १॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमामार्दवार्जवशौचसत्यसंयमतपस्त्यागाकिंचन्यब्रह्मचर्याणिदशलक्षणधर्मेभ्यः जलं निर्वपामीति स्वाहा॥ १॥

चंदन केशर गार, होय सुवास दशों दिशा। भवआ०॥ २॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय चंदनं निर्वपामीति स्वाहा॥ २॥

अमल अखंडितसार, तंदुल चंद्रसमान शुभ॥ भवआ०॥३॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा॥ ३॥

फूल अनेकप्रकार, महकैं ऊरघलोक लों॥ भवआ०॥ ४॥

ॐ ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा॥ ४॥

नेवज विविध निहार, उत्तम षटरससंजुगत॥ भवआ०॥५॥

ॐ ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा॥ ५॥

बाति कपूर सुधार, दीपकजोति सुहावनी॥ भवआ०॥६॥

ॐ ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय दीपं निर्वपामीति स्वाहा॥ ६॥

अगर धूप विस्तार, फैलै सर्व सुगंधता॥ भवआ०॥ ७॥

ॐ ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय धूपं निर्वपामीति स्वाहा॥ ७॥

फलकी जाति अपार, घ्रान नयन मनमोहने॥ भवआ०॥८॥

ॐ ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय फलं निर्वपामीति स्वाहा॥ ८॥

आठों दरव सँवार, द्यानत अधिक उछाहसों ॥ भवआ० ॥ ९ ॥

ॐ ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्मायाऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ६ ॥

अंगपूजा ।

सोरठा—पीडैं दुष्ट अनेक, बांध मार बहुविधि करैं ।
धरिये छिमा विवेक, कोप न कीजे पीतमा ॥ १ ॥

चौपाई मिश्रित गीता छंद ।

उत्तमछिमा गहोरे भाई । इहभव जस परभव सुखदाई ॥
गाली सुनि मन खेद न आनो । गुनको औगुन कहै अयानो
कहि है अयानो वस्तु छीनै, बांध मार बहुविधि करै ।
घरतैं निकारै तन विदारैं, वैर जो न तहां धरै ॥
तैं करम पूरब किये खोटे, सहै क्यों नहिं जीयरा ।
अतिक्रोधअगनि बुझाय प्रानी, साम्य जल ले सीयरा ॥१॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमाधर्माय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १ ॥

मान महाविषरूप, करहि नीचगति जगतमें ।
कोमल सुधा अनूप, सुख पावै प्रानी सदा ॥ २ ॥
उत्तम मार्दवगुन मन माना । मानकरनकौ कौन ठिकाना ।
वस्यो निगोदमाहितैं आया । दमरी रूकन भाग विकाया ॥
रूकन विकाया कर्मवशतैं; देव इकइंद्री भया ।
उत्तम मुआ चांडाल हूवा, भूप कीडोंमें गया ॥
जीतव्य-जोवन-धनगुमान कहा करै जलबुदबुदा ।
करि विनय बहुगुन बडे जनकी ज्ञानका पावै उदा ॥२॥

ओं ह्रीं उत्तममार्दवधर्मागाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।

कपट न कीजै कोय, चोरनके पुर ना बसै ।
सरल सुभावी होय, ताके घर बहु संपदा ॥ ३ ॥

उत्तमआर्जवरीति बखानी। रंचक दगा बहुत दुखदानी।
मनमैं है सो वचन उचरिये। वचन होय सो तनसौं करिये॥
करिये सरल तिहुंजोग अपने, देख निरमल आरसी।
मुख करै जैसा लखै तैसा, कपटप्रीति अँगारसी॥
नहिं लहै लछमी अधिक छलकरि, करमबंध विशेषता।
भय त्याग दूध बिलाव पीवै, आपदा नहिं देखता॥ ३॥
ओं ह्रीं उत्तमार्जवधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा॥ ३॥

धरि हिरदै संतोष, करहु तपस्या देहसौं।
शौच सदा निरदोष, धरम बडो संसारमें॥ ४॥
उत्तम शौच सर्व जग जानो। लोभ पापको बाप वखानो॥
आसापास महा दुख दानी। सुख पावै संतोषी प्रानी॥
प्रानी सदा शुचि शीलजपतप, ज्ञानध्यानप्रभावतैं।
नित गंगजमुन समुद्र न्हाये, अशुचिदोष सुभाव तैं॥
ऊपर अमल, मल भर्यो भीतर, कौन बिध घट शुचि कहै
बहु देह मैली सुगुनथैली, शौचगुन साधू लहै॥ ४॥
ओं ह्रीं उत्तमशौचधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा॥ ४॥

कठिन वचन मति बोल, परनिंदा अरु झूठ तज।
सांच जवाहर खोल, सतवादी जगमें सुखी॥ ५॥
उत्तम सत्यवरत पालीजै, परविश्वासघात नहिं कीजै॥
सांचे झूठे मानव देखो, आपनपूत स्वपास न पेखो॥
पेखो तिहायत पुरुष सांचेको, दरब सब दीजिये।
मुनिराज श्रावककी प्रतिष्ठा, सांचगुण लख लीजिये॥
ऊंचे सिंहासन बैठि वसुनृप, धरमका भूपति भया।
वच झूठसेती नरक पहुंचा, सुरगमें नारद गया॥ ५॥

ओं ह्रीं उत्तमसत्यधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ५ ॥

काय छहों प्रतिपाल, पंचेंद्री मन वश करो।
संजमरतन सँभाल, विषय चोर बहु फिरत हैं ॥ ६ ॥
उत्तम संजम गहु मन मेरे। भव भवके भाजैं अघ तेरे ॥
सुरग नरकपशुगतिमैं नाहीं, आलसहरन करन सुख ठाँहीं ॥
ठाँहीं पृथी जल आग मारुत, रूख त्रस करुना धरो।
सपरसन रसना घ्रान नैना, कान मन सब वश करो।
जिस विना नहिं जिनराज सीझे, तू रुल्यो जगकीचमें।
इक घरी मत विसरो करो नित, आव जममुख-बीचमें ॥

ओं ह्रीं उत्तमसंयमधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ६ ॥

तप चाहैं सुरराय, करमसिखरको वज्र है।
द्वादशविधि सुखदाय, क्यों न करै निज सकति सम ॥७॥
उत्तम तप सबमाहिं बखाना। करमशैलको वज्र समाना ॥
बस्यो अनादिनिगोदमझारा। भूविकलत्रय पशुतन धारा ॥
धारा मनुष तन महादुर्लभ, सुकुल आव निरोगता।
श्रीजैनवानी तत्त्वज्ञानी, भई विषयपयोगता।
अति महादुरलभ त्याग विषय, कषाय जो तप आदरैं।
नरभवअनूपमकनकघरपर, मणिमयी कलसा धरैं ॥ ७ ॥

ओं ह्रीं उत्तमतपोधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ७ ॥

दान चार परकार, चारसंघको दीजिये।
धन विजुरी उनहार, नरभवलाहो लीजिये ॥ ८ ॥
उत्तमत्याग कह्यो जगसारा। औषध शास्त्र अभय आहारा।
निहचै रागरोष निरवारै। ज्ञाता दोनों दान सँभारै ॥
दोनों सँभारै कूपजल सम, दरब घरमें परिनया।

निजहाथ दीजे साथ लीजे, खाय खोया बह गया ॥
धनि साध सास्त्र अभयदिवैया, त्याग राग विरोधकों ॥
विन दान श्रावक साध दोनों, लहैं नाहीं बोधकों ॥ ८ ॥

ओंह्रीं उत्तमत्यागधर्मांगाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ८ ॥

परिगह चौविस भेद, त्याग करैं मुनिराज जी ।
त्रिसनाभाव उछेद, घटती जान घटाइए ॥ ९ ॥
उत्तम आकिंचन गुण जानौ । परिगहचिंता दुख ही मानौ ॥
फाँस तनकसी तनमैं सालै । चाह लँगोटीकी दुख भालै ॥
भालै न समता सुख कभी नर, विना मुनिमुद्रा धरैं ।
धनि नगनपर तन-नगन ठाडे, सुर असुर पायनि परैं ॥
घरमाहिं त्रिसना जो घटावै, रुचि नहीं संसारसौं ।
बहुधन बुरा हू भला कहिये, लीन पर उपगारसौं ॥ ९ ॥

ओं ह्रीं उत्तमाकिंचन्यधर्मांगाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ९ ॥

शीलबाड नौ राख, ब्रह्मभाव अंतर लखो ।
करि दोनों अभिलाख, करहु सफल नरभव सदा ॥१०॥
उत्तम ब्रह्मचर्य मन आनौ । माता बहिन सुता पहिचानौ ॥
सहैं बानवरषा बहु सूरे । टिकैं न नैन वान लखि कूरे ॥
कूरे तियाके अशुचितनमैं कामरोगी रति करैं ।
बहु मृतक सड़हिं मसानमाहीं, काक ज्यों चौंचैं भरैं ॥
संसारमैं विषबेल नारी, तजि गये जोगीश्वरा ।
'द्यानत' धरमदशपैडि चढिकैं, शिवमहलमैं पग धरा ॥११॥

ओं ह्रीं उत्तमब्रह्मचर्यधर्मांगाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १० ॥

अथ समुच्चय जयमाला ।

दोहा—दशलच्छन वंदों सदा, मनवांछित फलदाय ।

समिति गुप्ति संयम धरम, धरें पापकी हानि ॥ ८ ॥
संवरमय है आतमा, पूर्व कर्म झड़ जाय ।
निज स्वरूपको पायकर, लोक शिखर जब थाय ॥ ९ ॥
दर्श ज्ञानमय चेतना, आतमधर्म बखानि ।
दया क्षमादिक रतनत्रय, यामें गर्भित जान ॥ १० ॥
लोक स्वरूप विचारिके, आतम रूप निहार ।
परमारथ व्यवहार मुणि, मिथ्या भाव निवारि ॥ ११ ॥
बोधि आपका भाव है, निश्चय दुर्लभ नाहिं ।
भवमें प्रापति कठिन है, यह व्यवहार कहाहिं ॥ १२ ॥

इति बारह भावना ।

## १३२॥ अथ सोलहकारण भावना

चौपाई ।

आठदोषमद आठ मलीन, छह अनायतन शठता तीन ।
ये पचीस मल वर्जित होय, दर्श विशुद्धि कहावै सोय ॥ १ ॥
रत्नत्रयधारी मुनिराय, दर्शनज्ञान चरित समुदाय ।
इनकी विनय विषै परवीन, दुतिय भावना सो अमलीन ॥२॥
शीलधारि धारै समचेत, सहस अठारह अंग समेत ।
अतीचार नहिं लागै जहां, तृतिय भावना कहिये तहां ॥३॥
आगम कथित अरथ अवधार, यथाशक्ति निजबुधि अनुसार
करै निरंतर ज्ञान अभ्यास, तुरिय भावना कहिये तास ॥४॥
दोहा—धर्म धर्मके फल विषै, परतैं प्रीति विशेख ।
यही भावना पंचमी, लिखी जिनागम देख ॥ ५ ॥

चौपाई ।

अभय ज्ञान आहार, महादान ये चार प्रकार ।

शक्ति समान सदा निर्वहै, छटी भावना धारक वहै ॥ ६ ॥
अनसन आदि मुक्ति दातार, उत्तमतप बारह परकार।
बल अनुसार करै जो कोय सो सातमी भावना होय ॥ ७ ॥
यतीवर्गको कारन पाय, विघन होत जो करै सहाय।
साधु समाधि कहावै सोय, यही भावना अष्टमि होय ॥ ८ ॥
दश विध साधु जिनागम कहे, पथ पीडित रागादिक गहे।
तिनकी जो सेवा सतकार, यही भावना नौमी सार ॥ ९ ॥
परम पूज्य आतम अरहंत, अतुल अनंत चतुष्टयवंत।
तिनकी थुति नित पूजा भाव, दशमि भावना भव जल नाव ॥
जिनवर कथित अर्थ अवतार, रचना करै अनेक प्रकार।
आचारजकी भक्ति विधान, एकादशमि भावना जान ॥ ११ ॥
विद्यादायक विद्यालीन, गुणगरिष्ट पाठक परवीन।
तिनके चरन सदा चित रहै, बहु श्रुत भक्ति बारमी यहै ॥ १२ ॥
भगवत भाषित अरथ अनूप, गणधर ग्रंथित ग्रंथ स्वरूप।
तहां भक्ति बरतै अमलान, प्रवचनभक्ति तेरमी जान ॥ १३ ॥
षट आवश्यक क्रिया विधान, तिनकी कबहूं करै न हान।
सावधान वरतै थित चित्त, सो चौदहवीं परम पवित्त ॥ १४ ॥
कर जप तप पूजाव्रत भाव, प्रगट करै जिनधर्म प्रभाव।
सोई मारग परभावना, यही पंचदशमी भावना ॥ १५ ॥
चार प्रकार संघसों प्रीति, राखै गाय वत्सकी रीति।
यह सोलहमी सब सुखदान, प्रवचन वातसल्य अविधान ॥
दोहा—शोलिह कारन भावना, परम पुण्यको खेत।
भिन्न भिन्न अरु सोलहों, तीर्थंकर पद देत ॥ १७ ॥

बंध प्रकृति जिनमत विषै, कही एक सो बीस।
सौ सतरह मिथ्यातमैं, बांधत हैं निशदीस॥ १८॥
तीर्थंकर आहार द्विक, तीन प्रकृति ये जान।
इनको बंध मिथ्यातमैं, कह्यो नहीं भगवान॥ १९॥
तातैं तीर्थंकर प्रकृति, तीनों समकित मांहि।
सोलह कारण यों बँधैं, सबको निश्चय जांहिं॥ २०॥

सोरठा।

पूज्यपाद मुनिराय, श्री सरवारथ सिद्धिमैं।
कह्यो कथन इस न्याय, देख लीजिये सुबुधि जन॥ २०॥

इति सोलह कारण भावना।

## १३३। बारह भावना।

दोहा छंद।

वँदूं श्री अरहंत पद, बीतराग विज्ञान।
बरणूं बारह भावना, जग जीवन हित जान॥ १॥

विश्नुपद छंद।

कहां गये चक्री जिन जीता, भरतखंड सारा।
कहां गये वह राम रु लछमन, जिन रावन मारा॥
कहां कृष्ण रुक्मिण सतभामा, अरु संपति सगरी।
कहां गये वह रंगमहल अरु, सुवरनकी नगरी॥ २॥
नहीं रहे वह लोभी कौरव, जूझ मरे रनमें।
गये राज तज पांडव बनको, अगिन लगी तनमें॥
मोहनींदसे उठ रे चेतन, तुझे जगावनको।
हो दयाल उपदेश करैं गुरु, बारह भावनको॥ ३॥

२ । अथिर भावना ।

सूरज चांद छिपै निकलै ऋतु, फिर फिर कर आवै ।
प्यारी आयू ऐसी बीते, पता नहीं पावै ॥
पर्वतपतितनदी सरिता जल, बहकर नहिं हटता ।
स्वांस चलत यों घटै काठ ज्यों, आरेसों कटता ॥ ४ ॥
ओसबूंद ज्यों गलै धूपमें, वा अंजुलि पानी ।
छिन छिन यौवन छीन होत है, क्या समझै प्रानी ॥
इंद्रजाल आकाश नगर सम, जगसंपति सारी ।
अथिर रूप संसार विचारो, सब नर अरु नारी ॥५॥

अशरण भावना ।

कालसिंहने मृगचेतनको, घेरा भववनमैं ।
नहीं बचावनहारा कोई, यों समझो मनमें ॥
मंत्र यंत्र सेना धन संपति, राज पाट छूटै ।
वश नहिं चलता काल लुटेरा, काय नगर लूटै ॥ ६ ॥
चक्ररतन हलधरसा भाई, काम नहीं आया ।
एक तीरके लगत कृष्णकी, विनश गई काया ॥
देव धर्म गुरु शरण जगतमें, और नहीं कोई ।
भ्रमसे फिरै भटकता चेतन, युँही उमर खोई ॥ ७ ॥

३ संसार भावना ।

जनममरन अरु जरारोगसे, सदा दुखी रहता ।
द्रव्य क्षेत्र अरु काल भाव भव, परिवर्तन सहता ॥
छेदनभेदन नरक पशूगति, बध बंधन सहना ।
राग उदयसे दुख सुरगतिमैं, कहां सुखी रहना ॥ ८ ॥
भोगि पुण्यफल हो इकइंद्री, क्या इसमैं लाली ।

कुतवाली दिन चार वही फिर, खुरपा अरु जाली ॥
मानुषजन्म अनेक विपतिमय, कहीं न सुख देखा।
पंचमगति सुख मिलै शुभाशुभका मेटो लेखा ॥ ९ ॥

४ एकत्व भावना ॥

जन्मै मरै अकेला चेतन, सुखदुखका भोगी।
और किसीका क्या इक दिन यह, देह जुदी होगी ॥
कमला चलत न पैंड जाय मरघट तक परिवारा।
अपने अपने सुखकों रोवैं, पिता पुत्र दारा ॥ १० ॥
ज्यों मेलेमें पंथी जन मिलि, नेह फिरैं धरते।
ज्यों तरवरपै रैन बसेरा, पंछी आ करते ॥
कोस कोइ दोकोस कोइ उड फिर थक थक हारै।
जाय अकेला हंस संगमें कोइ न पर मारै ॥ ११ ॥

५ भिन्न भावना।

मोहरूप मृगतृष्णा जगमें मिथ्या जल चमकै।
मृग चेतन नित भ्रममैं उठ उठ दौडैं थक थककै ॥
जल नहिं पावै प्राण गमावै, भटक भटक मरता।
बस्तु पराई मानै अपनी, भेद नहीं करता ॥ १२ ॥
तू चेतन अरु देह अचेतन, यह जड तू ज्ञानी।
मिले अनादि यतनतें बिछुडै, ज्यों पय अरु पानी ॥
रूप तुम्हारा सबसों न्यारा, भेद ज्ञान करना।
जोलों पौरुष थकै न तौलों, उद्यमसों चरना ॥ १३ ॥

६। अशुचिभावना।

तू नित पोखै यह सूखै ज्यों, धोवै त्यों मैली।

निश दिन करै उपाय देहका, रोगदशा फैली ॥
मातपितारज वीरज मिलकर, बनी देह तेरी ।
मांस हाड नश लहू राधकी, प्रघट व्याधि घेरी ॥ १४ ॥
काना पौंढा पडा हाथ यह चूसै तौ रोवै ।
फलै अनंत जु धर्म ध्यानकी, भूमिविषै बोवै ॥
केसर चंदन पुष्प सुगंधित, वस्तु देख सारी ।
देह परसते हुये अपावन, निशदिन मलजारी ॥ १५ ॥

७ आस्रवभावना ।

ज्यों सरजल आवन मोरी त्यों, आस्रव, कर्मनको ।
दर्वित जीव प्रदेश गहै जब पुदगल भरमनको ॥
भावित आसूवभाव शुभाशुभ, निशदिन चेतनको ।
पाप पुण्यके दोनों करता, कारण बन्धनको ॥ १६ ॥
पन मिथ्यात योग पन्द्रह द्वादश अविरत जानो ।
पंचरु बीस कषाय मिले सब, सत्तावन मानो ॥
मोहभावकी ममता टारै, पर परणत खोते ।
करै मोखका यतन निरास्रव, ज्ञानी जन होते ॥ १७ ॥

८। संवरभावना ।

ज्यों मोरीमें डाट लगावै, तब जल रुक जाता ।
त्यों आस्रवको रोकै संवर, क्यों नहिं मन लाता ॥
पंच महाव्रत समिति गुप्तिकर, वचन काय मनको ।
दशविधधर्म परीषहबाइस, बारह भावनको ॥ १८ ॥
यह सब भाव सतावन मिलकर, आसूवको खोते ।
सुपन दशासे जागो चेतन, कहां पडे सोते ॥
भाव शुभाशुभ रहित शुद्ध भावनसंवर पावै ।

डांट लगत यह नाव पड़ी मझधार पार जावे ॥ १९ ॥

९। निर्जराभावना।

ज्यों सरवर जल रुका सूखता, तपन पड़े भारी।
संवर रोकै, कर्म निर्जरा, है सोखनहारी ॥
उदयभोग सविपाकसमय पकजाय आम डाली।
दूजी है अविपाक पकावै, पाल विषै माली ॥ २० ॥
पहली सबके होय नहीं कुछ, सरै काम तेरा।
दूजी करै जु उद्यम करके, मिटै जगत फेरा ॥
संवर सहित करो तप प्रानी, मिलै मुकत रानी।
इस दुलहनकी यही सहेली, जानै सब ज्ञानी ॥ २१ ॥

१०। लोक भावना।

लोक अलोक अकाश माहिं थिर, निराधार जानो।
पुरुष रूप कर कटी भये षट, द्रव्यनसों मानों ॥
इसका कोइ न करता हरता, अमिट अनादी है।
जीवरू पुद्गल नाचै यामैं, कर्म उपाधी है ॥ २२ ॥
पापपुन्यसों जीव जगतमें, नित सुख दुख भरता।
अपनी करनी आप भरै शिर, औरनके धरता ॥
मोहकर्मको नाश मेटकर, सब जगकी आसा।
निज पदमें थिर होय लोकके, शीश करो बासा ॥२३॥

११। बोधिदुर्लभ भावना

दुर्लभ है निगोदसे थावर, अरु त्रस गति पानी।
नरकायाको सुरपति तरसै, सो दुर्लभ प्रानी ॥
उत्तम देश सुसंगति दुर्लभ, श्रावककुल पाना।
दुर्लभ सम्यक दुर्लभ संयम, पंचम गुणठाना ॥ २४ ॥

दुर्लभ रत्नत्रय आराधन, दीक्षाका धरना।
दुर्लभ मुनिवरको व्रत पालन, शुद्धभाव करना॥
दुर्लभसे दुर्लभ हैं चेतन, बोधि ज्ञान पावै।
पाकर केवलज्ञान नहीं फिर, इस भवमें आवै॥ २५॥

१२। धर्मभावना

षट दरशन अरु बौद्ध रु नास्तिकने जगको लूटा।
मूसा ईसा और मुहम्मदका मजहब झूठा॥
हो सुछंद सब पाप करै सिर, करताके लावै।
कोई छिनक कोई करतासे, जगमैं भटकावै॥ २६॥
वीतराग सर्वज्ञ दोष बिन, श्रीजिनकी वानी।
सप्त तत्त्वका वर्णन जामैं, सबको सुखदानी॥
इनका चितवन बार बार कर, श्रद्धा उर धरना।
मंगत इसी यतनतैं इक दिन, भवसागर तरना॥२७॥

इति बारहभावना मंगतरायजी सुलतानपुर निवासी कृत समाप्ता॥

## १३४। भावना द्वात्रिंशतिका।

सोरठा।

दुखनाशक जिनराय, बसो हृदयमें मम सदा।
नाशो विषय कषाय, इस संसारी जीवके॥

शिखरनी छंद।

सुमैत्री जीवोंमें सुगुणि गणको देख उमगूं।
दयाको ही धारूं दुखित जनको देख करके॥
उपेक्षा हो मेरे मुदित मनमें क्रूर जनसे।
सदा स्वामिन्! ऐसी परिणति रहै बोध बलसे॥१॥

इन्द्रवज्रा छंद ।

मेरा प्रभो ! आत्म अनंत शक्ति-धारी सदा कर्मकलंकमुक्त । हो जाउँ मैं भिन्न, शरीरसे भी, ऐसी प्रभो ! हो मम शक्ति व्यक्त ॥ २ ॥ दुःखों सुखों शत्रु व वंधुओंमें मेले अकेले घरमें बनोंमें । मेरे सदा नाथ समानता हो विनाश निःशेष ममत्व-का हो ॥ ३ ॥ पदाब्ज तेरे मन माहिं मेरे गये उकेरे जड़ही गये वा । भानू सरीखे तम नाशकारी प्रभो ! सदा मैं उनका पुजारी ॥ ४ ॥ छोटे-बड़े जीव घने विदारे प्रमादसे हैं चलते हुए ने । वा दुःख दीने यदि जंतुओंको, हो देव ! मेरे वह पाप मिथ्या ॥ ५ ॥ कुमार्गगामी पथमुक्ति भूला कषाय इंद्री वश बुद्धिनाशी । जो खो लिया है स्वचरित्र मन हो देव मेरा वह पाप मिथ्या ॥६॥ मनो वचः काय कषायसे जो हैं पाप कीने भवदुःखमूल । स्वकीय निंदा गर्हा दिखाके करूं उन्हें नाश समस्तको ही ॥ ७ ॥ अति व्यती वा अतिचार मैंने तथा अनाचार चरित्रमें जो । किये कुबुद्धी व प्रमादसे हैं संताप भारी उनका मुझे है ॥ ८ ॥ मनो वचःकाय पवित्रता-का उलंघ होवे कुछ अंशमें तो । अतिव्यती व अतिचार होंगे, वही अनाचार समग्र हो तो ॥ ९ ॥ जो अर्थ मात्रा पद वाक्य छोड़े, प्रमादसे की स्तुति देवि तेरी । वे पाप मेरे च्युत हों सबेरा, सर्वज्ञ होवे अरु आत्म मेरा ॥ १० ॥ हे देवि चिंतामणि नाम तेरा, बना सदा हूं चरणाब्ज चेरा । श्रद्धा तथा ज्ञान चरित्र वृद्धी, दो सौख्यसिद्धी व समाधिको भी ॥ ११ ॥ किया गया याद मुनीन्द्रसे जो, पूजा गया देव

नरेंद्रसे जो। गाया गया वेद पुराणमैं जो, सो देव मेरे उरमैं विराजो ॥ १२॥ जो दर्शनज्ञान सुख स्वभावी, समस्त संसार विकारनाशी। जो ध्यानसे गम्य परात्म संज्ञ सो देव मेरे उरमैं विराजो ॥ १३ ॥ विध्वंस-कर्ता भव-दुःखका जो, आलोक-कर्ता जगमध्यका जो। दृष्टव्य जो योगि समाधिसे है, सो देव मेरे उरमैं विराजो ॥ १४ ॥ जो मोक्षका मार्ग बता रहा है, संसारके दुःख सुदूर जासे। त्रैलोकदृष्टा तनु-ताप-हीन, सो देव मेरे उरमैं विराजो ॥ १५ ॥ दुःखी किये हैं जग-जीव सारे, रागादि ऐसे जिसके नहीं हैं। ज्ञानी अतींद्री अनपाय है जो, सो देव मेरे उरमैं विराजो ॥ १६ ॥ कल्याणकारी जिसका स्वरूप, सुशुद्ध वा बुद्ध अबद्ध है जो। ध्याया हुआ कर्म-कलंक खोता सो देव मेरे उरमैं विराजो ॥ १७ ॥ छूते नहीं हैं जिसको कलंक जैसे सदा ध्वांत न सूर्यको है। जो ध्रौव्य निर्दोष अनेक एक, सो देव देवें मुझको सुशांति ॥१८॥ जग-प्रकाशी रवि तेजको भी जो है दबाता उस ज्ञान युक्त। तथा सदा हैं स्थिर आतममैं जो सो देव देवे मुझको सुशांति ॥ १९ ॥ संसार देता जिसमैं दिखाई निभ्रांत भाई ! उस ज्ञानयुक्त। शुद्ध स्वरूपी शिव शांत नित्य सो देव देवे मुझको सुशांति ॥ २० ॥ ज्वाला जलाती तरु-जाल जैसे तैसे विनाशे जिन मान मूर्छा। विषाद निद्रा भय शोक चिंता सो देव देवे मुझको सुशांति ॥ २१ ॥ न भूमि चौकी तृण वा शिला भी आते कभी काम समाधिमें हैं। विशुद्ध आत्मा जित-राग-द्वेष माना गया किंतु सुधी जनोंसे ॥ २२ ॥ है तो नहीं आसन

ध्यान कारी ना लोक पूजा नहिं संघ मेला । अध्यात्म संलीन सुभव्य होओ छोड़ो सदा बाह्य कुवासनाको ॥ २३ ॥ मेरा नहीं बाह्य पदार्थ कोई न मैं हुआ हूं उनका कभी भी । ऐसा विचारो मनमैं सदा ही हो बाह्यको छोड सुमुक्तिपात्र ॥ २४ ॥ आत्मा सदा देख स्व आत्ममैं रे ! हो दर्शन-ज्ञान मयी विशुद्ध । एकाग्रचेता मुनि क्या कहीं भी पाता नहीं है सुसमाधिको रे ! ॥ २५ ॥ आत्मा सदा नित्य व एक मेरा ज्ञान-स्वभावी अकलंक भी है । पदार्थ सारे जगके विनाशी उत्पन्न होते निज हेतुसे हैं ॥ २६ ॥ संबंध रक्खे न शरीरसे जो पुत्रादि होने उसके लगे क्यों ? । जो कायसे खाल उतार डाले तो रोमकूवे किसमैं रहैंगे ? ॥ २७ ॥ प्राणी सदा दुःख अनेक पाता संयोगसे बाह्य कुवस्तुओंके । त्रियोगसे योग सु त्याग देवो जो मुक्ति संयोग सुशीघ्र चाहो ॥ २८ ॥ दो छोड संकल्प-विकल्प जाल संसारमैं हैं नित जो रुलाते । विभिन्न देखो निज आत्मको रे ! सुलीन होओ परमात्ममैं रे ॥ २९ ॥ जो कर्म तूने पहिले किये हैं देते तुझे हैं फल आज वे ही । देने लगे जो फल अन्य कोई स्वयं किये कर्म हि व्यर्थ होंगे ॥ ३० ॥ अतः विचारो मनमाहिं ऐसें स्वकर्मको छोड न अन्य कोई । देता किसीको कुछ भी नहीं है निजात्मका ध्यान न क्यों करूं मैं ॥ ३१ ॥

गया पूजा भाई अमितगतिसे देव नित जो ।
विवेकी निर्दोषी सु अतिशयसे है सहित जो ॥
करैंगे जो प्राणी मन-कमलमैं ध्यान उसका ।

सदाको पावैंगे चरम-पद जैसे विभवको ॥ ३२ ॥
"अमर" छंद दो-तीससे, परमातमका ध्यान ।
एकचित्त हो जो करै, पावै पद निर्वान ॥ ३३ ॥

---

## ९। नवमा अध्याय।

## परमार्थजकड़ीसंग्रह।

### १३५। जकड़ी रूपचंदकृत।

चेतन अचरज भारी, यह मेरे जिय आवै।
अमृतवचन हितकारी, सदगुरु तुमहिं पढ़ावै ॥
सदगुरु तुमहिं पढ़ावे चित दै, अरु तुमहू हौ ज्ञानी।
तबहू तुमहिं न क्यों हू आवै, चेतनतत्त्वकहानी ॥
विषयनकी चतुराई कहिये, को सरि[1] करै तुम्हारी।
विन गुरु फुरत कुविद्या कैसैं, चेतन अचरज भारी ॥ १ ॥
चेतन चतुर सयाने, काहे तुम भ्रम भूले।
विषय जु देखि रवाने[2], कहा जानि जिय फूले ॥
कहा जानि जिय फूले चेतन, तुम तौ विधिना बाँचे[3]।
सुद्ध सुभाव सहज सुख छोरि जु, इंद्रियसुखरस राचे ॥
भोजन सेज वेष कर जुँवती[4], गीतादिक जु रवाने।
भये सुवा भव-सैंवर द्रुमके[5], चेतन चतुर सयाने ॥ २ ॥
मोहमहामदमातैं, बादि[6] अनादि गँवायौ।
अपने धरमनि घातैं, विषयनिसौं मन लायौ ॥

---

१ बराबरी। २ रमणीय-सुन्दर। ३ तुम तो विधातासे बाँचे अर्थात् ठगाये गये ४ युवती-जवानस्त्री। ५ संसाररूपी सेमर वृक्षके तोते। ६ व्यर्थ ही।

विषयनिहीसौं मन लायौ तुम, बाहिर सुंदर दीठे।
विषफल परिहरि शेष कटुक हैं, सेवत ही मुख मीठे॥
कामभोगभ्रमभाव भुलाने, रुचैं न सदगुरुबातैं।
हित अनहित कछु समझत नाहीं, मोहमहामदमातैं॥ ३॥
इंद्रिनिकौ सुख सेए, सुखलव दुख अधिकायौ।
सविष सुभोजन जेएं[1], कब कौनैं सुख पायौ॥
कब कौनैं सुख पायौ चेतन, ए सुख उहकै स्वादे।
फरस दन्ति[2], रस मीन, गंध अलि[3], रूप सलँभ[4], मृग नादे[5]॥
एक एक इंद्रिनिकौ यह दुख, पाँचौं तुमहिं बँधे ए।
सावधान किन होहु बंध हो, इंद्रिनिको सुख सेए॥ ४॥
इह संसारमँझारे, सुरनरवरपद पाए।
स्वकृतकरमअनुसारे, सुख सेए मन भाए॥
सुख सेए मनभाए तुम चिर, इंद्रिनि रचि सुख माने।
तब हू त्रिपति भई नहि कब हू, अरु तिसना अधिकाने।
अब रतनत्रयपथ धरि शिवपुर, जाहु न होहु सुखारे।
रूपचन्द कत[6] दुख देखत हो, इह संसारमँझारे॥ ५॥

## १३६। जकडी रूपचंदकृत।

राग गौड़ी।

चेतन चिर भूल्यो भम्यौ, देख्यौ चित न विचारि।
करम कुसंगति बहि पर्यौ, यह भव-गहन मझारि॥
यह भवगहनमझारि मूरख, दुखदवानल नित दह्यौ।
मिथ्यात पितसौं दिष्टि छाई, मुकतिपंथ न तैं लह्यौ॥

---

१ जीमनेसे–खानेसे। २ हाथी। ३ भौंरा। ४ पतंगा। ५ सुन्दरशब्द ६। क्यों।

तू पंच-इंद्री-सुखत्रिषा वसि, विषय खार सलिल छम्यौ।
निज सुख सुधारसविमुख चहुंगति, चेतन चिर भूल्यो भम्यौ ॥
चहुंगति चिर भ्रमतहिं गयौ, रहियौ कहुं न थिराय।
कर्मप्रकृतिपरच्यो फिर्‌यो, देख्यौ लोक शिराय ॥
देखियौ लोकशिराय सबतैं, ऊंच नीच परजै धरै।
करम अरु नोकरमरूपी, सकलपुदगल आहरै ॥
परिनयौ परपरनति निरंतर, काज कछु भूलि न भयौ।
परमरत्नत्रय लबधि विनु, चहुं गति चिर भ्रमतहिं गयौ ॥२॥
गाफिल ह्वैके कहा रह्यौ, अपनी सुरत बिसारि।
विषय कषायनिरत भयौ, दीनैं योग पसारि ॥
दीनैं नियोग पसारि तीनौं, सुभासुभरसपरिनयौं।
आश्रये संतत करम बहु बिधि, तोहि तिनि आवरि लयौ ॥
जिय कछू सुधिबुधि तोहि नाहीं, मूढमोहग्रहनि ग्रह्यौ।
गुन सील सरवस खोय अपनो, गाफिल ह्वैकै कहा रह्यौ ॥३॥
चेति चतुरमति चेतना, परपरनतिहिं निवारि।
दर्शनज्ञानचरित्रमय, अपनी वस्तु सँभारि ॥
अपनी वस्तु सभाँरि विसरी, कहा इत उत भटकही।
बहिरमुख भूल्यो भया कत, छोडि कन[2] तुष झटकही ॥
निजवस्तु अंतरगत विराजित, चिदानंदन-केतना।
स्वानुभवबुद्धि प्रजुंजि देखहि, चेति चतुरमति चेतना ॥ ४ ॥
इह संसारकुवासतैं, दुख देखे चिरकाल।
अब तू यातैं विरचही, छोडि सकल भ्रमजाल ॥

१ ढक लिया। २ चावल। ३ छिलका। ४ चेतन जिसकी केतना अर्थात् धुजा है।

छोडि सकल भ्रमजाल चेतन, रतनत्रय आराध ही ॥
आपुने बलहिं सँभार अतिवल, करम-वैरिनि साध ही ॥
समरसीभाव सुभावपरनति, सदा रहहि उदासतैं।
'रूपचंद' सहजहीं छूटहिं, इह संसारकुवासतैं ॥ ५ ॥

## १३७। जकडी दौलतरामकृत।

अब मन मेरा वे, सीखवचन सुन मेरा।
भजि जिनवर पद वे, ज्यौं विनसै दुख तेरा ॥
विनसै दुख तेरा भववनकेरा[1], मनवचतन जिनचरन भजौ।
पंचकरन[2]वश राख सुज्ञानी, मिथ्यामतमग दौर तजौ ॥
मिथ्यामतमग पगि अनादितैं, तैं चहुंगति कीन्हा फेरा।
अबहू चेत अचेत होय मत, सीख वचन सुन मन मेरा ॥ १ ॥
इस भववनमें वे, तैं साता नहिं पाई।
वसुविधिवश[3] ह्वै वे, तैं निजसुधि विसराई ॥
तैं निजसुधि विसराई भाई, तातैं विमल न बोध लहा।
परपरनतिमें मगन भयो तू, जन्म-जरा-मृत-दाह-दहा ॥
जिनमत सारसरोवरकों अव,—गाहि लागि निजचिंतनमें।
तो दुखदाह नशै सब नातर, फेर फंसै इस भववनमें ॥ २ ॥
इस तनमें तू वे, क्या गुन देख लुभाया।
महा अपावन वे, सतगुरु याहि वताया ॥
सतगुरु याहि अपावन गाया, मलमूत्रादिकका गेहा।
कृमिकुल—कलित लखत घिन आवै, यासौं क्या कीजै नेहा ॥

१ संसाररूपी वनका। २ पांच इंद्रियां। ३ आठ कर्मोंके वश होकर।

यह तन पाय लगाय आपनी, परनति शिवमगसाधनमें ।
तो दुखदंद नशै सब तेरा, यही सार है इस तनमें ॥ ३ ॥
भोग भले न सही, रोग शोकके दानी ।
शुभगति रोकन वे, दुर्गति पंथ अगवानी ॥
दुर्गति पथ अगवानी हैं जे, जिनकी लगन लगी इनसौं ।
तिन नानाविध विपति सही है, विमुख भयौ निजसुख तिनसौं ॥
कुंजर[1] झख[2] अलि[3] शलभ[4] हिरन इन, एक अक्षवश[5] मृत्यु लही ।
यातैं देख समझ मनमाहीं, भवमें भोग भले न सही ॥ ४ ॥
काज सरै तब वे, जब निजपद आराधै ।
नशै भवावलि[6] वे, निराबाधपद लाधै ॥
निराबाधपद लाधै तब तोहि, केवलदर्शनज्ञान जहां ।
सुख अनंत अतिइन्द्रियमंडित, वीरज अचल अनंत तहां ॥
ऐसा पद चाहै तो भज निज[7], बार बार अबको उचरै ।
'दौल' मुख्य उपचार रत्नत्रय, जो सेवै तो काज सरै ॥ ५ ॥

## १३८ । जकड़ी दौलतरामकृत ।

वृषभादि जिनेश्वर ध्याऊं, शारद अंबा चित लाऊं ।
द्वैविधि-परिग्रह-परिहारी, गुरु नमहुं स्वपरहितकारी ॥
हितकारि तारक देवश्रुत गुरु, परख निज उर लाइये ।
दुखदायकुपथविहाय शिवसुख,-दाय जिनवृष ध्याइये ॥
चिरतैं कुमगपगि मोहठगकरि, ठग्यौ भव[8]-कानन पर्यौ ।
[9]व्यांलीसद्विकलख जौनिमें, जर[10]-मरन-जामन-देव जर्यौ ॥ १ ॥

---

१ हाथी । २ मछली । ३ भौंरा—भ्रमर । ४ पतंग । ५ एक एक इन्द्रियके वशसे । ६ भवोंका समूह । ७ "जिन" भी पाठ है । ८ संसार रूपी वन । ९ चौरासीलाख योनि । १० वृद्धावस्था, मृत्यु और जन्मरूपी अग्निमें जला ।

जब मोहरिपु दीन्हीं घुमरिया, तसुवश निगोदमें परिया ।
तहां स्वास एकके माहीं, अष्टादश मरन लहाहीं ॥
लहि मरन अन्तर्मुहूर्तमें, छ्यासठ सहस शत तीन ही ।
षटतीस काल अनंत यों दुख, सहे उपमा ही नहीं ॥
कबहूं लही वर आयु छिति[1]-जल[2]-पवन-पावक-तरुतणी ।
तसु भेद किंचित कहूं सो सुन, कह्यौ जो गौतमगणी ॥ २ ॥
पृथिवी द्वयभेद बखाना, मृदु माटी कठिन पखाना ।
मृदु द्वादशसहस बरसकी, पाहन बाईस सहसकी ॥
पुनि सहस सात कही उदक त्रय, सहसवर्ष समीरकी ।
दिन तीन पावक दश सहस तरु, प्रभृति नाश सुपीरकी ॥
विनघात सूक्ष्म देहधारी, घातजुत गुरुतन लह्यौ ।
तहँ खनन तापन जलन व्यंजन, छेद भेदन दुख सह्यौ ॥
शंखादि दुइंद्री प्रानी, थिति द्वादशवर्ष बखानी ।
यूंकादि[3] तिइंद्री हैं जे, वासर उनचास जियैं ते ॥
जीवैं छमास अलीप्रमुख[4], ब्यालीस सहस उरगतनी ।
खगकी बहत्तरसहस नवपूर्वांग सरिसृपकी[5] भनी ॥
नरमत्स्यपूरवकोटकी थिति, करम भूमि वखानियें ।
जलचरविकलविन भोगभू[6]-नर,-पशु त्रिपल्य प्रमानिये ॥ ४ ॥
अघवश करि नरक बसेरा, भुगतैं तहँ कष्ट घनेरा ।
छेदैं तिलतिल तन सारा, छेपैं द्रहपूतिमँझारा[7] ॥
-मंझार वज्रानिल पचावैं, धरहिं शूली ऊपरैं ।

---

१ पृथ्वी । २ पानी । ३ जूं आदि । ४ भ्रमर आदि । ५ सर्प विशेष । ६ भोगभू-या मनुष्य और पशु । ७ दुर्गंधिके भरे तालाब ।

सींचैं जु खारे वारिसौं दुठ, कहैं व्रण नीके करैं ॥
वैतरणिसरिता समल जल अति, दुखद तरु सेंवलतने ।
अति भीम बन असिपत्र समदलैं, लगत दुख देवैं घने ॥५॥

तिस भूमैं हिम गरमाई, सुरगिरि सम असैं गल जाई ।
तामैं थिति सिंधुतनी है, यों दुखद नरक अवनी है ॥

अवनी तहांकी तैं निकसि, कबहूं जनम पायौ नरौ ।
सर्वांग सकुचित अति अपावन, जठर जननीके परौ ॥
तहँ अधोमुख जननी रसांश,-थकी जियौ नवमास लौं ।
ता पीरमें कोउ सीर नाहीं, सहै आप निकास लौं ॥ ६ ॥

जनमत जो संकट पायौ, रसना तैं जात न गायौ ।
लहि बालपने दुख भारी, तरुनापौ लयौ दुखकारी ॥

दुखकारि इष्ट वियोग अशुभ,-सँयोग सोग सरोगता ।
परसेव ग्रीषम सीत पावस, सहै दुख अतिभोगता ॥
काहू कुतियँ काहू कुबांधव, कहुं सुता व्यभिचारिणी ।
किसहू विसर्न-रत पुत्र दुष्ट, कलत्र कोऊ पररिणी ॥ ७ ॥

वृद्धापनके दुख जेते, लखिये सब नयननते तैं ।
मुखलाल बहै तन हालै, विन शक्ति न वसन सँभालै ॥

न संभाल जाके देहकी तो, कहो वृषकी का कथा ।
तबही अचानक आन जम गह, मनुजजन्म गयौ वृथा ॥
काहू जनम शुभ ठान किंचित, लह्यो पद चहुंदेवको ।

---

१ फोड़े । २ तलवारकी धार । ३ पत्ते । ४ लोहा । ५ पृथ्वी । ६ दूसरोंकी सेवा नौकरी । ७ दुष्ट स्त्री । ८ व्यसनी । ९ स्त्री । १० धर्मकी । ११ चारप्रकारके देव ।

अभियोग[1] किल्विष[2] नाम पायौ, सह्यौ दुख परसेवकौ ॥ ८ ॥
तहँ देख महत सुररिद्धी, झूरयो विषयनकरि गृद्धी।
कबहूं परिवार नसानौं, शोकाकुल ह्वै विललानौं ॥
बिललाय अति जब मरन निकट्यौ, सह्यौ संकट मानसी।
सुरविभव दुखद लगी तबै जब, लखी माल[3] मलीनसी[4] ॥
तबही जु सुर उपदेशहित समुझाइयौ समुझ्यौ न त्यौं।
मिथ्यात्वजुत च्युत कुगति पाई, लहै फिर सो स्वपद क्यौं ॥
यों चिरभव अटवी गाही, किंचित साता न लहाही।
जिनकथित धरम नहिं जान्यो, परमाहिं अपनपो मान्यो ॥
मान्यो न सम्यक त्रयातम, आतम अनातममैं फँस्यो।
मिथ्या-चरन-दृग्ज्ञान रंज्यौ, जाय नवग्रीवक बस्यो ॥
पै लह्यो नहिं जिनकथित शिवमग, वृथा भ्रम भूल्यो जिया।
चिदभावके दरसावविन सब, गये अहेले[5] तप किया ॥ १० ॥
अब अदभुत पुण्य उपायौ, कुल जात विमल तू पायौ।
यातैं सुन सीख सयाने, विषयनसौं रति मत ठाने ॥
ठाने कहा रति विषयमैं ये, विषम विषधर[6]सम लखौ।
यह देह मरत अनंत इनकौं, त्यागि आतमरस चखौ ॥
या रसरसिकजन बसे शिव अब, बसैं पुनि बसि हैं सही।
'दौलत' स्वरचि परविरचि सतगुरु,-सीख नित उर धर यही ॥

## १३९। जकड़ी भूधरकृत।

अब मन मेरे बे, सुन सुन सीख सयानी।
जिनवर चरना बे, कर कर प्रीति सुज्ञानी ॥

---

१–२–देवोंमें अभियोग और किल्विष एक प्रकारके नीचे सेवकोंके समान देव होते। ३ माला। ४ मुरझानी हुई। ५ व्यर्थ। ६—सर्पके समान।

कर प्रीति सुज्ञानी शिवसुखदानी, धन जीतब है पंचदिना।
कोटि वरष जीवौ किस लेखै, जिनचरणांबुजभक्ति विना॥
नर परजाय पाय अति उत्तम, गृहवसि यह लाहा लेरे।
समझ समझ बोलैं गुरुज्ञानी, सीख सयानी मन मेरे॥ १॥

तू मति तरसै बे, सम्पति देख पराई।
बोये लुनि ले बे, जो निज पूर्वकमाई॥

पूर्वकमाई संपति पाई, देखि देखि मति झूर मरै।
बोय बँबूल शूल-तरु भोंदू, आमनकी क्या आस करै॥
अब कछु समझ बूझ नर तासौं, ज्यौं फिर परभव सुख दरसै।
कर निज ध्यान दान तप संजम, देखि विभवपर मत तरसै॥

जो जगदीसै बे, सुंदर अर सुखदाई।
सो सब फलिया बे, धरमकलपद्रुम भाई॥

सो सब धर्म कल्पद्रुमके फल, रथ पायक बहु रिद्धि सही।
तेज तुरंग तुंग गज नौ निधि, चौदह रतन छखंड मही॥
रति उनहार रूपकी सीमा, सहस छ्यानवैं नारि वरै।
सो सब जान धर्मफल भाई, जो जग सुंदर दृष्टि परै॥ ३॥

लगै असुंदर बे, कंटकवान घनेरे।
ते रस फलिया बे, पापकनकतरुकेरे॥

ते सब पापकनक-तरुके फल, रोग सोग दुख नित्य नये।
कुथित शरीर चीर नहिं तापर, घरघर फिरत फकीर भये॥
भूख प्यास पीडै कन मांगैं, होत अनादर पगपगमें।
ये परतच्छ पापसंचितफल, लगैं असुंदर जे जगमें॥ ४॥

इस भववनमें बे, ये दोऊ तरु जाने।

जो मन माने बे, सोई सींच सयाने ॥
सींच सयाने जो मन माने, बेर बेर अब कौन कहै ।
तू करतार तुही फल भोगी, अपने सुख दुख आप लहै ॥
धन्य धन्य जिनमारग सुंदर, सेवनजोग तिहूँपनमैं ।
जासौं समुझि परै सब 'भूधर', सदा शरण इस भववनमैं ॥५

## १४० । जकड़ी रामकृष्णाकृत ।

अरहंतचरन चित लाऊं । पुन सिद्ध शिवंकर ध्याऊं ॥
बंदौं जिनमुद्राधारी । निर्ग्रंथ यती अविकारी ॥
अविकार करुणावंत बंदौं, सकललोकशिरोमणी ।
सर्वज्ञभाषित धर्म प्रणमूं, देय सुख संपति घनी ॥
ये परममंगल चार जगमें, चारु लोकोत्तम सही ।
भवभ्रमत इस असहाय जियको, और रक्षक कोउ नहीं ॥१॥
मिथ्यात्व महारिपु दंड्यो । चिरकाल चतुर्गति हंड्यो ॥
उपयोग-नयन-गुन खोयौ । भरि नींद निगोदे सोयौ ॥
सोयौ अनादि निगोदमैं जिय, निकर फिर थावर भयौ ।
भू तेज तोय समीर तरुवर, थूलसूच्छमतन लयौ ॥
कृमि कुंथु अलि सैनी असैनी, व्योम जल थल संचर्यौ ।
पशुयोनि बासठलाख इसविधि, भुगति मर मर अवतर्यो ॥
अति पाप उदय जब आयौ । महानिंद्य नरकपद पायौ ।
थिति सागरोंबंध जहां है । नानाविध कष्ट तहां है ॥
है त्रास अति आताप वेदन, शीत बहुयुत है मही ।
जहाँ मार मार सदैव सुनिये, एक क्षण साता नहीं ॥
मारक परस्पर युद्ध ठानैं, असुरगण क्रीडा करैं ।

इसविधि भयानक नरकथानक, सहैं जी परवश परैं ॥ ३ ॥
मानुषगतिके दुख भूल्यो । बसि उदर अधोमुख झूल्यो ॥
जन्मत जो संकट सेयो । अविवेकउदय नहिं बेयो ॥
बेयो न कछु लघुबालवयमें, वंशतरुकोंपल लगी ।
दलरूप यौवन वयस आयौ, काम-दौं तब उर जगी ॥
जब तन बुढापो घट्यो पौरुष, पान पकि पीरो भयो ।
झडि पर्यौ काल बयार बाजत, वादि नरभव यौं गयो ॥४॥
अमरापुरके सुख कीने । मनबांछित भोग नवीने ॥
उरमाल जबै मुरझानी । विलप्यो आसन-मृतु जानी ॥
मृतु जान हाहाकार कीनौं, शरन अब काकी गहौं ।
यह स्वर्गसंपति छोड अब मैं, गर्भवेदन क्यौं सहौं ॥
तब देव मिलि समझाइयौ, पर कछु विवेक न उर बस्यो ।
सुरलोकगिरिसों गिरि अज्ञानी, कुमति-कादौं फिर फँस्यो ।५।
इह विध इस मोही जीनें । परिवर्तन पूरे कीनें ॥
तिनकी बहु कष्टकहानी । सो जानत केवलज्ञानी ॥
ज्ञानी विना दुख कौन जानै, जगत वनमें जो लह्यो ।
जरजन्ममरणस्वरूप तीछन, त्रिविध दावानल दह्यो ॥
जिनमतसरोवरशीतपर अब, बैठ तपन बुझाय हो ।
जिय मोक्षपुरकी बाट बूझौ, अब न देर लगाय हो ॥ ६ ॥
यह नरभव पाय सुज्ञानी । कर कर निजकारज प्रानी ॥
तिर्यंचयोनि जब पावे । तब कौन तुझे समुझावे ॥
समुझाय गुरु उपदेश दीनो, जो न तेरे उर रहै ।
तो जान जीव अभाग्य अपनो, दोष काहूको न है ॥

सूरज प्रकाशै तिमिरनाशै, सकल जगको तम हरै।
गिरिगुफागर्भ उदोत होत न, ताहि भानु कहा करै ॥ ७ ॥
जगमाहिं विषयवन फूल्यो। मनमधुकर तिहिंविच भूल्यो ॥
रसलीन तहां लपटान्यो। रस लेति न रंच अघान्यो ॥
न अघाय क्यों ही रमै निशिदिन, एक छन भी ना चुकै।
नहिं रहै बरज्यो बरज देख्यो, बार बार तहां झुकै ॥
जिनमतसरोज सिधांतसुंदर,-मध्य याहि लगाय हो।
अब 'रामकृष्ण' इलाज याकौ, किये ही सुखपाय हो ॥ ८ ॥

## १४१। जकड़ी जिनदासकृत।

राग आसासिंधु।

थिर चिर देवा गणहरसेवा, कर गुनमाला ज्ञान।
थिर चिर जीवा भरमनि भमता, करि करुना परिनाम ॥
करि करुनापरिनाम सुजंता, गुणकरि सबै समाना।
कर्मतनी थिति घटि बधि दीसै, निश्चय केवलज्ञाना ॥
यौं जाने विनु जतन करीजे, परिहरिये परपीडा।
मूर्ख होय जिन आप बँधायो, ज्यौं कुसियाला[1] कीड़ा ॥ १ ॥
ज्यौं कुसियाला अपनी लालों[2], फंदति आपौआप।
त्यौं तू आला विकलपमाला, बंधति पुन्नरु पाप ॥
पुन्नरु पाप दुवै[3] दिढ़बंधन, लोकशिखर किम जावै।
थिर चर होय चहूंगति भीतर, रह्यो चिदानँद छावै ॥
चितमें चेत चमकत नाहीं, साधि सरूपी कूड़ा।
इंद्री पंचतणे वसि पड़करि, विषय विनोदां बूड़ा ॥ २ ॥

१ कोशका अर्थात् एक प्रकारके रेशमका कीड़ा। २ लारसे। ३ दोनों।

विषय विनोदां आप विरोध्या, जात निगोद अपार।
तहाँ काल अनंता दुःख सहंता, एकलड़ा[1] निरधार॥
एकलड़ौ निरधार निरंतर, जामन मरन करंतौ।
कर्म विपाकतनैं वसि पड़ियौ, फिर फिर दुःख सहंतौ॥
बरजै कौन स्वयंकृत कर्महिं, योंहि अनादि सुभावै।
बांछित कहौ सुक्ख किमि पावै, दंसणतणौ अभावै॥ ३॥
दंसण गुण विन जात जिके[2] दिन, सो दिन धिक धिक जानि।
धन्य सोहि सोही परभिन्नो, भ्रांति न मनमहिं आनि॥
भ्रांति सुमिथ्यादृष्टीलच्छन, संशयरहित सुदिष्टी।
यौं जाने विन गह्यौ गहीजे, पद पावै परमिष्टी॥
ए दुइ भेद जिनागम कहिया, ते मनमैं अवधारै।
सुद्ध सुसम्यकदरसन कारन, मिथ्यादृष्टि निवारै॥ ४॥
मिथ्याती मुनिवर अवर सुतरुवर, सहैं कलेश अनेक।
तप तप्यौ न तपियौ, खप्यौ न खपियौ, दोऊं रहितविवेक॥
दोऊं रहितविवेक जीव इक, कर्म बँधे इक छोड़ै।
आस्रव बंध उदय नहिं समझत, क्यौंकर कर्महिं तोड़ै॥
दंसण-णाण[3]-चरण-गणरयणाँ[4], मूरख छिन न सँभालै।
काचसमान विषयसुख सांटै[5] ते गहि तीनौं रालै[6]॥ ५॥
गहि तीनौं रयणा तनमन वैयणा[7], चर निज चरन सयान।
डंडसि करुणा खंडसि मयणा[8], मंडसि धरमहि ध्यान॥
मंडसि ध्यान कर्मछयकारण, कारण काज दिखावै।

१ अकेला। २ जो दिन। ३ ज्ञान। ४ रत्न। ५ बदले। ६ फेंक देता है। ७ वचन
८ मदन-कामदेव।

काज सुदंसण ज्ञान सकति सुख, सहजहि चारौं पावै ॥
बहुड़ि न कोइ रहै कृतकर्मह, जो जग जीवा ताणै ।
एक समयमैं केवलज्ञानी, अतीत अनागत जाणै ॥ ६ ॥
अतीत अनागत देखत जानत, सो हम लख्यौ न देव ।
जो हूं देखत देखि विहरखत, हरखि करत तसु सेव ॥
हरखि हरखि तसु सेव करंता, जिन आपनसौ कीनौं ।
मोहनधूलि धरी सिर ऊपरि, ठगि रयणत्तो लीनौं ॥
अब श्रीकुन्दकुन्दगुरुवयणा, जिन विन घड़ि न सुहावै ।
आपणडा गुण सहज सुनिर्मल, यौं जिनदासहि गावै ॥ ७ ॥

इति परमार्थ जकड़ीसंग्रह समाप्त ।



# १० । दशवां अध्याय ।

## जैनव्रतकथा संग्रह ।

### १४२ । पुष्पांजलिव्रतकथा ।

दोहा—वीरदेवको प्रणमिकर अर्चा करों त्रिकाल ।
पुष्पांजलि व्रतकी कथा, सुनो भव्य अघटाल ॥ १ ॥

चोपाई ।

पर्वत विपुलाचल पर आय । समोशरण जिनवरका पाय ।
तिहँ सुन राजा श्रेणिक राय । बंदन चले प्रियायुत भाय ॥२॥
वंदन कर पूछनृप तबै । हे प्रभु पुष्पांजलि व्रत अबै ॥
मोसों कहो करों चितलाय । कोनै कियो कहा फल पाय ॥३॥
बोले गौतम वचन रसाल । जंबूद्वीपमध्य सुविशाल ।
सीतानदि दक्षिण दिशि सार । मँगलावती सुदेश मझार ॥४॥

दोहा—रतनसंचयपुर तहां, बज्रसेन नृप राय।
जयवंती वनिता लसै, पुत्र बिहानी थाय ॥ ५ ॥
चौपाई—पुत्रचाह जिनमंदिर गई। ज्ञानोदधि मुनि बंदित भई ॥
हे मुनिनाथ कहो समझाय। मेरे पुत्र होइके नाय ॥६॥
दोहा—मुनि बोले हे बालकी, पुत्र होय शुभ सार। भूमि छह खंड सुसाधि है मुक्ति तनों भरतार ॥ ७ ॥ सुनके मुनिके वचन तब, उपज्यो हर्ष अपार। क्रमसों पूरे मास नव, पुत्र भयो शुभ सार ॥ ८ ॥ यौवन वयस सो पायकर, क्रीडा मंडप सार। तहां व्योमसों आइयो, खग भूपरतिसबार ॥९॥ रत्नशिखरको देखकर, बहुत प्रीति उरमाहिं। मेघबाहनने पांच सौ, विद्या दीनीं ताहि ॥ १० ॥

चौपाई।

दोनों मित्र परस्पर प्रीति। गये मेरु बंदन तज भीति ॥ सिद्ध कूट चैत्यालय वंदि। आये सबजन मन आनन्दि ॥ ११ ॥ ताकी सखी जनाई सार। वेग स्वयंवर करो तयार ॥ भूरि भूप आये तत्काल। माल रत्नशेखर गल डाल ॥१२॥ धूमकेत विद्याधर देख। क्रोध कियो मनमाहि विशेख ॥ कन्या काज दुष्टता धरी। विद्याबल बहु माया करी ॥१३॥ रत्नशेखरसों युद्ध सो करो। बहुत परस्पर विद्याधरो। जीत रत्नशेखर तिसबार। पाणिग्रहण कियो व्यवहार ॥१४॥ मदनमजूषा रानी संग। आयो अपने गेह असंग ॥ बज्रसेनको कर नमस्कार। मात तात मन सुक्ख अपार ॥१५॥ एक दिना मंदिरगिरयोग। पहुंचे मित्र सहित सब लोग ॥ चारण मुनि बंदे तिहि बार। सुन्यो धर्म चित भयो उदार ॥ १६ ॥ हे मुनि पूर्वजन्म संबंध

तीनोंके तुम कहो निबंध ॥ तव मुनि कहैं सुनो चितधार । एक मृणानलनगर सुखकार ॥ १७ ॥ नृपमंत्री इक तहँ श्रुतिकीर्ति । वंधुमती वनिता अति प्रीति ॥ एक दिना वन क्रीडा गयो । नारीसंग रमत सो भयो ॥ १८ ॥ पापी सर्प सो भक्षण करी । मंत्री मृतक लखी निज नरीं ॥ भयो विरक्त जिनालय जाय । दिक्षा लीनी मन हर्षाय ॥ १९ ॥ यथाशक्ति तप कुछ दिन कर्यो ॥ पीछे भ्रष्ट भयो तप टर्यो ॥ गृहआरंभ करन चित ठन्यो । तब पुत्री मुख ऐसे भन्यो ॥ २० ॥ तात जु मेरु चढे किहिंकाज । फिर भवसिंधु पडे तज लाज ॥ यों सुन प्रभावती बचसार । मंत्री कोप कियो अधिकार ॥ २१ ॥ तब विद्याको आज्ञा करी । पुत्रीको ले बनमें धरी ॥ विद्या जब बनमें लै गई । प्रभावती मन चिंता भई ॥ २२ ॥ अरहत भक्ति चित्तमें धरी । तब विद्या फिर आई खरी ॥ हे पुत्री तेरा चित जहां । वेग बोल पहुंचाऊं तहां ॥ २३ ॥ पुत्री कही कैलाशके भाव । जिनदर्शनको अधिकहि चाव ॥ पूजा करके बैठी वहां । पद्मावति आई सो तहां ॥ २४ ॥ इतने मध्य देव आइयो । प्रभावतीको प्रश्न जु भयो ॥ हे देवी कहिये किस काज । आये देवी देव सो आज ॥२५॥ पद्मावति बोली बच सार । पुष्पांजलि व्रत है सु अबार ॥ भादों मास शुक्ल पंचमी पंच दिवस आरंभ न अमी ॥२६॥ प्रोषध यथाशक्ति व्यवहार पूजो जिन चोबीसी सार ॥ नाना विधके पुष्प जु लाय । करै एक माला जु बनाय ॥ २७ ॥ तीनकाल वह माला देय । बहुत भक्तिसों विनय करेय ॥ जपै जाप शुभ मंत्र विचा

या विधि पंच वर्ष अवधार ॥२८॥ उद्यापन कीजे पुनि सार । चारप्रकार दान अधिकार ॥ उद्यापनकी शक्ति न होय । तो दूनो व्रत कीजे लोय ॥ २९ ॥ यह सुन प्रभावती व्रत लयो । पद्मावती कृपाकर दयो ॥ स्वर्ग मुक्ति फलका दातार । है यह पुष्पांजलिव्रत सार ॥ ३० ॥

दोहा—पद्मावति उपदेससों, लीनो व्रत शुभ सार ।
पृथ्वी परसु प्रकाशिके कियो, भक्तिचितधार ॥ ३१ ॥
तप विद्या श्रुतकीर्तिने, पाई अति जु प्रचंड ।
प्रभावति व्रत खंडने, आई सो बलबंड ॥ ३२ ॥

चौपाई ।

बासर तीन व्यतीते जबै । पद्मावति पुनि आई तबै ॥ विद्या सब भागी तत्काल । कियो सन्यासमरण तिस बाल ।३३। कल्प सोलवें मुख्य सु जान । देव भयो सो पुण्य प्रमान ॥ तहां देवने कियो विचार । मेरा तात भ्रष्ट आचार ॥३४॥ मैं संबोधों बाकों अबै । उत्तम गति वह पावै तबै ॥ यही विचार देव आइयो । मरणसन्यास तातको कियो ॥ ३५ ॥ बाही स्वर्ग भयो सो देव । पुण्यप्रभावलियो फल एव ॥ बंधुमती माताको जीव । उपज्यो ताही स्वर्ग अतीव ॥ ३६ ॥

दोहा—प्रभावतीका जीव तू, रत्नशेखर भयो आय ।
माताको जो जीव थो, मदनमजूषा थाय ॥ ३७ ॥

चौपाई ।

श्रुतिकीर्तिके जीव जु तहां । मंत्री मेघवाहन है यहां ॥ ये तीनोंके सुन पर्याय । भई सु चिंता अंग न मांय ॥ ३८ ॥

सुन व्रतफल अरु गुरुकी वानि। भयो सुचित व्रत लीनों जानि ॥ अपने थान बहुरि आइयो। चक्रवर्तिपद भोग सु कियो ॥ ३९ ॥ समय पाय वैरागी भयो। राजभार सब सुतको दयो ॥ त्रिगुप्ति मुनिके चरणों पास। दिक्षा लीनी परम हुलास ॥ ४० ॥ तत्नशेखर दिक्षा ली जबै। भयो मेघवाहन मुनि तबै ॥ भवि जीवोंको अति सुखकार। केवलज्ञान उपायो सार ॥ ४१ ॥ घातिकर्म निर्मूल सु करे। पाछें मुक्तिपुरी अनुसरे ॥ इह विध व्रत पाले जो कोइ। अजर अमर पद पावै सोइ ॥ ४२ ॥

इति पुष्पांजलि व्रत कथा सम्पूर्ण ॥

## १४३। अथ दशलक्षण व्रतकी कथा।

दोहा—प्रथम वंदि जिनराजको, शारद गणधर पाय।
दशलक्षण व्रतकी कथा, कहूं सुगम सुखदाय ॥ १ ॥

चौपाई।

विपुलाचल श्रीवीरकुमार। आये भविभव-भंजनहार ॥
सुनि श्रेणिकनृप वंदन गयो। सर्वलोकसँग आनंद भयो ॥२॥
श्रीजिन पूजे मनधर चाव। स्तुति करी जोडकर भाव ॥
धर्मकथा तहँ सुनी विचार। दानशील तप भेद अपार ॥ ३ ॥
भवदुखघायक दायक शर्म। भाख्यो प्रभु दशलच्छन धर्म ॥
ताकौं सुनि श्रेणिक रुचि धरी। गुरु गौतमसों बिनती करी।
दशलच्छन व्रत कथा रसाल। मुझको भाखहु दीनदयाल ॥
तब गुरु गौतमगणधर कही। सुन जिनधुनिमैं भाखी वही ॥५॥
खंड धातुकी पूर्व विदेह। मेरूतैं दक्षणदिश तेह ॥

सीतोदा नदि तीर जु सही । पुरी विशालाक्षा शुभ कही ॥६॥
भूपति पीतंकर तहँ बसै । रानी प्रियकारिणि तस लसै ॥
सुता मृगांकरेखा तस जान । मति शेखर तस मंत्रि प्रधान ॥७॥
शशीप्रभा ताकी तिय सही । सुता कामसेना तस भई ॥
राजसेठ गुणसागर जान । तस तिय शील सुभद्रा मान ॥८॥
सुता मदनरेखा अवतरी । रूप कला गुण लक्षण भरी ॥
लक्षभद्र नामा कुतवाल । तस तिय शशिरेखा गुणमाल ॥९॥
रोहणि कन्या ताकै भई । चारों कन्या मिल सखि थई ॥
शास्त्र पढीं इक गुरुके पास । बढ्यो सनेह परस्पर जास ॥१०॥
रितु वसंत आयो निरधार । कन्या चारों बनहि मझार ॥
गई, सु मुनिवर देखे एक । वंदन श्रुति कीनी सविवेक ॥११॥
चारों कन्यां मुनिसों कही । तिय परजाय ज्यों छूटै सही ॥
ऐसो व्रत उपदेशहु अबै । जासौं नरतन पावैं सबै ॥ १२ ॥
बोले मुनि दशलक्षण सार । यह व्रत किये होहु भवपार ॥
कन्या बोली किँहविध करैं । किसदिनतैं यह व्रत हम धरैं ॥१३॥
तब गुरु बोले बचन रसाल । भादव मास कह्यो सुखमाल ॥
शुकलपंचमी दिनसों लेय । पंचामृत अभिषेक करेय ॥ १४ ॥
पूजार्चन कीजे शुभ सही । जिन चौबीसतणी सुख मही ॥
उत्तम क्षमा आदि सुखसार । दशमों ब्रह्मचर्य गुण धार ॥१५॥
तीनकाल अति भक्ती करो । तीनकाल पुष्पांजलि धरो ॥
इहविध दशवासर आचरो । नियमित व्रत शुभकारज करो ॥
उत्तम व्रत दश अनसन किये । मध्यमव्रत कुछ कांजी लिये ॥
अथवा दश एकासन करो । भूमिशयन ब्रह्मचर्य जु धरो ॥१७॥

श्राविधि दशबरसहि लग करै । भावसहित व्रत-विधि अनुसरै ॥
फिर व्रतका उद्यापन करै । दान सुपात्रनको विस्तरै ॥ १८ ॥
औषध अभय शास्त्र आहार । चारसंघको दे चित धार ॥
रचिमंडल पूजा कीजिये । छत्र चमर आदिक दीजिये ॥१९॥
जो उद्यापनशक्ति न होय । तौ दूनो व्रत कीजै लोय ॥
यह व्रत पुण्यतणो भंडार । क्रमसों परभव दे शिवसार ॥२०॥
तब च्यारों कन्या व्रत लियो । भक्तिभाव लखि मुनि वर दियो ॥
यथाशक्ति व्रत पूरण कर्यो । उद्यापन विधिसों आचर्यो ॥२१॥
अंतकाल वे कन्या चार । सुमरण कियो पंच नवकार ॥
चारों मरणसमाधि सुकियो । दशवेंस्वर्ग जन्म तिन लियो ।२२॥
सोलह सागर आयू लही । धर्मध्यान नित सेवैं सही ॥
सिद्धछेत्र सब करहिं विहार । छायक सम्यक उदय अपार ॥२३॥
नानाविध सुख भोगैं जहां । दुखका लेस न जानै तहां ॥
यह तो कथा रही इह ठौर । आगैं सुनो भई जो और ॥२४॥
सब दीपनमधि जंबूदीप । दक्षण लवणसमुद्रसमीप ॥
भरतक्षेत्र राजत है तहां । आर्यखंड राजै शुभ जहां ॥ २५ ॥
तामैं मालवदेश विशाल । उज्जयनीनगरी सुखसाल ॥
थूलभद्र ताको नरपती । लक्ष्मीमति रानी गुणवती ॥ २६ ॥
क्रमसे चयकर ते सुरचार । आये रानी उदरमझार ॥
प्रथम सुपुत्र देवप्रभ भयो । दूजो सुत गुणचंद्र जु थयो ॥२७॥
तीजो पदमप्रभ बलवीर । चौथो पद्मसारथी धीर ॥
जन्ममहोत्सव तिनके करे । अशुभ दोष ग्रह सबही टरे ॥२८॥
पठनजोग्य जब चारों भये । नृपने गुरुसमीप पठ दये ॥

सब विद्या पढ लीनी सार। व्याहयोग्य तब भये कुमार ॥२३॥
निकलप्रभ राजाकी सुता। चारोंने परनी गुणयुता ॥
प्रथम सुताका 'ब्राह्मी' नाम। दुतिय 'कुमारी' सो गुणधाम ॥
तीजी 'रूपवती' सुकुमाल। 'मृगनेत्री' चौथी गुणशाल ॥
व्याह महोच्छव कियो अपार। सुखसों रहने लगे कुमार ॥३१॥
कुछ दिन राज कियो भूपाल। मन वैराग भयो इक काल ॥
भवतन भोग लखे निस्सार। दीक्षा ग्रहन कियो सुविचार ॥३२॥
वडे पुत्रको राज्य सु दियो। बनमें जाकर मुनिव्रत लियो ॥
तपकर पायो केवलज्ञान। हनि अघाति पहुँच्यो शिवथान ॥३३॥
सुखसों राज करै चउ भ्रात। पुरजन सुख भोगैं दिनरात ॥
चारों भ्राता चतुर सुजान। पूरबपुण्यतणो फल मान ॥ ३४ ॥
नितप्रति धर्मध्यान आचरैं। पापक्रियातैं अतिशय डरैं ॥
इकदिन मन उपज्यो वैराग। राजपाट सब दीने त्याग ॥३५॥
वनमें जाकर मुनिव्रत धार। करने लगे करमसंहार ॥
करतकरत तप बहुदिन गये। घातिकरम सब छय करदये ॥३६॥
तब उपज्यो तिन केवलज्ञान। सुर आये जय जय कर बान ॥
कियो महोच्छव अति सुखमान। कर कल्यान गये निज थान ॥
विविध देशमें कियो विहार। दे उपदेश भव्यजन तार ॥
करम अघाति किये सब नास। सिद्धालय कीनो चिरवास ॥३८॥
दशलच्छनव्रतको फल यही। पायो च्यारों कन्या सही ॥
तातैं सब जन तनमनधार। दशलच्छनव्रत धारो सार ॥३९॥
यह व्रत कर बहुजन सुर भये। सुरसुख भोग मुकतिमैं गये ॥
गुरु गौतम गणधर यह कही। कर श्रद्धान धरो व्रत यही ॥

भट्टारक श्रीभूषणवीर । तिनके चेला गुणगंभीर ॥
ब्रह्मज्ञानसागर सुविचार । कही कथा दशलच्छनसार ॥ ४१ ॥
पढै सुनै जो नर यह कथा । दशलच्छनव्रत धारैं तथा ॥
दशलच्छन वृष भावैं जोय । सो अवश्य शिवतियपति होय ॥

इति दशलक्षणव्रत कथा समाप्ता ।

## १४४ । सुगन्धदशमीव्रत कथा ।

चौपाई ।

वर्द्धमान बंदों जिनराय । गुरु गौतम बंदों सुखदाय ॥ सुगंधदशमीव्रतकी कथा । वर्द्धमान सुप्रकाशी यथा ॥ १ ॥ मगधदेश राजगृह नाम । श्रेणिक राज करै अभिराम । नाम चेलना गृह पटरानि । चंद्ररोहिणीरूपसमान ॥२॥ नृप बैठ्यो सिंहासन परे । वनमाली फल लायो हरे ॥ कर प्रणाम वच नृपसे कह्यो । प्रमोदचित्तसे ठाडो रह्यो ॥ २ ॥ वर्द्धमान आये जिनस्वामि । जिन जीत्यो उद्धत अरि काम ॥ इतनी सुनत नृपति उठ चला । पुरजनयुत दलबलसे भला ॥ ४ ॥ समोशरण वंदे भगवान । पूजा भक्ति धार बहुमान ॥ नरकोठा बैठ्यो नृप जाय । हाथजोड पूछ्यो शिर नाय ॥ ५ ॥ सुगंधदशमीव्रत फल भाख । ता नरकी कहिये अब साख ॥ गणधर कहैं सुनो मगधेश । जंबुद्वीप विजयार्द्ध प्रदेश ॥ ६ ॥ शिवमंदिरपुर उत्तरश्रेणि । विद्याधर प्रीत कर जैनि ॥ कमलावती नारि अति रूप । सुरकन्यासे अधिक अनूप ॥ सागरदत्त बसे तहां साह । जाके जिनव्रतमें उत्साह ॥ धनदत्ता वनिता गृह कही । मनोरमा ता पुत्री सही ॥ ८ ॥ मुनि सुगुप्त गृहपर

आइयो। देख मुनींद्र दुःख पाइयो ॥ कन्या मुनिकी निंदा करी। कुछ मनमें नहिं शंका धरी ॥ ९ ॥ नग्नगात दुर्गंध शरीर। प्रगटपने देही नहिं चीर ॥ मुख तांबूल हतो मुनि-अंग। नाख्यो सुखको कीनो भंग ॥ १० ॥ भोजन अंतराय जब भयो। मुनि उठ जाय ध्यान वन दियो ॥ समताभाव धरै उरमांहि। किंचित खेद चित्तमें नाहिं ॥ ११ ॥ वीती अवधि समय कछु गयो। मनोरमाको काल सु भयो ॥ भई गधी पुनि कुकरी ग्राम। अपर ग्राम भइ सूकरि नाम ॥१२॥ मगध सुदेश तिलकपुर जान। विजयसेन तहँका नृप मान ॥ चित्र-रेखा ता रानी कही। तस पुत्री दुर्गंधा भई ॥१३॥ एकसमय गुरुवंदन गयो। पूजा कर विनतीको ठयो ॥ मो पुत्री दुर्गंध शरीर। कहो भवांतर गुणगंभीर ॥ १४ ॥ राजा वचन मुनी-श्वर सुने। मुनि विरतांत रायसे भने ॥ सब विरतांत हाल जो जान। मुनि राजासे कह्यो बखान ॥ १५ ॥ सुन दुर्गंधा जोडे हाथ। मोपर कृपा करो मुनिनाथ ॥ ऐसा व्रत उपदेशो मोहि जासों तनु निरोग अब होहि ॥१६॥ दयावंत बोले मुनिराय। सुन पुत्री व्रत चित्त लगाय ॥ समताभाव चित्तमें धरो। तुम सुगंधदशमी व्रत करो ॥ १७ ॥ यह व्रत कीजे मनवचकाय। यासों रोग शोक सब जाय ॥ दुर्गंधा विनवै मुनि पाय। कहिये सविधि महा मुनिराय ॥ १८ ॥ ऐसे वचन सुने मुनि जबै। तब बोले पुत्री सुन अबै ॥ भादों शुक्ल पक्ष जब होय। दशमी दिन आराधो सोय ॥ १९ ॥ चारों रसकी धारा देव। मनमैं राखो श्रीजिनदेव ॥ शींतल जिनकी

पूजा करो। मिथ्या मोह दूर परिहरो ॥ २० ॥ व्रतके दिन छोडो आरंभ। यासौं मिटै कर्मका दंभ॥ याके करत पाप छय जाय। सो दश बर्ष करो मनलाय ॥ २१ ॥ जब यह व्रत संपूरन होय। उद्यापन कीजै चित जोय॥ दश श्रीफल अमृतफल जान। नीबू सरस सदा फल आन॥ २२॥ दश दीजै पुस्तक लिखवाय। इह विधि सब मुनि दई बताय॥ विधि सुन दुर्गंधा व्रत लयो। सब दुर्गंध ततच्छिन गयो॥२३ व्रत कर आयु जो पूरण करी। दशवें स्वर्ग भई अप्सरी॥ जिनचैत्यालय वंदन करै। सम्यकभाव सदा उर धरै॥ २४॥ भरतक्षेत्र महँ मध्य सुदेश। भूतितिलकपुर बसै अशेष॥ राजा महीपाल तहँ जान। मदनसुंदरी त्रिया बखान॥२५॥ दशवें दिवसों देवी आन। ताके पुत्री भई निदान॥ मदनावती नाम धर तास। अति सुरूप तनु सकल सुवास॥२६॥ बहुत बातको करै बखान। सुर कन्यां मान्यो उन्मान॥ कोसांबीपुर मदन नरेंद्र। रानी सती करै आनंद॥ २७॥ पुरुषोत्तम नृप सुंदर जान। विद्यावंत सुगुणकी खान॥ जो सुगंध मदनावलि जाय। सो पुरुषोत्तमको परनाय॥ २८॥ राजा मदनसुंदरी बाल। सुखसों जात न जान्यो काल॥ एक दिवस मुनिवर वंदियो। धर्म श्रवण मुनिवरपै कियो।२९। हाथ जोड पूछै तब राय। महा मुनींद्र कहो समुझाय॥ मो गृह रानी मदनावली। ता शरीर शौरभताभली॥३०॥ कौन पुन्यसे सुभग सुरूप। सुर वनितासों अधिक अनूप॥ राजा वचन मुनीश्वर सुने। सब विरतांत रायसे भने॥ ३१॥ जैसें

दुर्गंधाव्रत लह्यो। तैसीविधि नरपतिसों कह्यो ॥ सुने भवांतर जोडे हाथ। दिक्षाव्रत दीजै मुनिनाथ ॥ ३२ ॥ राजानै जब दिक्षा लई। रानी तवै अर्जिका भई ॥ तपकर अंत स्वर्गको गई। सोलम स्वर्ग प्रतेंद्र सो भई ॥ ३३ ॥ बाइस सागर काल जो गयो। अंतकाल ता दिवसों चयो ॥ भरत सुक्षेत्र मगध तहँ देश। वसुधा अमर केतुपुरवेश ॥ ३४ ॥ ता नृप गेह जनम उन लह्यो। जो प्रतेंद्र अच्युत दिव कह्यो ॥ कनक केतु कञ्चनद्युति देह वनिताभोग करै शुभ गेह ॥ ३५ ॥ अमरकेतु मुनि आगम भयो। कनककेतु तहं वंदन गयो ॥ सुन्यो सुधर्म श्रवण संयोग। तजे परिग्रह अरु भवभोग ॥ ३६ ॥ घाति घातिया केवल लयो। पुनि अघाति हनि शिवपुर गयो ॥ व्रत सुगंध दशमी विख्यात। ता फल भयो सुरभि युत गात ॥ ३७ ॥ यह व्रत पुरुष नारि जो करै। सो दुख संकट भूलि न परै ॥ शहर गहेली उत्तम वास। जैनधर्मको जहां प्रकाश ॥ ३८ ॥ सव श्रावक व्रत संयम धरै। पूजादानसों पातक हरै ॥ उपदेशी विश्वभूषण सही। हेमराज पंडितने कही ॥ ३९ ॥ मन वच पढै सुनै जो कोय। ताको अजर अमर पद होय ॥ यासों भविजन पढो त्रिकाल। जो छूटै भविके भ्रमजाल ॥ ४० ॥

श्रीसुगंधदशमीव्रत कथा भाषा समाप्ता।

## १४५। अनंतचौदसव्रत कथा।

दोहा।

अनंतनाथ वंदों सदा, मनमें कर बहु भाव।
सुर असुर सेवत जिन्हें, होय मुक्ति पर चाव ॥ १ ॥

चौपाई ।

जंबूद्वीप द्विपनमैं सार । लख योजन ताको विस्तार ॥ मध्य सु दर्शन मेरु बखान । भरतक्षेत्र ता दक्षिण मान ॥ २ ॥ मगधदेश देशों शिरमणी ॥ राजगृही नगरी अति बनी ॥ श्रेणिक महाराज गुणवंत । रानी चेलना गृह शोभंत ॥ ३ ॥ धर्मवंत गुण तेज अपार । राजा राय महागुण सार ॥ एक दिवस विपुलाचल बीर । आये जिनवर गुण गंभीर ॥ ४ ॥ चार ज्ञानके धारक कहे । गौतम गणधर सो संग रहे ॥ छह ऋतुके फल देखे नैन । बनमाली ले चाल्यो ऐन ॥ ५ ॥ हर्ष सहित बनमाली गयो । पुष्पसहित राजा पर गयो ॥ नमस्कार कर जोडे हाथ । मोपर कृपा करो नरनाथ ॥ ६ ॥ विपुला चल उद्यान कहंत । महाबीर जिन तहां वसंत ॥ सुन राजा अति हर्षित भयो । बहुत दान मालीको दयो ॥ ७ ॥ सप्त ध्वनि बाजे बाजंत । प्रजा सहित राजा चालंत ॥ दे प्रदक्षिणा बैठो राव । जिनवर देव कियो चित चाव ॥ ८ ॥ द्वैविधि धर्म कह्यो समुझाय । जासों पाप सर्व जर जाय ॥ खग तहं आयो एक तुरंत । सुंदर रूप महा गुणवंत ॥ ९ ॥ नमस्कार जिनवरको कर्‌यो । जय जयकार शब्द उच्चर्‌यो ॥ ताहि देख अचरज अति कियो । राजा श्रेणिक पूछत भयो ॥ १० ॥ सेना सहित महा गुण खानि । को यह आयो सुंदर बानि ॥ याकी बात कहो समुझाय । ज्ञानवंत मुनिवर तुम आय ॥ ११ ॥ गोतम बोले बुद्धि अपार । विजयानगर कह्यो अतिसार ॥ मनोकुंभ राजा राजंत । श्रीमती रानीको कंत ॥

॥१२॥ ताका पुत्र आरिंजय नाम । पुण्यवंत सुंदर गुणधाम ॥ पूरव तप कीनो इन जोय । ताको फल भुगतै शुभ सोय ॥ १३ ॥ ताकी कथा कहूं विस्तार । जंबूद्वीप द्वीपोंमें सार ॥ भरतक्षेत्र तामैं सुखकार । कौशल देश विराजै सार ॥ १४ ॥ परम सुखद नगरी तहँ जान । विप्र सोमशर्मा गुणखान ॥ सोमिल्या भामिनि ता कही । दुखदरिद्रकी पूरित मही ॥१५॥ पूरव पाप किये अति घने । ताको दुख भुगते ही बने ॥ सुन राजा याका विरतांत । नगर २ सो भ्रमै दुखांत ॥ १६॥ देश विदेश फिरैं सुखआश । तोहु न प वे सुक्ख निवास ॥ भ्रमत २ सो आयो तहां । समोशरण जिनवरको जहां ।१७।

दोहा—अनंतनाथ जिनराजका, शमोशरण तिहिबार ।
सुरनर अति हर्षित भये, देख महाद्युति सार ॥ १८ ॥

चौपाई ।

विप्र देख अति हर्षित भयो । समोशरण बंदनको गयो ॥ वंदि जिनेश्वर पूछै सोइ । कहा पाप मैं कीनो होइ ॥ १९ ॥ दरिद्र पीडा रहै शरीर । सोतो व्याधि हरो गंभीर ॥ गणधर कहै सुनो द्विजराय । अनंतव्रत कीजै सुखदाय ॥ २० ॥ तबै विप्र बोलकर भाय । किस विध होइ सो देहु बताय ॥ किस प्रकार या व्रतको करों । कहो विधान चित्तमें धरा ॥ २१ ॥ भादव मास सुक्खकी खान । चौदस शुक्ल कही सुखदान ॥ कर स्नान शुद्ध हो जाय । तब पूजै जिनवर सुखदाय ॥ २२ ॥ गुरुबंदना करै चितलाय । या विधिसों व्रत लेय बनाय ॥ त्रिकाल पूजन श्रीजिनदेव । रात्रिजागरण कर सुख लेव ॥ २३ ॥

गीत रु नृत्य महोत्सव जान। धारा जिनवर करो बखान॥ वर्ष चतुर्दश विधिसों धरैं। तापीछें उद्यापन करैं॥ २४॥ करैं प्रतिष्ठा चौदह सार। जासों पाप होइ जर छार॥ झारी धारी अधिक अनूप। चरण कलश देवै शुभरूप॥ २५॥ दीवट झालर संकल माल। और चंदोवे उत्तम जाल॥ छत्र सिंघासन विधिसों करै। तातें सर्व पाप परिहरै॥ २६॥ चारप्रकार दान दीजिये। जासों अतुल सुक्ख लीजिये॥ अंतसमय लेवै सन्यास। तातैं मिलै स्वर्गका बास॥ २७॥ उद्यापनकी शक्ति न होय। कीजै व्रत दूनों भवि लोइ॥ विप्र कियो व्रत विधिसों आय। सब दुख ताके गये विलाय॥ २८॥ अंतकाल धरके सन्यास। तातैं पायो स्वर्गनिवास॥ चौथे स्वर्ग देव सो जान। महाऋद्धि ताके जु बखान॥ २९॥ विजयारध गिरि उत्तम ठौर। कांचीपुर पत्तन शिर मौर। राजा तहँ अपराजित वीर विजया तासु प्रिया गंभीर॥ ३०॥ ताको पुत्र अरिंजय नाम तिन यह आय कियो परनाम॥ कंचनमय सिंहासन आन। ता पर नृप बैठो सुख खान॥ ३१॥ व्योम पटल विनशत लख संत। उपज्यो चित वैराग महंत। राज्यपुत्रको दयो बुलाय आप लई दीक्षा शुभ भाय॥ ३२॥ सही परीषह दृढ चित धार। तातैं कर्म भये अति छार॥ घाति घातिया केवल भयो सिद्धि बुद्धि सो पद निर्भयो॥ ३३॥ रानीने व्रत कीनो सही देवदेह दिवअच्युत लही॥ तहां सु सुख भुगते अधिकाय। तहांसे आय भयो नरराय॥ ३४॥ राजऋद्धि पाई शुभसार। फिर तप कर विधि कीने छार॥ तहां सों मुक्तीपुरको गयो।

ऐसो तिन व्रतको फल लयो ॥२५॥ ऐसो व्रत पालै जो कोइ। स्वर्गमुक्तिपद पावै सोइ ॥ बिनयसागर गुरु आज्ञा करी। हरि किल पाठ चित्तमें धरी ॥२६॥ तव यह कथा करी मन ल्याय। यथाशास्त्रमें वरणी आय ॥ विधिपूर्वक पालै जो कोय। ताको अजर अमर पद होय॥ २७ ॥

## १४६। रत्नत्रयव्रतकथा।

दोहा—अरहनाथको वंदिके, वंदों सरस्वति पाय।
रत्नत्रयव्रतकी कथा, कहूं सुनो मनलाय ॥ १ ॥

चौपाई।

जंबूद्वीप भरत शुभ खेत। मगध देश सुख संपति हेत॥ राजगृही तहँ नगरि बसाय। राजा श्रेणिक राज कराय ॥२॥ विपुलाचल जिनवीर कुंवार। केवलज्ञानविराजत सार॥ माली आय जनावो दयो। ततछिन राजा वंदन गयो ॥ ३ ॥ पूजा वंदन कर शुभ सार। लाग्यो पूछन प्रश्न विचार॥ हे स्वामी रत्नत्रयसार। व्रत कहिये जैसा व्यवहार ॥ ४ ॥ दिव्यध्वनि भगवान बताय। भादों सुदि द्वादश शुभ भाय। कर स्नान स्वच्छ पट श्वेत। पहिनो जिनपूजनके हेत ॥५॥ आठों द्रव्य लेय शुभ जाय। पूजो जिनवर मनवचकाय ॥ जीरण नूतन जिनके गेह। बिंब धरावो तिनमें तेह ॥६॥ हेमरूप्य पीतलके यंत्र। तांबा यथा भोजके पत्रं॥ यंत्र करो बहु मन थिर देव। रत्नत्रयके गुण लिख लेव ॥७॥ निशंकादि दर्शन गुण सार। संशय रहित सु ज्ञान अपार॥ अहिंसादि महाव्रत सार। चारितके ये गुण हैं धार ॥ ८ ॥ ये तीनोंके गुण हैं आदि।

इन्हें आदि जेते गुण वाद ॥ शिवमारगके साधनहेत । ये गुण धारै व्रती सुचेत ॥ ९ ॥ भादों माघ चैत्रमें जान । तीनोंकाल करो भवि आन ॥ या विधि तेरह वरस प्रमान । भावन भावे गुणहि निधान ॥ १० ॥ लवंगादि अष्टोत्तर आन । जपो मंत्र मन कर श्रद्धान ॥ पुनि उद्यापन विधि जो एह । कलशा चमर छत्र शुभ देह ॥ ११ ॥ संग चतुर्विधको आहार । वस्त्राभरण देहु शुभसार ॥ बिंबप्रतिष्ठा आदि अपार । पूजो श्रीजिन हो भव पार ॥ १२ ॥

दोहा—इसविध श्रीमुख धर्म सुन, भन्यो चित्तधर भाय ।
कौनै फल पायो प्रभू, सो भाखो समुझाय ॥ १३ ॥

चौपाई ।

जंबूद्वीप अलंकृत हेर । रह्यो ताहि लवणोदधि घेर ॥ मेरु सु दक्षिण दिश है सार । है सो विदेह धर्म अवतार ॥ १४ ॥ कच्छवती सुदेश तहँ बसै । वीतशोकपुर तामैं लसै ॥ वैस्रिव नाम तहांको राय । करै राज सुरपतिसम भाय ॥ १५ ॥ मालीने जु जनावो दयो । विपुल बुद्धि प्रभु बनमें ठयो ॥ इतनी सुन नृप वंदन गयो । दान बहुत मालीको दयो ॥१६॥ हे स्वामी रत्नत्रय धर्म । मोसों कहो मिटें सब भर्म ॥ तब स्वामीने सब विध कही । जो पहिले सो प्रकाशी सही ॥१७॥ पंचामृत अभिषेक सु ठयो । पूजा प्रभुकी कर सुख लयो ॥ जागरणादि ठयो बहु भाय । इस विध व्रतकर वैस्रिवराय ॥ १८ ॥ भावसहित राजा व्रत कर्‍यो । धर्मप्रतीत चित्त अनुसर्‍यो ॥ षोडशभावन भावत भयो । अंत समाधिमरण

तिन कियो ॥ १९ ॥ गोत्र तीर्थंकर बांध्यो सार। जो त्रिभुवनमैं पूज्य अपार ॥ सर्वारथ सिद्धि पहुच्यो जाय। भयो तहां अहमेंद्र सुभाय ॥ २० ॥ हस्त मात्र तन ऊंचो भयो। तेंतिस सागर आयु सु लयो ॥ दिव्यरूप सुखको भंडार। सत्यनिरूपण अवधि विचार ॥ २१ ॥ सौधर्मेंद्र विचारी घरी यक्षेश्वरको आज्ञाकरी। वेग देश निर्माप्यो जाय। थाप्यो मुथरापुर अधिकाय ॥ २२ ॥ कुंभपुर राजा तहँ बसै। देवी प्रजावती तिस लसै ॥ श्रीआदिक तहँ देवी आय। गर्भ सोधना कीनी जाय ॥ २३ ॥ रत्नवृष्टि नृप आंगन भई। पंद्रह मास लों बरसत गई ॥ सर्वार्थ-सिद्धिसों सुर आय। प्रजावती कुक्ष उपजाय ॥ २४ ॥ मल्लिनाथ शुभ नाम जु पाय। द्वैजचंद्रसम बढत सुभाय ॥ जबै बिवाह मंगल विधि भई। तब प्रभु चित विरागता लई ॥ २५ ॥ दीक्षा धर बनमैं प्रभु गये। घातिकर्म हनि निर्मल ठये ॥ केवल ले निर्वाण सु जाय। पूजा करी सुरन सब आय ॥ २६ ॥ यह विधान श्रेणिकने सुन्यो। व्रत लीने चित अपने गुण्यो ॥ भक्ति विनय कर उत्तम भाय। पहुंचे अपने गृहको आय ॥ २७ ॥ याविधि जो नर नारी कही। ब्रह्मज्ञान भाषा निर्मही ॥२८॥

इति श्री रत्नत्रयव्रतकथा समाप्ता।

## १४७। मुक्तावली व्रतकथा।

दोहा।

ऋषभनाथके पद नमों, भविसरोज रवि जान।
मुक्तावलिव्रतकी कथा, कहूं सुनो धर ध्यान ॥ १ ॥

चौपाई।

मगध देश देशनपरधान। तामें राजगृही शुभ थान॥
राज्य करै तहँ श्रेणिक राय। धर्मवंत सबको सुखदाय॥२॥
ता गृह नारि चेलना सती। धर्मशील पूरण गुणवती॥ इक
दिन समोशरण महावीर। आयो विपुलाचलपर धीर॥३॥
सुनि नृप अति आनन्दित भयो। कुटुम सहित वंदनको
गयो॥ पूजाकर बैठ्यो सुखपाय। हाथ जोड कर अर्ज कराय
॥४॥ हे प्रभु मुक्तावलि-व्रत कहो। यह कर कौने क्या फल
लहो॥ तब गौतम बोले हर्षाय। सुनो कथा मुक्तावलि राय
॥५॥ याही जंबूद्वीपमझार। भरतक्षेत्र दक्षिणदिशि सार॥
अंगदेश सोहै रमणीक। नगर बसै चम्पापुर ठीक॥६॥
नगर मध्य इक ब्राह्मण बसै। नाम सोमशर्मा तसु लसै॥
ता गृह एक सुता जो भई। यौवनमद कर पूरण भई॥७॥
इकदिन देखे श्रीगुरु जबै। नग्नगात लखि निंदी तबै॥ अति
खोटे दुर्वचन कहाय। बहुतहि ग्लानी चित्तमें लाय॥८॥
ताकरि महा पाप बांधियो। आय वितीते मरण जु कियो॥
नरक जाय नाना दुख सहे। छेदन भेदन जाय न कहे॥९॥
नरक आयु पूरी कर जोइ। भवभ्रमि द्विजगृह पुत्री होइ॥
निर्नामिका पड्यो तिहँ नाम। अति दुर्गंधा देह निकाम
॥१०॥ कोई ढिग आवै नहिं तहां। क्रमकर बडी भई सो वहां
अन्नपानकर दुःखित महा। झूठन भखै कष्ट अति लहा॥
११॥ एक दिवस देखे मुनिराय। कर प्रणाम विनय शिर-
नाय॥ कौन पाप मैं कीनो देव। मैं पायो अति दुःख अभेव॥

॥ १२ ॥ तब मुनिवर पूरब भव कहे। गुरुकी निंदासों दुख लहे। तब दुर्गंधा जोडे हाथ। ऐसो व्रत दीजै मोहि नाथ॥ १३ ॥ जासों रोग शोक सब जाय। उत्तम भव पाऊं गुरुराय। तब श्रीगुरु बोले हर्षाय। मुक्तावलिवृत कर मनलाय॥ १४ ॥ तासों सबै पाप जरजाय। सुख सम्पत्ति मिलै अधिकाय॥ तब दुर्गंधा कहै विचार। कौन भांति कीजे वृतसार ॥ १५ तब मुनिवर इम वचन कहाय। सुनो भेद वृतको चितलाय॥ भादौं सुदि सप्तमि दिन होइ। तादिन वृत कीजै अवलोइ ॥ १६ ॥ प्रातसमय जिनमंदिर जाय। पूजा कथा सुनो मनलाय॥ सब आरंभ तजो दिनमान। संयम शील सजो गुणखान॥ १७॥ भोर भये जिनदर्शन करो। शुद्ध असन कीजै तब खरो॥ दूजो वृत पूरबवत करो। अश्विन वदि छठि पापन हरो ॥ १८॥ तीजो वृत कीजे उर धार। अश्विनवदि तेरस सुखकार॥ कर उपवास पाल गुणरसी। चौथो अश्विन सुदि ग्यारसी॥ १९॥ पंचम वृत कीजै मनलाय। कार्तिक वदि बारसि सुखदाय॥ फिर छठवां उपवास सुजान। कार्तिक शुक्ल तीज गुणखान ॥ २०॥ सप्तम वृत जिनवरने कह्यो। कार्तिक सुदि ग्यारसि शुभ लह्यो॥ फेर करो अष्टम वृत लोय । मगसिर वदि ग्यारसि जब होय ॥ २१॥ नवमों वृत मगसिर सुदि तीज। ये व्रतधर्म वृक्षके बीज॥ या विधि कर नव वर्ष प्रमान। मनवचकाय शुद्धता ठान॥ २२॥ जब वृत पूरण होय निदान। उद्यापन कीजै गुणवान॥ श्रीजिनवर अभिषेक कराय। करो मांडनो जिन

गृह जाय ॥ २३ ॥ अष्टप्रकारी पूजा करो । जन्म जन्मके पातक हरो ॥ यथाशक्ति उपकरण बनाय । श्रीजिनधाम चढावो जाय ॥ २४ ॥ उद्यापनकी शक्ति नहोय । तो दूनो वृत कीजै सोय ॥ सब विध सुन दुर्गंधा बाल । मनवचतन-वृत लीनो हाल ॥२५॥ गुरुभाषित तिन वृत यह कियो । पूर्व-भवअघ पानी दियो ॥ ता फल नारि लिंग छेदियो । प्रथमहिं स्वर्ग देव सो भयो ॥ २६ ॥ तहां आयु पूरणकर सोय । चलत भयो मथुराको लोय श्रीधर राजा राज करंत । ताके सुत उपज्यो गुणवंत ॥ २७ ॥ नाम पद्मरथ पंडित भयो । एक दिवस बनक्रीडा गयो ॥ गुफा मध्य मुनिवरको देख । वंदन कर सुन धर्म विशेष ॥ २८ ॥ तहां पूछ मुनिवरसों सोय । तुमसों अधिक प्रभा प्रभु कोय ॥ तब मुनिवर बोले सुन बाल वासुपूज्य जिन दीप्ति विशाल ॥ २९ ॥ चंपापुर राजे जिनराज । तेजपुंज प्रभु धर्म जहाज ॥ यह सुन धर्म विषै चित दयो । समोशरण जिन वंदन गयो ॥ ३० ॥ नमस्कार कर दीक्षा लई । तपकर गणधर पदवी भई ॥ अष्ट कर्म इस विधिसों जार । पहुँच्यो शिवपुर सिद्धमझार ॥ ३१ ॥ लखो भव्य वृतका जु प्रभाव । राज भोग गयो शिवपुरराय ॥ जो नरनारि करैं वृतसार । सुर सुख लहि पावैं भवपार ॥ ३२ ॥

इति श्रीमुक्तावलिव्रतकथा समाप्ता ।

## १४८ । श्रीरविव्रतकथा ।

चौपाई ।

श्रीसुखदायक पार्स जिनेश । सुमति सुगति दाता परमेश ।

सुमिरो शारदपद अरविंद । तिनकर व्रत प्रगट्यो सानंद ॥१
वाणारसि नगरी सुविशाल । प्रजापाल प्रगट्यो भूपाल ॥ मति-
सागर तहँ सेठ सुजान । ताको भूप करै सन्मान ॥ २ ॥ तासु
तिया गुणसुंदरि नाम । सात पुत्र ताके अभिराम ॥ षट्सुत
भोग करै परणीत । बालरूप गुणधर सुविनीत ॥ ३ ॥ सहस्र
कूट शोभित जिनधाम । आये यतिपति खंडितकाम । सुनि
मुनि आगम हर्षित भये । सर्व लोग बंदनको गये ॥ ४ ॥
गुरुवाणी सुनिकै गुणवती । सेठिन तबै करी वीनती ॥
प्रभो सुगमव्रत देहु बताय । जासों रोगशोक सब जाय ॥५॥
करुणानिधि भाखहिं मुनिराय । सुनो भव्य तुम चित्त लगाय॥
जब अषाढ़ सुदि पक्ष विचार । तब कीजै अंतिम रविवार
॥ ६ ॥ अनशन अथवा लघु आहार । लवणादिक जु करै
परिहार ॥ नवफलयुत पंचामृतधार । वसुप्रकार पूजो भवहार
॥ ७ ॥ उत्तम फल इक्यासी जान । नवश्रावक घर दीजे
आन ॥ या विध कर नववर्ष प्रमाण । जातैं होय सर्व कल्याण
॥ ८ ॥ अथवा एक वर्ष इक सार । कीजे रविव्रत मनहिं
विचार ॥ सुन साहुन निज घरको गई । व्रत निंदाकर निंदित
भई ॥ ९ ॥ व्रत निंदातैं निर्धन भये । सातहि पुत्र जु अवध-
पुर गये ॥ तहँ जिनदत्त सेठ घर रहैं । पूर्वदुःकृतका फल लहैं
॥ १० ॥ मात पिता गृह दुःखित सदा । अवधिसहित मुनि
पूछे तदा ॥ दयावंत मुनि ऐसें कह्यो । व्रत निंदासे तुम दुख
लह्यो ॥ ११ ॥ सुनि गुरुवचन बहुरि व्रत लयो । पुण्य कियो
घरमें धन भयो ॥ भविजन सुनो कथा संबंध । जहँ रहते थे

वे सब नंद ॥ १२ ॥ एक दिवस गुणधर सुकुमार । घास लेय आयो गृहद्वार ॥ क्षुधावंत भावजपै गयो । दंत बिना नहिं भोजन दयो ॥ १३ ॥ बहुरि गयो जहां भूल्यो दंत । देख्यो तासों अहिलिपटंत ॥ फणिपतिकी तहँ विनती करी । पद्मावति प्रगटी सुंदरी ॥ १४ ॥ सुंदर मणिमय पारसनाथ । प्रतिमा पंचरत्न शुभ हाथ ॥ देकर कह्यो कुंवर कर भोग । करो क्षणक पूजासंयोग ॥ १५ ॥ आनाबिंब निज घरमें धर्‌यो । तिहकर तिनको दारिद हर्‌यो ॥ सुख विलास सेवै सब नंद । नितप्रति पूजैं पास जिनंद ॥ १६ ॥ साकेतानगरी अभिराम । सुंदर बनवायो जिनधाम ॥ करी पतिष्ठा पुण्य सँयोग । आये भविजन संग सु लोग ॥ १७ ॥ संघ चतुर्विधिको सनमान । कियो दियो मनवांछित दान ॥ देख सेठ तिनकी संपदा । जाय कही भूपतिसे तदा ॥ १८ ॥ भूपति तब पूछ्यो विरतंत । सत्य कह्यो गुणधर गुणवंत ॥ देख सुलक्षण ताको रूप । अति आनंद भयो सो भूप ॥१९॥ भूपतिगृह तनुजा सुंदरी । गुणधरको दीनी गुणभरी ॥ कर विवाह मंगल सानंद । हय गय पुरजन परमानंद ॥ २० ॥ मनवांछित पाये सुख भोग । विस्मित भये सकल पुरलोग ॥ सुखसों रहत बहुत दिन भये । तब सब बंधु बनारस गये ॥ २१ ॥ मातपिताके परसे पांय । अति आनँद हिरदै न समाय ॥ विघट्यो विषम विषम वीयोग । भयो सकल पुरजन संयोग ॥ २२ ॥ आठ सात सोलहके अंक । रविवृत कथा रची अकलंक ॥ थोडो अर्थ ग्रंथ विस्तार । कवीश्वर जो गुणसार ॥ २३ ॥ यह वृत जो नर नारी

करें। सो कबहूं दुर्गति नहिं परें ॥ भावसहित सो शिवसुख लहैं। भानुकीर्त्ति मुनिवर इमि कहैं ॥ २४ ॥

इति श्रीरविव्रतकथा समाप्ता ॥

## १४९। नन्दीश्वरव्रतकथा।

दोहा—चरण नमों जिनराजके, जासों दुरित नशाय।
शारद वंदों भावसों, सद्गुरु सदा सहाय ॥ १ ॥

जंबूदीप सुदर्शन मेरु। रह्यो ताहि लवणोदधि घेर ॥ मेरुसे दक्षिण भारत खेत। मगधदेश सुखसंपति हेत ॥ २ ॥ राजगृही नगरी शुभ बसै। गढ़ मठ मंदिर सुंदर लसै ॥ श्रेणिक राज करै सु प्रचंड। जिन लीनों अरिगणपै दंड ॥ ३ ॥ पटरानी चेलना सुजान। सदा करै जिन पूजा दान ॥ सभा मध्य बैठो सो जाय। बनमाली शिर नायो आय ॥ ४ ॥ दो कर जोड़ करै सो सेव। विपुलाचल आये जिनदेव ॥ वर्द्धमानको आगम सुन्यो। जन्म सुफल अपने चित गुन्यो ॥५॥ राजा रानी पुरजन लोग। बंदन चले पूजने योग ॥ चलत चलत सो पहुंचे तहां। समोशरण जिनवरका जहां ॥ ६ ॥ दे प्रदक्षिणा भीतर गये। वर्द्धमानके चरणों नये ॥ पुनि गणधरको कियो प्रणाम। हर्षितचित्त भयो अभिराम ॥ ७ ॥ दशविध धर्म सुने जिन पास। जातैं गयो चित्तको त्रास ॥ दोकर जोड़ नृपति बीनयो। अति प्रमोद मेरे मन भयो ॥८॥ प्रभुदयाल अब कृपा करेव। व्रत नंदीश्वर कहु जिन देव ॥ अरु सब विधि कहिये समझाय। भावसहित यों पूछी राय ॥ ९ ॥ चारज्ञानधर गणधर कहै। कौशलदेश स्वर्ग सम रहै।

ताके मध्य अयोध्यापुरी। धनकन सुखी छत्तीसों कुरी ॥१०॥ तिहिंपुर राज करै हरिसेन। त्याग तेज बल पूरण सेन। वंश इच्छाक प्रगट चक्रेश। आज्ञा धरै छखंड प्रदेश ॥११॥ पाट-बंध रानी नृप तीन। गंधारी जेठी गुणलीन॥ प्रियमित्रा रूपाश्री नाम। साधै धर्म अर्थ अरु काम॥ १२॥ सुखसों रहत बहुत दिन भये। ऋतु वसंत वन राजा गये॥ जल-क्रीड़ा बनक्रीड़ा करै। हास्य विलास प्रीति अनुसरै॥ १३॥ ता बन मध्य कल्पतरु मूल। चंद्रकांतिमणि शिलानुकूल॥ मंडपलता अधिक विस्तार। चारण मुनि आये तिहँ बार॥१४॥ आरिञ्जय अमितंजय नाम। सोम दयालु धर्मके धाम॥ राजा रानी पुरजन नारि। देखत मुनि तिन दृष्टि पसारि॥ १५॥ सब नर नारि अनंदित भये। क्रीडा तज मुनिबंदन गये॥ त्रिया पुरुष चरणों अनुसरे। अष्टद्रव्य मुनि पूजै खरे॥१६॥ धर्मध्यान कह्यो मुनिराय। श्रद्धासहित सुन्यो कर भाय॥ राजा प्रश्न कियो मुनि पास। सुन्यो धर्म भयो चित्तहुलास॥ १७॥ दलबल सहित संपदा घनी। और भूमि षट्खंड जु तनी॥ महा पुण्य जो यह फल होय। गुरुबिन ज्ञान न पावै कोय॥ १८॥ बार बार बिनवै कर सेव। कहो भवांतर पूरब देव॥ अवधिज्ञान बल मुनिवर कहै। पुर अहिक्षेत्र बनिक इक रहै॥ १९॥ सुखित कुवेरमित्र ता नाम। साधै धर्म अर्थ अरु काम॥ जेष्ठपुत्र श्रीवर्म्म कुमार। मध्यम जयवर्मा गुण सार॥२०॥ लघु जयकीर्त्ति कीर्त्ति विख्यात। तीनों शुभ आनंदित गात॥ एक दिवस उपज्यो शुभकर्म। बनमें आये मुनि

सौधर्म ॥ २१ ॥ सेठपुत्र मुनिवर बंदियो । श्रीवर्मा जु अठाई लियो ॥ नंदीश्वर व्रत विधिसों पाल । भवभव पापपुंजको जाल ॥२२॥ अंतसमाधिमरणको पाय। इस पुर वज्रबाहु नृपराय॥ ताके विमला रानी जान । तुम हरिसेन पुत्र भये आन ॥२३॥ पूरब व्रत पाले अभिराम । तासों लह्यो सुक्खको धाम ॥ जय-वर्मा जयकीरति वीर । । निकटभव्य गुणसाहस धीर ॥ २४॥ वंदे गुरु जु धुरंधर देव । मनवचकायकरी बहु सेव ॥ तब मुनि पंच अणुव्रत दिये । दोनों भावसहित व्रत लिये ॥ २५॥ अरु नंदीश्वरव्रत तिन लियो । अंत समाधि मरण तिन कियो ॥ हस्तनागपुर शुभ जहँ बसै । तहां विमल वाहन नृप लसै ॥२६॥ ताके नारि श्रीधरा नाम । आरिंजय अमितंजय धाम ॥ पुत्र युगल हम उपजे तहां । पूर्वपुण्य फल पायो जहां ॥ २७॥ गुरु समीप जिनदिक्षा लई । तपबल चारण पदवी भई ॥ यासों हम तुम पूरव भ्रात । देखत प्रेम ऊपजै गात ॥ २८ ॥ पूरबवृत-नंदीश्वर कियो । तासों राज चक्रपद लियो ॥ अब फिर वृत नंदीश्वर करो । तातैं स्वर्गमुक्तिपदवरो ॥ २९ ॥ तब हरिसेन कहै कर जोर । वृत नंदीश्वर कहो बहोर ॥ मुनिवर कहैं द्वीप आठमो । तास नाम नंदीश्वरनमो ॥ ३० ॥ ताके चहुंदिश पर्वत परे । अंजन दधिमुख रतिकर धरे ॥ तेरह तेरह दिश दिश जान । ये सब पर्वत बावन मान ॥ ३१ ॥ पर्वत पर्वत पर जिन गेह । तस परिमाण सुनो धर नेह ॥ सौ योजन ताका आयाम । अरु पचास विस्तार सुताम ॥ ३२ ॥ उन्नत है योजन पचीस । सुर तहँ आय नवावें शीस ॥ अष्ठोत्तर शत प्रतिमा

जान। एक एक चैत्यालय मान॥ ३३॥ गोपुर मणिमयके प्राकार। छत्र चमर ध्वज बंदनवार॥ प्रातिहार्य विधि शोभा भली। तिन रवि कोटि सोम छबि छली॥ ३४॥ ताही द्वीप सुरपति आय। पूजा भक्ति करैं वहु भाय॥ देव अव्रती व्रत नहि करै। भाव भक्ति कर पातक हरैं॥३५॥ तास द्वीप संबंधी सार। व्रत नंदीश्वरको अधिकार॥ यहां कह्यो जिनवर सु प्रकाशि आदि अनादि पुण्यकी राशि॥ ३६॥ जो व्रत मध्य भावसों करैं। ते भव जन्म जरामय हरैं॥ ता व्रतको सुनिये अधिकार वर्ष वर्षमें त्रय त्रय बार॥३७॥ अषाढ कार्तिक अरु जो फाग। शाखा तीन करो अनुराग॥ आठहिदिन पूनो परजंत। भक्ति सहित कीजे व्रत संत॥ ३८॥ सातेंको एकासन करो। यथा समय जिनवर मन धरो॥ आठेंके दिन कर उपवास। जासों कटै कर्मकी त्रास॥३९॥ करो प्रथम जिनको अभिषेक। जातैं पातक जाय अनेक॥ अष्टप्रकारी पूजा करो। मुखपरमेष्टि पंच उच्चरो॥ तादिन व्रत नंदीश्वर नाम। ताको फल सुनियो अभिराम॥ फल उपवास लक्ष दश जान। श्रीजिनवरने कियो बखान॥ ४१॥ दूजे दिन जिन पूजा करो। पात्र दान दे पातक हरो॥ अष्टविभूति नाम दिन सोय। ता दिन एकासन कर लोय॥ ४२॥ फल उपबास सहस दश होइ। अब तीजो दिन सुनिये लोइ॥ जिनपूजा कर पात्रहि दान। भोजन पानी भात प्रमान॥ ४३॥ नाम त्रिलोकसार दिन कह्यो। साठ लाख प्रोषध फल लह्यो॥ चतुर्थ दिन कर अवमौदर्य। नाम चतुर्मुख दिन सो हर्य॥ ४४॥ तस उपवास लक्ष फल होइ। पंचम दिन

विधि करियो सोइ ॥ जिनपूजा एकासन करो। हयलक्षण नाम जु दिन धरो ॥ ४५ ॥ फल चौरासी लक्ष उपास। जासों होय भ्रमण भव नास ॥ षष्टम दिन जिनपूजा दान। भोजन भात आमिली पान ॥ ४६ ॥ तादिन नाम स्वर्गसोपान। वृत चालीस लक्ष फल जान ॥ सप्तम दिन जिनपूजा दान। कीजे भविजनको सन्मान ॥ ४७ ॥ सबसम्पती नाम दिन सोइ। भोजन भात त्रिवेली होय ॥ फल उपवास लक्षको जान। अष्टम दिन व्रत चितमें आन ॥ ४८ ॥ कर उपवास कथा रुचि सुनो। पात्र दान दे शुभ कृत गुनो ॥ इंद्रध्वजावृत दिन तस नाम। सुमरो जिनवर आठों जाम ॥ ४९ ॥ तीन करोड़ अति लाख पचास। यह फल होय हरै सब त्रास ॥ इहविधि आठ वर्षमें सोइ। भाव सहित कीजे भवि लोइ, ॥ ५० ॥ उत्तम आठ वर्ष विधि जान। मध्यम पांच, तीन लघु मान ॥ उद्यापनविध पूर्वक सचो। वेदीमध्य मांडनो रचो ॥ ५१ ॥ जिन पूजा रु महा अभिषेक। चंद्रोपम ध्वज कलश अनेक ॥ छत्र चमर सिंहासन करो। बहुविधि जिनपूजो अघ हरो ॥ ५२ ॥ चारों दान सुपात्रहि देहु। बहुत भक्ति कर विनय करेहु ॥ बहुविध जिनप्रभावना होइ। शक्ति समान करो भवि लोइ ॥ ५३ ॥ उद्यापनकी शक्ति न होय। तो दूनो व्रत कीजे सोइ ॥ जिन यह व्रत कीनो अभिराम। तिन पदलियो जु सुखको धाम ॥ ५४ ॥ यह व्रत पूर्व महाफल लियो। प्रथम ऋषभ जिनवरने कियो ॥ अनँतवीर्य अपराजित पाल। चक्रवर्तिं पदवीमहँ हाल ५५ ॥ सिरीपाल मैना सुंदरी। वृतकर कुष्टब्याधि सब हरी ॥ बहुतक नर

नारी वृत कियो । तिन सब अजर अमरपद लियो ॥ ५६ ॥ सुन्यो विधान राय हरिसेन । अति प्रमोद मुख जंपै बैन ॥ सब परवारसहित वृत लियो । मुनिवर धर्म प्रीतिकर दियो ॥५७॥ वृतकर फिर उद्यापन कर्यो । धर्मध्यान कर शुभपद धर्यो ॥ अंत समाधिमरणको पाय । भयो देव हरिसेन सुराय ॥५८॥ पर्यायांतर जैहैं मुक्ति । श्रेणिक सुन्यो सकल वृतयुक्ति ॥ गौतम कह्यो सकल अधिकार । सुन्यो मगधिपति चित्त उदार ॥५९॥ जो नरनारी यह वृत करैं । निश्चय स्वर्गमुक्ति पद धरैं ॥ संकट रोग शोक सब जाहिं । दुख दरिद्रता दूर विलाहिं ॥६०॥ यह वृत नंदीश्वरकी कथा । हेमराज सु प्रकाशी यथा ॥ शहर इटावा उत्तम थान । श्रावक करैं धर्म शुभ ध्यान ॥ ६१ ॥ सुनैं सदा ये जैन पुरान । गुणीजनोंका राखैं मान ॥ तिहठां सुन्यो धर्म संबंध । कीनी कथा चौपाई बंध ॥ ६२ ॥ कहैं सुनैं देवैं उपदेश । लहैं भावसों पुन्य विशेष ॥ जाके नाम पाप मिट जांय । तिहं जिनवरके वंदों पांय ॥ ६३ ॥

इति श्री नंदीश्वरव्रतकथा समाप्ता ।

# ग्यारहवां अध्याय ।

## जैनकथा संग्रह ।

### १५० । निशिभोजनभुंजनकथा ।

दोहा—नमों सारदा सार बुध, करैं हरैं अघ लेप ।
निशिभोजनभुंजन कथा, लिखूं सुगम संछेप ॥ १ ॥

चौपई ।

जंबूदीप जगत विख्यात । भरतखंड छवि कहिय न जात ॥

तहां देश कुरुजांगल नाम। हस्तनागपुर उत्तम ठाम ॥२॥ यशो-भद्र भूपति गुणवास। रुद्रदत्त द्विज प्रोहित तास॥ अश्वमास तिथि दिन आराध। पहिली पडवा कियो सराध॥ ३ ॥ बहुत विनयसों नगरी तने। न्योत जिमाये ब्राह्मण घने॥ दान मान सवहीकों दियो। आप विप्र भोजन नहिं कियो ॥४॥ इतने राय पठायो दास। प्रोहित गयो रायके पास॥ राजकाज कछु ऐसो भयो। करम करावत सब दिन गयो ॥५॥ घरमें रात रसोई करी। चुल्हे ऊपर हांडी धरी॥ हींग लेन उठि बाहर गई। यहां विधाता औरही ठई।६। मेंडक उछल पर्यो तामाहि। त्रिया तहां कछु जान्यो नाहिं। बैंगन छोंक दिये तत्काल। मेंडक मर्यो होय बेहाल ॥७॥ तबहु विप्र नहिं आयो धाम। धरी उठाय रसोई ताम॥ पराधीनकी ऐसी बात। औसर पायो आधी रात ॥८॥ सोय रहे सब घरके लोग आग न दीवा कर्म संयोग॥ भूखो प्रोहित निकसै प्रान। ततछिन बैठो रोटी खान॥९॥ बेंगनभोलै लीनों ग्रास। मेंडक मुंहमें आयो तास॥ दांतन तले चब्यो नहिं जबै। काढ़ धर्यो थालीमें तबै॥ १०॥ प्रात हुये मैंडक पहिचान। तौ भी विप्र न करी गिलान॥ थिति पूरी कर छोड़ी काय। पशुकी योनी उपज्यो जाय ॥११॥

सोरठा छंद।

घुघू काग विलाव, सावर गिरथ पखेरुआ।
सूकर अजगर भाव, बाघ गोह जलमें मगर॥ १२॥
दश भव इहविधि थाय, दसों जन्म नरकहिं गयो।
दुर्गति कारन पाय, फल्यो पाप वटबीजवत॥ १३॥

दोहा—निशिभोजन करिये नहीं, प्रगट दोष अविलोय।
परभव सब सुख संपजै, इह भवरोग न होय ॥ १४ ॥

छप्पय छंद।

कीडी बुधबल हरै, कंपगद करै कसारी। मकडी कारण पाय कोढ उपजै दुख भारी ॥ जुआं जलोदर जनै फाँस गल विथा बढावै। बाल सबै सुरभंग वमन माखी उपजावै ॥ तालुवे छिद्र बीछू भखत, और व्याधि बहु करहिं सब। यह प्रगट दोष निशिअसनके परभव दोष परोक्ष फल ॥ १५ ॥

दोहा—जो अघ इहभव दुख करै, परभव क्यों न करेय।
डसत सांप पीडै तुरत, लहर क्यों न दुख देय ॥ १६ ॥
सुवचन सुन डाहारजै, मूरख मुदित न होय।
मणिधर फण फेरै सही, नहीं सांप वह होय ॥ १७ ॥
सुवचन सतगुरुके वचन, और न सुवचन कोय।
सतगुरु वही पिछानिये, जा उर लोभ न होय ॥ १८ ॥
भूधर सुवचन सांभलो, स्वपरपक्ष कर बौन।
समुद रेणुका जो मिलै, तोडेतैं गुण कौन ॥ १९ ॥

इति निशिभोजनभुंजकथा समाप्ता।

## १५१। अठारह नातेकी कथा।

दोहा—पंच परमगुरु प्रणमि कर, जिनवाणी उरधार।
अट्ठारह नाते कहूं, भवि जीवन हितकार ॥ १ ॥

चौपाई १५ मात्रा।

जंबूद्वीप दिपनमें सार। लख जोजन है गोल अकार।
भरतक्षेत्र दच्छनदिस तास। उज्जयनी तहं खास ॥ २ ॥

विश्वसेन नृप राज्यहि करै । पालै प्रजानीति अनुसरै ॥
तामैं सेठ सुदत्त जु गुनी । सोरह कोटि द्रव्यको धनी ॥ ३ ॥
वसंततिलका वेश्या एक । घरमैं राखी रहित विवेक ॥
ताके संग रमहि दिनरात । तसफल गर्भ रह्यो सुखपात ॥ ४ ॥
फिर वह वेश्या रुगनी भई । तवहि सेठ तिहं काढ़ जु दई ॥
अपने घर वह वेश्या गई । कुछ दिन गये निरोगी भई ॥ ५ ॥
ताके सुत कन्या दो बाल । जुगल भये सुंदर सुकुमाल ॥
तिन्हैं देख अति दुःखित सोय । तिन्हैं लपेटी कंबल दोय ॥
दरवाजे उत्तर सुत डार । कन्या डारी दखन दुवार ॥
प्रातहि वनिजारो इक आय । कन्या वानै लई उठाय ॥ ७ ॥
अपनी तियको जाकर दई । कन्या देख जु हर्षित भई ॥
तानैं पाली तन मन लाय । 'कमला' नाम धर्‌यो सुखदाय ॥८॥
साकेतापुर वासी एक । वणिक 'सुभद्र' धरै सुविवेक ॥
तिहँ लीनो वह पुत्र उठाय । तस तिय पाल्यो तिहँ मनलाय ॥
ताको नाम धर्‌यो धनदेव । वढत रह्यो शशि सम स्वयमेव ॥
व्याह जोग दोनों ह्वै गये । दोनों वणिक विचारत भये ॥१०॥
यह सुंदर जोड़ी सुखदाय । व्याह दिये दोनों मनलाय ॥
भाई वहन युग उतपन भये । कर्मयोग तियपति ह्वै गये ॥११॥
दोहा—सुनहु भविकजन कथन अव, पूर्व करम अनुसार ।
वणिजहेत धनदेव सो, गयो उज्जैन मझार ॥ १२ ॥

चौपाई ।

तहँ वसंततिलका तस मात । रहै उजैनीमैं बहु ख्यात ॥
तासों प्रीत करी धनदेव । रमै मातसौं वह स्वयमेव ॥ १३ ॥

ताको फल इक पुत्र जु भयो। नाम वरुण ताको धर दयो ॥
यह तो कथन रह्यो इह ठौर। आगैं भयो सुनो जो और ॥

दोहा—अवधिज्ञानजुत एक मुनि, कमला द्वारै आय।
तिहँ पड गाह्यो भावजुत, माथा धुनि फिरजाय ॥१५॥
कमला मुनि ढिंग जायकर, प्रश्न कियो शिरनाय।
मो घरतैं पाछे फिरे, कारण को मुनिराय ॥ १६ ॥

चौपाई।

तब मुनि बोले सुनि चितलाय। तेरो व्याह भ्रात संग थाय ॥
तुम दोनों वेश्या संतान। यह लखि हम आये बन थान ॥१७॥
तो पति पुनि उज्जयनी जाय। रमहिं मातसँग मन हुलसाय ॥
ताको फल इक पुत्र जु भयो। वरुण नाम ताको घर दयो ॥
यह सुन कमला कंपित भई। है विराग दीक्षा तब लई ॥
व्रत आर्याके धारे सार। तबहि गई उज्जयनिमझार ॥१९॥
निजमाता वेश्या घर जाय। झूलै वरुण बाल तिहँ ठांय ॥
हे बालक तेरे संग मोर। छह नाते हैं सुन चितचोर ॥२०॥

वरुणके साथ छह नाते।

प्रथमहिं मेरी मातैं जायो, तातैं मेरो है तू भ्रात।
दूजे तू सौंतनको सुत है, तातैं मेरो पुत्र विख्यात ॥
देवर भी मेरा लगता है, क्योंकि तू पतिका लघु भ्रात।
होय भतीजा भी तू मेरे सगे भ्रातका पुत्रजु ख्यात ॥

भावार्थ—

१—प्रथम तो तू मेरी माताके उदरसे पैदा हुआ इस कारण मेरा छोटाभाई है।
२—दूसरे मेरे पति धनदेवकी स्त्री, मेरी सौत, उसका तू पुत्र सो मेरा भी पुत्र है
३—तीसरे धनदेव मेरे पति उनका तू छोटाभाई इसकारण तू मेरा देवर भी है
४—चौथे धनदेव मेरे भाईका तू पुत्र है इस कारण मेरा भतीजा भी है।

मेरी माका पति धनदेव जु, तातैं वह मो पिता भया।
पितुका छोटा भाई तातैं तू काका मम होय गया॥
सौतिनका सुत है धनदेव जु वह मेरा भी पुत्रजु होय।
पूतका पूत भया पोता तू, यह नाते छह मेरे जोय॥२२॥

५—पांचवें मेरी माताका पति धनदेव वह मेरा पिता, पिताका छोटा भाई, मेरा काका भी हुआ।

६—छट्ठे धनदेव सौतनका पुत्र होनेसे वह मेरा भी पुत्र, पुत्रका पुत्र होनेसे मेरा दादा भी हुआ।

दोहा—वसंततिलका रोषकर आई कमला पास।
तू को है मो सुतहि सँग, नाते करत प्रकास॥ २३॥
कमला बोली मात सुन, छह नाते तो संग।
भिन्न भिन्न क्रमसे कहूं, तामैं कछू न भंग॥ २४॥

वसंततिलका वेश्याके साथ छह नाते।

मैं धनदेव जुगल तो उरसे पैदा हैं तातैं तू मात।
फिर तू भोजाई है मेरी भ्रात तिया जगमैं विख्यात॥
तू माता धनदेव पिता मम, पितुकी मा दादी जु थई।
मो पतिकी तू दूसरि तिय है, तातैं मेरी सौति भई॥
सौत पुत्रकी तू तिय है, तातैं तू पुत्रबधू मेरी।
मो पति जो धनदेव उसीकी, माता तू सासू हैरी॥
या विध छह नाते सुनते ही, तहां जु आया है धनदेव।
तुमरे संग भी छहनाते हैं, सुन लो कान लगा स्वयमेव॥२६॥

भावार्थ-

१—प्रथम तो मैं और धनदेव तेरे उदरसे युगल हुये इस कारण तू मेरी माता है।

२—दूसरे धनदेव मेरा भाई उसकी तू स्त्री होनेसे मेरी भोजाई है।

३—तीसरे तू मेरी माता और माताका पति धनदेव मेरा पिता हुआ, पिताकी माता इसकारण तू मेरी दादी है।

४—चौथे मेरे पति धनदेवकी तू दूसरी स्त्री है इसकारण मेरी सौत हुई।

५—पांचवें सौतका पुत्र धनदेव मेरा भी पुत्र हुआ उसकी स्त्री तू मेरी पुत्रवधू हुई।

६—छट्ठे मेरे पति धनदेवकी तू माता, इसकारण मेरी तू सास भी हुई।

धनदेवके साथ छह नाते।

प्रथम भ्रात है फिर पति होगये, माताके पति हो मम तातं।
वरुण मेरा काका है ताके पिता भयेतैं दादौ भ्रात ! ॥
मेरे शौत पुत्र हो तुम तातैं मेरे भी पुत्र भये।
वेश्या मेरी सास तास पति, तातैं मेरे सशुर थये ॥ २७ ॥

भावार्थ—

१—प्रथम तो तू और मैं इस वेश्याके उदरसे जुगल उत्पन्न हुये इसकारण मेरा सगा भाई है।

२—दूसरे तेरा मेरा विवाह होगया इस कारण तू मेरा पति है।

३—तीसरे मेरी माता इस वेश्याके पति होनेसे तुम मेरे पिता भी हुये।

४—चौथे पिताका छोटा भाई वरुण, मेरा काका, काकेका पिता होनेसे तुम मेरे दादा हुये।

५—पांचवें वेश्या मेरी सौत, उसके तुम पुत्र हो इस कारण मेरे भी तुम पुत्र हुये।

६—छट्ठे तुम मेरे पति, पतिकी माता मेरी सास हुई और सासके पति होनेसे मेरे ससुर भी हुये।

दोहा—वेश्याके संग रमनतैं, एकहि भवके मांय।
एक जीवके साथमें, नाते अठदश थांय ॥ २८ ॥

चौपाई।

सुनकर अचरज जुत सब भये। होय विरागी मुनिढिग गये।
मुनिने भव विचित्रता कही। सुन सब श्रावक दीक्षा गही ॥२९॥
व्रत धर नष्ट किये बहु कर्म। शुभगति पा बहु भोगे शर्म ॥
वेश्या संग पाय संताप। धर्म धार नाशे बहु पाप ॥ ३० ॥

तातैं वेश्या सँग तुम तजो। धर्मधार जिनवरको भजो॥
पन्नालाल बाकलीवार। अर्ज करत यह बारंबार॥ ३१॥

इति अठारह नाते समाप्त।

## १२। बारहवां अध्याय।

### उपदेश संग्रह।

### १५२। तेरहकाठिया चोर।

दोहा—जे वटपारे बाटमें, करहिं उपद्रव जोर।
तिनहिं देश गुजरातमें, कहैं काठिया चोर॥१॥
त्यों यह तेरह काठिया, करहिं धर्मकी हानि।
तातैं कछु इनकी कथा, कहुं विशेष बखानि॥२॥
जूआ[1] आलस[2] शोक[3] भय[4], कुकथा[5] कौतुक[6] कोह[7]।
कृपणबुद्धि[8] अज्ञानता[9], भ्रम[10] निद्रा[11] मद[12] मोह[13]॥३॥

१५ मात्रा चौपाई।

प्रथम काठिया जूआ जान। जामैं पंच वस्तुकी हान।
प्रभुता हटै घटै शुभ कर्म। मिटै सुजश विनशै धनधर्म॥१॥
द्वितिय काठिया आलसभाव। जासु उदय नाशै विवसाव॥
बाहिर शिथिल होंय सब अंग। अंतर धर्मवासना भंग॥२॥
ठग तीसरो शोक संताप। जासु उदय जिय करै विलाप॥
सूतक पातक जिहँपर होय। धर्मक्रिया तहँ रहै न कोय॥३॥
भय चतुर्थ काठिया बखान। जाके उदय होय बल हान॥
उर कंपै नहिं फुरै उपाय। तब सुधर्म उद्यम मिटि जाय॥४॥
ठग पंचम कुकथा बकबाद। मिथ्यापाठ तथा ध्वनिनाद॥
जबलौं जीव मगन इस माहिं। तबलौं धर्मवासना नाहिं॥५॥

कौतूहल छट्ठम काठिया। भ्रम विलाससों हरषै हिया॥
मृषा वस्तु निरखै धरिध्यान। विनशि जाय सत्यारथ ज्ञान॥६॥
कोप काठिया है सातमा। अग्निसमान जहां आतमा॥
आपन दाहि औरको दहै। तहाँ धर्मरुचि रंच न रहै॥७॥
कृपणबुद्धि अष्टम बटपार। जामैं प्रगट लोभ अधिकार॥
लोभमाहिं ममता परकाश। ममता करै धर्मको नाश॥८॥
नवमा ठग अज्ञान अगाध। जासु उदय उपजै अपराध॥
जो अपराध पाप है सोय। जहां पाप तहँ धर्म न होय॥९॥
दशम काठिया भ्रम विच्छेप। भ्रमसों अशुभकर्मको लेप॥
अशुभकर्म दुरमतिकी खानि। दुरमति करै धर्मकी हानि॥१०॥
एकादशम काठिया नींद। जासु उदय जिय वस्तु न बींद॥
मन वच काय होय जड रूप। बूडै धर्म कर्मवनकूप॥११॥
ठग द्वादशम अष्टमद भार। जामें अकर रोग अधिकार॥
अकररोग अरु विनय विरोध। जहँ अविनय तहँ धर्मनिरोध॥
तेरम चरम काठिया मोह। जो विवेकसों करै विछोह॥
अविवेकी मानुष तिरजंच। धर्म धारणा धरै न रंच॥१३॥

दोहा—येही तेरह करम ठग, लेहिं रतनत्रय छीन।
तातैं संसारी दशा, कहिये तेरह तीन॥ १४॥

इति तेरह काठिया चोर समाप्त।

## १५३। मोक्षपैडी।

दोहा।

इक समय रुचिवंतनो, गुरु अक्खय सुनमल्ल।
जो तुझ अंदर चेतना, वहै तुसाड़ी अल्ल॥ १॥

छंद पंजाबी भाषाका।

ए जिनवचन सुहावने, सुन चतुर छयल्ला। अक्खै रोचक शिक्खनो, गुरु दीनदयल्ला॥ इस बुज्झै बुध लहलहै, नहिं रहै मयल्ला। इसदा मरम न जानई, सो द्विपद बयल्ला॥ २॥ जिसदौ गिरदा पेचसों, हिरदा कलमल्ला। जिसना संसैतिमरसों, सूझै झलमल्ला॥ खनै जिन्हादी भूमिनौ, कुज्ञान कुदल्ला। सहज तिन्हांदा बहजसों, चित रहै दुदल्ला॥३॥ जिन्हां इका करमदा, दुविधा पद मल्ला। इक अनिष्ट असोहना, इक झांक झमल्ला॥ तिन्हां इक न सूझई, उपदेश अहल्ला। बंक कटाछे लोपना, ज्यों चंद गहल्ला॥ ४॥ जिन्हां चित इतवारसों, गुरु वचन न झल्ला। तिन्हां आगे कथन यो, ज्यों कोदों दल्ला॥ बरषै पाहन भुम्मिमें, नहिं होय चहल्ला। बोए बीज न ऊपजे, जल जाय बहल्ला॥ ५॥ चेतन इस संसारमैं, तू सदा इकल्ला। आपै रूप पिशाच है, तैं अप्पा छल्ला॥ आपै घूम्यां गिरिगयौ, किन दित्ता टल्ला। जिनसों मिलन वियोग है, तिनसों क्या तल्ला॥ ६॥ इस दुनियांदी मौजसों, तू गरब गहल्ला। भया मारखम पुरख ज्यों, छप्पर बिच बल्ला॥ सुपनैदा सुख मान तैं, अपना घर घल्ला। फिरा भरमकी भौरमें, तूं सहज बिलल्ला॥ ७॥ जोग अडंबर तैं किया, कर अंबर मल्ला। अंगविभूति लगायकें, लीनी मृगछल्ला। है वनवासी तैं तजा, घरबार महल्ला। अप्पा पर न पिछानियां, सब झूठी गल्ला॥८॥ माया मिथ्या अग्रसोच, ये तीनों सल्ला। तिहुंवादी करतूत सों,

जियदा उरझल्ला ॥ ज्यों रुधिरादी पुट्टसौं पट दीखै लल्ला। रुधिरा नलहि पखालिये नहिं होय उजल्ला ॥ ९ ॥ जब लग तेरे ज्ञानमें, होंदी हलचल्ला। सुजस वडाई लाभनो, करदा छलबल्ला ॥ तबलग, तू स्याना नहीं, क्या मारइ कल्ला। सोर करंदा पालने, ज्यों झूलै लल्ला ॥ १० ॥ किनि तूं जकरा सांकला, किनि पकरा पल्ला। भिद मकरा ज्यों उरझिया, उर जाल उगल्ला ॥ चेतनि जड संयोगमें, तैं टांका झल्ला। तुहीं छुडावहि आपको, लख रूप इकल्ला ॥ ११ ॥ जो तैं दारिद मानियां, है ठल्लमठल्ला। जो तूं मानहिं संपदा, भर दामहु गल्ला ॥ जो तूं हुआ करंकसा, अरु मोगरमल्ला। सो सब नाना रूप है, नाचै पुदगल्ला ॥ १२ ॥

जो कुरूप दुरलच्छणा, जो रूपरसल्ला। वे संघा भरि जोवना, बूढ़ा अरु बल्ला ॥ लंब मझोला ठींगना, गोरा अरु कल्ला। सो सब नानारूप हैं, निहचै पुदगल्ला ॥ १३ ॥ जो जीरण है झर पड़े, जो होय नवल्ला। जो मुरझावे सुककैं, फुल्ला अरु फल्ला ॥ जो पानीमें बह चलै, पावकमें जल्ला। सो सब नाना रूप है, निहचै पुदगल्ला ॥ १४ ॥ एक कर्म दीषै दुधा, ज्यों तुलदा पल्ला। हरुवे तन गुरुवैतसों, अध ऊरध थल्ला ॥ अशुभ-रूप शुभरूप है, दुहु दिशिनो चल्ला। धरै दुविध विस्तार ज्यों, वटबिरख जटल्ला ॥ १५ ॥ पवनपरेरै ज्यों उड़े, माटी विच गल्ला। जो अकशमें देखिये, चल रूप अचल्ला ॥ पानी पावक पौन भू, चहुंधामें रल्ला। सो सब नानारूप है, निहचै पुदगल्ला ॥ १६ ॥ खिन रोवै खिनमैं हँसै, ज्यों मदमत बल्ला। त्यों दुहुं

बादी मौजसों, वेहोश सँभल्ला ॥ ईकसवीच विनोद है, इकमैं खल फल्ला। समदृष्टी सज्जन करै, दुहुंसों हलभल्ला ॥ १७ ॥ जाति दुहूंकी एक ज्यों मणि पत्थरडल्ला। जलविथार संकोच सों, कहिये नदि नल्ला॥ उद्धत जलपरवाहमें, ज्यों भौंर बुलल्ला। त्यों इस कर्मविपाकदे, विच ऊंचा खल्ला ॥१८॥ दुहुंदा अथिर स्वभाव है, नहिं कोइ अटल्ला। ऊंच नीच इक सम करै, कलि-काल पटल्ला ॥ अध ऊरध ऊरध अधो, थिति उथलपुथल्ला। अरहटहार विहारमें, क्या ऊपर तल्ला ॥१९॥ पाया देवशरीर ज्यों, नलनीर उछल्ला। भवपूरण कर ढहि परा, फिर जल ज्यों ढल्ला ॥ पुण्यपापविच खेद है, यह भेद न भल्ला। ज्ञान क्रिया निर्दोष है, जहँ मोखमहल्ला ॥ २० ॥ वतनु तुसाड़ा मोहमें, ज्यों रोह रुहल्ला। थिति प्रवाण तुझ नो भया, गुरु-ज्ञानदुहल्ला ॥ अब घटअंतर घटगई, भवभीर चुहल्ला। परमचाह परघट भई, शिवराह सहल्ला ॥ २१ ॥ ज्ञानदिवा-कर ऊगियो, मतिकिरण प्रबल्ला। ह्वै शत खंड बिहंडिया, भ्रमतिमरपटल्ला ॥ सत्य प्रतापै भंजिया, दुर्गती दुहल्ला। अंगि अँगारै दज्झिया, ज्यों तूल पहल्ला ॥ २२ ॥

दोहा—

यह सतगुरुदी देशना, कर आस्रव दीवाड़ि।
लद्धी पैड़ी मोखदी, करमकपाट उघाड़ि ॥ २३ ॥
भवथिति जिनकी घट गई, तिनको यह उपदेश।
कहत 'बनारसिदास' यों, मूढ़ न समुझै लेश ॥ २४

इति मोक्षपैडी समाप्ता ॥

## १५४ । ज्ञानपच्चीसी ।

दोहा ।

सुरनरतिरियगयोनिमैं, नरकनिगोदभमंत । महामोहकी नींदसों, सोए काल अनंत ॥ १ ॥ जैसैं ज्वरके जोरसों, भोजनकी रुचि जाय । तैसैं कुकरमके उदय, धर्मवचन न सुहाय ॥ २ ॥ लगै भूख ज्वरके गयें, रुचिसों लेय अहार । अशुभ गये शुभके जगे, जानै धर्मविचार ॥ ३ ॥ जैसैं पवन-झकोरतैं, जलमैं उठै तरंग । त्यों मनसा चंचल भई, परिगहके परसंग ॥४॥ जहां पवन नहिं संचरै, तहां न जल कल्लोल । त्यों सब परिगृह त्यागलों, मनसा होय अडोल ॥ ५ ॥ ज्यों काहू विषधर डसै, रुचिसों नीम चबाय । त्यों तुम ममतासों मढे, मगन विषयसुख पाय ॥ ६ ॥ नीम रसन परसै नहीं, निर्विष तन जब होय । मोह घटैं ममता मिटै, विषय न बांछै कोय ॥७॥ ज्यों सछिद्र नौका चढे, बूडहि अंध अदेख । त्यों तुम भवजलमें परे, बिन विवेक धर भेख ॥ ८ ॥ जहां अखंडित गुण लगे, खेवट शुद्धविचार । आतमरुचिनौका चढे, पावहु भवजलपार ॥ ९ ॥ ज्यों अंकुश मानै नहीं, महामत्त गजराज । त्यों मन तृष्णामें फिरै, गनै न काज अकाज ॥१०॥ ज्यों नर दाव उपावकैं, गहि आनै गज साधि । त्यों या मन-वश करनको, निर्मल ध्यान समाधि ॥ ११ ॥ तिमिररोगसों नैन ज्यों, लखै औरकी और । त्यों तुम संशयमैं परे, मिथ्यामतिकी दौर ॥ १२ ॥ ज्यों औषध अंजन किये, तिमिररोग मिटि जाय । त्यों सतगुरुउपदेशतैं, संशय वेग विलाय ॥१३॥

जैसे सब यादव जरे, द्वारावतिकी आगि। त्यों मायामैं तुम परे, कहां जाहुगे भागि ॥१४॥ दीपायनसों ते बचे, जे तपसी निरग्रंथ। तजि माया समता गहो, यहै मुकतिको पंथ ॥१५॥ ज्यों कुधातुके फेंटसों, घटबढ कंचनकांति। पापपुण्यकर त्यों भए, मूढातम बहुभांति ॥ १६ ॥ कंचन निजगुण नहिं तजै, वान हीनके होत। घटघटअंतर आतमा, सहजस्वभाव उदोत ॥ १७ ॥ पन्नापीट पकाइये, शुद्ध कनक ज्यों होय। त्यों प्रघटै परमातमा, पुण्यपापमल खोय ॥ १८ ॥ पर्वराहुके ग्रहणसों, सूरसोम छबिछीन। संगति पाय कुसाधुकी, सज्जन होय मलीन ॥ १९ ॥ निंबादिक चंदन करै, मलयाचलकी बास। दुर्जनतैं सज्जन भए, रहत साधुके पास ॥ २० ॥ जैसें ताल सदा भरै, जल आवै चहुंओर। तैसें आस्रवद्वारसों, कर्मबंधको जोर ॥ २१॥ ज्यों जल आवत मूंदिये सूखै सरवरपानि। तैसें संवरके किये, कर्मनिर्जरा जानि ॥ २२ ॥ ज्यों बूटीसंयोगतैं, पारा मूर्छित होय। त्यों पुदगलसों तुम मिले, आतमशक्ति समोय ॥२३॥ मेलखटाई माजियै, पारा परघट रूप। शुक्लध्यान अभ्या-सतैं, दर्शन ज्ञान अनूप ॥२४॥ कहि उपदेश 'बनारसी' चेतनि अब कछु चेत। आप बुझावत आपको, उदयकरनके हेत ॥२५॥

इति श्रीज्ञानपचीसी समाप्ता।

द्यानतरायजीकृत

## १५५। धर्मपचीसी।

दोहा छंद।

भव्यकमल रवि सिद्ध जिन, धर्मधुरंधर धीर।
नमूं सदा जग तमहरण, नमूं त्रिविध गुरु वीर ॥ १ ॥

पंद्रहमात्रा चौपई छंद।

मिथ्याविषयनमैं रत जीव। तातैं जगमैं भ्रमहिं सदीव॥
विविधप्रकार गहै परजाय। श्रीजिनधर्म न नेक सुहाय॥ २॥
धर्मविना चहुंगतिमैं फिरै। चौरासी लख फिर फिर धरै॥
दुखदावानलमांहि तपंत। कर्म करै सुख भोग लहंत॥ ३॥
अति दुरलभ मानुषपरजाय। उत्तम धनकुल रोग न काय॥
इस अवसरमैं धर्म न करै। फिर यह अवसर कब को वरै॥४॥
नरकी देह पाय रे! जीव। धर्म विना पशु जान सदीव॥
अर्थकाममैं धर्म प्रधान। ता बिन अर्थ न काम न मान॥ ५॥
प्रथम धर्म जो करै पुनीत। शुभसंगम आवै कर प्रीत॥
विघन हरै सब कारज सरै। धनसों चारों कोने भरै॥ ६॥
जन्मजरामृतके वश होय। तिहूंकाल जग डोलै सोय॥
श्रीजिनधर्मरसायनपान। कबहुं न रुचि उपजै अज्ञान॥ ७॥
जो कोई मूरखजन होय। गहै हलाहल अमृत खोय॥
त्यों सठ धर्मपदारथ त्याग। विषयनसों ठाने अनुराग॥ ८॥
मिथ्याग्रह गहिया जो जीव। छांडि धर्म विषयनचित दीव॥
ज्यों सठ कल्पवृक्षको तोड। वृक्ष धतूरेके बहुजोड॥ ९॥
नरदेही जानो परधान। विसर विषय कर धर्म सुजान!॥
त्रिभुवनइंद्रतने सुख भोग। पूजनीक हो इंद्रनजोग॥ १०॥
चंद्रविनानिश गजविनदंत। जैसैं तरुणनारि बिनकंत॥
धर्मविना त्यों मानुषदेह। तातैं करिये धर्मसनेह॥ ११॥
हय गयरथ पायक बहु लोग। सुभट बहुतदल चमर मनोग॥
धुजा आदि राजाविन जान। धर्म विना त्यों नरभव मान॥

जैसे गंध विना है फूल । नीरविहीन सरोवर धूल ॥
ज्यों धनविन शोभित नहिं भौन। धर्मविना त्यों नर चिंतौन॥
अरचै सदा देव अरहंत । चरचै गुरुपद करुणावंत ॥
खरचै दानधर्मसों प्रेम । न रचै विषय सकलनर एम ॥ १४ ॥
कमला चपल रहै थिर नाय । यौवन कांति जरालपटाय ॥
सुत मित नारी नावसँयोग । यह संसार सुपनका भोग ॥१५॥
यह लखि चितधर शुद्ध सुभाव । कीजे श्रीजिनधर्म उपाव ॥
यथाभाव जैसी गति गहै । जैसी गत तैसा सुख लहै ॥१६॥
जो मूरख बुद्धीकरहीन । विषयपंथरत व्रत नहिं कीन ॥
श्रीजिनभाषित धर्म न गहै । जैसी गत तैसा सुख लहै ।१७।
आलसमंद बुद्धि है जास । कपटी मगनविषयसठ तास ॥
कायरता नहिं परगुण ढकै । सो तिर्यंचजोन लहि सकै॥१८॥
आरतरौद्रध्यान नित करै । क्रोधादिक मच्छरता धरै ॥
हिंसक वैरभाव अनुसरै । सो पापिष्ट नरकगति परै ॥ १९ ॥
कपटहीन करुणा चितमाहिं । हेय उपादे भूलै नाहिं ॥
भक्तिवंत गुणवंत जु कोय । सरल सुभाव सुमानुष होय ।२०।
श्रीजिनवचनमगन तपवान । जिनपूजै दे पात्रहिं दान ॥
रहै निरंतर विषयउदास । सोही लहै सुरग आवास ॥ २१ ॥
मानुषजोन अंतकी पाय । सुन जिनवचन विषय बिसराय ॥
गहै महाव्रत दुद्धर बीर । शुक्लध्यानथिर लह शिव धीर ।२२।
धर्मकरत सुख होय अपार । पाप करत दुख विविधप्रकार ॥
बालगुपाल कहैं सब नारि । इष्टहोय सोई अवधारि ॥२३॥
श्रीजिनधर्म मुकतिदातार । हिंसाकर्म बढइ संसार ॥

यह उपदेश जान बडभाग। एक धर्मसों कर अनुराग ॥२४॥
व्रतसंयम जिनपदथुतिसार। निर्मल सम्यक भावन धार॥
अंत कषायविषयकृष करो। जो तुम मुकतिकामिनी बरो ॥२५॥
दोहा—बुधकुमुदनि-शशि-सुखकरन, भवदुखसागर जान।
कहै ब्रह्म जिनदास यह, ग्रंथ धर्मकी खान॥ २६॥
द्यानत जे बांचै सुनै, मनमें करै उछाह।
ते पावैं सुख सास्वते, मनबांछित फललाह॥ २७॥

इति श्रीधर्मपचीसी समाप्ता॥

## १५६। अध्यात्मपंचासिका।

दोहा—आठ कर्मके बंधमें, बंधजीव भवबास। कर्म हरै सब गुण भरै, नमों सिद्धि सुखरास॥१॥ जगतमाहिं चहुंगतिविषै, जन्ममरणवश जीव। मुक्तिमाहिं तिहुंकालमें, चेतन अमर सदीव॥२॥ मोक्षमाहिंसेती कभी, जगमें आवै नाहिं। जगके जीव सदीव ही कर्मकाट शिव जाहिं॥३॥ पूर्वकर्म उद्योगतैं जीव करैं परिणाम। जैसें मदिरा पानतैं, करै गहल नर काम॥ ४॥ तातैं बांधै कर्मको, आठभेद दुखदाय। जैसे चिकने गातमें, धूलिपुंज जम जाय॥५॥ फिर तिन कर्मनके उदय, करै जीव बहु भाय। फिरके बांधै कर्मको, यहसंसारसुभाय॥६॥ शुभ भावनतैं पुण्य है, अशुभभावतैं पाप। दुहू अछादित जीव सो, जान सकै नहिं आप॥ ७॥ चेतनकर्मअनादिके, पावक काठ बखान। छीरनीर तिलतेल ज्यों, खान कनक-पाखान॥८॥ लाल बंध्यो गठडी विषै; भानु छिप्यो घनमाहिं सिंह पीञ्जरेमें दियो, जोर चलै कछु नाहिं॥ ९॥ नीर बुझावै

आगको, जलै टोकनीमाहिं, देह माहि चेतन दुखी, निज सुख पावै नाहिं ॥१०॥ तदपि देहसों छुटत है, अंतर तन है संग। सो न ध्यान अग्नी दहै; तब शिव होय अभंग ॥ ११ ॥ राग-दोषतैं आपही, पड़े जगतके माहिं । ज्ञानभावतैं शिव लहै, दूजा संगी नाहिं ॥१२॥ जैसे काहू पुरुषके,द्रव्य गड्यो घर-माहिं । उदर भरै कर भीखसे, व्योरा जानै नाहिं ॥ १३ ॥ ता नरसे कीनहीं कहा, तू क्यों मांगै भीख । तेरे घरमें निधि गड़ी, दीनी उत्तम सीख ॥ १४ ॥ ताके वचन प्रतीतसों, वह कीयो मनमाहिं । खोद निकाले धन बिना, हाथ परै कछु नाहिं ॥१५॥ त्यों अनादिकी जीवके, परजै बुद्धि बखान । मैं सुर नर पशु नारकी, मैं मूरख मतिमान ॥ १६ ॥ तासों सतगुरु कहत हैं, तुम चेतन अभिराम । निश्चय मुक्ति सरूप हो, ये तेरे नहिं काम ॥ १७ ॥ काललब्धि परतीतसों, लखतआपमें आप । पूरण ज्ञान भये बिना, मिटै न पुन अरु पाप ॥१८॥ पाप कहत है पुण्यको, जीव सकल संसार । पाप कहत है पुण्यको, ते बिरले मतिधार ॥ १९ ॥ बंदीखानेमें परे, जातें छूटे नाहिं । बिन उपाय उद्यम किये, त्यों ज्ञानी जग माहिं ॥ २० ॥ साबुन ज्ञान विराग जल, कोरा कपड़ा जीव । रजक दक्ष धोवै नहीं, विमल न लहैं सदीव ॥२१॥ ज्ञान पवन तप अगन बिन, दहै मूस जिय हेम । कोड़वर्षलों राखिये, शुद्ध होय मन केम ॥ दरव कर्म दो कर्मतें, भावकर्मतें भिन्न । विकलप नहीं सुबु-द्धिके, शुद्ध चेतना चिन्ह ॥ २३ ॥ चारौं नाहीं सिद्धके, तू चारौंके मांहि । चार विनासे मोक्ष है, और बात कछु नाहिं

॥२४॥ ज्ञाता जीवनमुक्त है, एक देश यह बात । ध्यान अग्नि विन कर्मवन, जलै न शिव किमि जात ॥ २५ ॥ दर्पण काई अथिर जल, मुख दीसै नहिं कोय। मन निर्मल थिर बिन भये, आप दरश क्यों होय ॥ २६ ॥ आदिनाथ केवल लह्यो, सहस वर्ष तप ठान । सोई पायो भरतजी, एक मुहूरत ज्ञान ॥२७॥ राग रोष संकल्प है, नयके भेद विकल्प । रोषभाव मिटजाय जब, तब सुख होय अनल्प ॥ २८ ॥ राग विराग दु भेदसों, दोय रूप परिणाम । रागी जगके भूमिया, वैरागी शिवधाम ॥ २९ ॥ एक भाव है हिरणके, भूख लगे तृण खाय । एक भाव मंजारके जीव खाय न अघाय ॥ ३० ॥ विविधभावके जीव बहु दीसत है जगमाहिं । एक कछू चाहै नहीं, एक तजे कछु नाहिं ॥३१॥ जगत अनादि अनंत है, मुक्ति अनादि अनंत । जीव अनादि अनंत है, कर्म दुविधि सुन संत ॥ ३२ ॥ सबके कर्म अनादिके कर्म भव्यको अन्त । कर्म अनन्त अभव्यकें तीनकाल भटकंत ॥ ३३ ॥ फरश बरन रस गन्ध सुर पांचो जानै कोय । बोलै डोलै कौन है, जो पूछे है सोय ॥ ३४ ॥ जो जानै सो जीव है, जो मानै सो जीव । जो देखै सो जीव है, जीवै जीव सदीव ॥ ३५ ॥ जात पना दो विध लसै, विषै निर्विषय भेद । निरविषयी संवर लसै विषयी आस्रव वेद ॥३६॥ प्रथम जीव श्रद्धान सो, कर वैराग्य उपाय ॥ ज्ञान किया सो मोक्ष है, यही बात सुखदाय । पुद्गलसे चेतन बँध्यो यही कथन है वेय । जीव बँध्यो निज भावसों यही कथन आ देय ॥ ३८ ॥ बन्ध लखै निज ओरसे, उद्यम करै न कोय ।

आप बंध्यो निजसों समझ, त्याग करै शिव होय ॥ ३९ ॥ यथा भूपको देखके, ठौर रीतिको जान। तब धन अभिलाषी पुरुष, सेवा करै प्रधान ॥ ४० ॥ तथा जीव सरधान कर जाने गुण परजाय। सेवै शिव धन आश धर, समता सो मिल जाय ॥ ४१ ॥ तीन भेद व्यवहारसों, सर्व जीव सब ठाम। श्रीअरहन्त परमात्मा, निश्चय चेतनराम ॥४२॥ कुगुरु कुदेव कुधर्म रति, अहंबुद्धि सब ठौर। हित अनहित सरधै नहीं, मूढनमें शिरमौर ॥ ४३ ॥ ताप आप पर पर लखै, हेय उपादे ज्ञान। अब तो देशव्रती महा, व्रती सबै मतिमान ॥ ४४ ॥ जा पदमें सब पद लसै, दर्पन ज्यों अविकार। सकल निकल परमात्मा, नित्यनिरंजन सार ॥ ४५॥ बहिरातमके भाव तज, अन्तरआतम होय। परमात्म ध्यावै सदा, परमात्म सो होय ॥४६॥ बूंद उदधि मिल होत दधि, बीती फरश प्रकाश। त्यों परमातम होत है, परमात्म अभ्यास ॥ ४७॥ सब आगमको सार ज्यों, सब साधनको धेव। जाको पूजै इन्द्र सो, सो हम पायो देव ॥ ४८ ॥ सोहं सोहं नित जपै, पूजा आगम सार। सतसंगतिमें बैठना, यहै करै व्यवहार ॥ ४९ ॥ अध्यातम-पंचाशिका, माहिं कह्यो जो सार। द्यानत ताहि लगे रहो, सब संसार असार ॥ ५० ॥ इति अध्यात्मपंचासिका।

## १५७। सुवासबत्तीसी।

दोहा—नमस्कार जिनदेवको, करों दुहुं करजोर। सुवा बतीसी सुरस मैं, कहुं अरिनदल मोर ॥ १ ॥ आतम सुआ सुगुरु वचन, पढ़त रहै दिन रैन। करत काज अघरीतिके, यह

अचरज लखि नैन ॥ २ ॥ सुगुरु पढ़ावै प्रेमसों, यहू पढ़त मन लाय। घटके पट जो ना खुले, सब हि अकारथ जाय ॥ ३ ॥

चौपाई।

सुवा पढ़ाया सुगुरु बनाय। करम बनहि जिन जइयो भाय। भूले चूके कबहु न जाहु। लोभ नलिनिपै चुगा न खाहु ॥४॥ दुर्जन मोहदगाके काज। बांधी नलनी तल धर नाज ॥ तुम जिन बैठ हु सुवा सुजान। नाज विषयसुख लहि तिहं थान ॥ ५ ॥ जो बैठहु तो पकरि न रहियो। जो पकरो तो दृढ़ जिन गहियो ॥ जो दृढ़ गहो तो उलटि न जइयो। जो उलटो तो तजि भजि धइयो ॥६॥ इहविध सूआ पढ़ायो नित्त। सुवटा पढ़िके भयो विचित्त ॥ पढ़त रहै निशिदिन ये वैन। सुनत लहै सब प्रानी चैन ॥७॥ इक दिन सुवटै आई मनै, गुरु संगत तज भज गये बनै ॥ बनमें लोभ नलिन अति बनी। दुर्जन मोह दगाको तनी ॥८॥ तो तरु विषयभोग अन धरे। सुवटै जान्यो ये सुख खरे। उतरे विषयसुखनके काज। वैठ नलिनपै विलसै राज ॥९॥ बैठो लोभ नलिनपै जबै। विषय स्वाद रस लटक्यो तबै ॥ लटकत तरै उलटि गये भाव। तर मुंडी ऊपर भये पांव ॥१०॥ नलिनी दृढ़ पकरै पुनि रहै। मुखतैं वचन दीनता कहै ॥ कोउ न तहां छुड़ावनहार नलनी पकरहि करहि पुकार ॥११॥ पढ़त रहै गुरुके सब वैन। जे जे हितकर रखिये ऐन॥ सुवटा बनमें उड़ निज जाहु। जाहु तो भूल चुगा जिन खाहु ॥१२॥ नलनीके जिन जइयो तीर। जाहु तो तहां न बैठहु वीर ॥ जो तो दृढ़ जिन गहो। जो दृढ़ गहो तो पकरि न रहो ॥१३॥

जो पकरो तो चुगा न खइयो। जो तुम खावो तो उलट न जइयो॥
जो उलटो तो तज भज धइयो। इतनी सीख हृदयमें लहियो
॥१४॥ ऐसे बचन पढत पुन रहै। लोभ नलनि तज भज्यो न चहै॥ आयो दुर्जन दुर्गतिरूप। पकड़े सुवटा सुंदर भूप॥१५॥
डारे दुखके जालमझार। सो दुख कहत्त न आवै पार॥ भूख प्यास बहु संकट सहै। परवस पर्‍यो महा दुख लहै॥१६॥ सुवटाकी सुधि बुधि सब गई। यह तो बात और कछु भई॥ आय पर्‍यो दुखसागरमाहिं। अब इततैं कितको भज जाहिं॥१७॥
केतो काल गयो इह ठौर। सुवटै जियमें ठानी और॥ यह दुख जाल कटै किह भांति। ऐसी मनमें उपजी ख्यांति॥१८॥
रात दिना प्रभु सुमरन करै। पाप जाल काटन चित धरै॥ क्रम क्रम कर काट्यो अघ जाल। सुमरन फल भयो दीनदयाल॥१९॥
अब इततैं जो भजकें जाऊं। तौ नलनीपर बैठ न खाऊं॥
पायो दाव भज्यो ततकाल। तज दुर्जन दुर्गति जंजाल॥२०॥
आयो उड़त बहुर वनमाहिं। बैठ्यो नरभव द्रुमकी छाहिं॥ तित इक साधु महा मुनिराय। धर्मदेशना देत सुभाय॥२१॥ यह संसार कर्मवन रूप। तामहिं चेतन सुआ अनूप॥ पढत रहैं गुरु वचन विशाल। तौ हू न अपनी करै सँभाल॥ २२॥ लोभ नलिनपैं बैठ्यो जाय। विषय स्वाद रस लटक्यो आय। पकरहि दुर्जन दुर्गति परै। तामें दुःख बहुत जिय भरै॥२३॥ सो दुख कहत न आवै पार। जानत जिनवर ज्ञानमझार॥ सुनतैं सुवटो चौंक्यो आप। यह तो मोहि पर्‍यो सब पाप॥ २४॥ ये दुख तौ सब मैं ही सहे। जो मुनिवरने मुखतैं कहे॥ सुवटा सोचै

हियेमँझार। ये गुरु सांचे तारनहार ॥ २५ ॥ मैं शठ फिरयो करम वनमाहिं। ऐसे गुरु कहुं पाये नाहिं ॥ अब मोहि पुण्य उदै कछु भयो। सांचे गुरुको दर्शन लयो ॥२६॥ गुरु स्तुति कर बारंबार। सुमिरै सुवटा हियेमझार ॥ सुमरत आप पाप भज गयो। घटके पट खुल सम्यक् थयो ॥२७॥ समकित होत लखी सब बात। यह मैं यह परद्रव्य विख्यात ॥ चेतनके गुण निज महिं धरे। पुद्गल रागादिक परिहरे ॥२८॥ आप मगन अपने गुणमाहिं। जन्म मरण भय जिनको नाहिं ॥ सिद्ध समान निहारत हिये। कर्म कलंक सबहि तज दिये ॥२९॥ ध्यावत आप-माहिं जगदीश। दुहुंपद एक विराजत ईश ॥ इहविधि सुवटो ध्यावत ध्यान। दिन दिन प्रति प्रगटत कल्यान ॥३०॥ अनुक्रम शिवपद जियको भयो। सुख अनंत विलसत नित नयो ॥ सतसंगति सबको सुख देय। जो कछु हियमें ज्ञान धरेय ॥३१॥ केवलिपद आतम अनुभूत। घट घट राजत ज्ञान सँजूत ॥ सुख अनंत विलसै जिय सोय। जाके निजपद परगट होय ॥३२॥ सुवाबत्तीसी सुनहु सुजान। निजपद प्रगटत परम निधान ॥ सुख अनंत विलसहु ध्रुव नित्त। 'भैयाकी' विनती धर चित्त।३३। संवत सत्रह त्रेपनमाहिं। अश्विन पहले पक्ष कहाहिं ॥ दशमीं दशों दिशा परकाश। गुरु संगतितैं शिवसुखभास ॥ ३४ ॥

## १५८। सप्तविसनके चौबोले।

सात विसन। दोहा।

सातविसन जगमें बुरे, बुरा इन्होंका संग।
जिसके शिर चढ़ जात हैं, केई दिखावत रंग ॥

केई दिखावत रंग संगमें, नफा नहीं सुन भाई।
अपना तन धन धर्म गुमावै, जग बदनामी छाई॥
तात मात सुत नारी छोडै, मौन लगावै भाई।
हाय हाय किस नीच जीवने, इनकी चाल चलाई॥

झड।

चालमें सब जग आया, ख्यालमैं जन्म गमाया।
पाप कर नरक सिधाया, बहुत पीछैं पछताया॥
विसनकी सुनो कहानी, कही जैसें जिनवानी।
तज्या जिन्होंने विसन जिनेश्वर तिनकी शिक्षा मानी॥ १॥

(१) जूआखेलनविसन।

जुआ खेलकर जगतमैं, हुआ मुफ्त बदनाम।
मजा नहीं इस काममैं, सजावार वसु जाम॥
सजावार वसु जाम धाम, आराम कभी नहिं पाता।
फिकरमंद मतिअंध वक्तपर, खानेको नहिं जाता॥
संग जुआरी कई रंगका, ढंग देख घबराता।
मारपीट बहु माल खायकर, तौ भी नहीं लजाता॥

झड।

लाज ज्वारीके नाहीं, दया नहिं मनके माहीं।
सत्य नहिं कहै कदाही, राज्यका चोर सदाही॥
पांडुसुत खेल किया था, नारिका दाव दिया था।
तजा जिन्होंने जुआ जिनेश्वर तिन सब सुक्ख लिया था॥२॥

(२) मांसभक्षणविसन।

श्वास श्वास पर खैरको, चाहै सकल जहान।
श्वास नाशकर होत है, मांस महा दुखदान॥
मांस महा दुखदान खानकी बात सुनत घिन आवै।

थरहर काँपै काय हाय पशु दीन बडा घबरावै ॥
बेकसूर पशुमांसलालची तनमैं छुरी चलावै ।
बडे निर्दयी जीव जगतमैं, आमिषभोजन खावै ॥

झड़ ।

भावना हिरदै खोटी, छोंककर आमिस बोटी ।
मनुष भी राक्षस जोटी, धरै शिर अघकी पोटी ॥
मांसका नाम न लेना, असनके लायक है ना ।
मांस असनको त्याग जिनेश्वर जगमैं कीरति लेना ॥ ३

(३) मदिरासेवनविसन ।

जितने नशे जहाँनमैं, सभी विनाशै ज्ञान ।
तिनमैं मदिरा अति बुरी, सही गमावै प्रान ॥
सही गमावै प्रान ज्ञानका, नाम न रहने पावै ।
मदिरा पीकैं मनुष होशमैं, कबहूं नाहिं रहावै ॥
जननी भगिनी नार न जानै, मदमातुर हो जावै ।
अति बेहोश पडा दुख भुगतै, मूरख प्रान गमावै ॥

झड़ ।

प्रान बहु जीवन खोया, ज़ादवां वंश डुबोया ।
ऋषीको क्रोध जगाया, द्वारिका दाह कराया ॥
तुच्छकी कौन कहानी, बडोंकी कालनिशानी ।
यातैं मदिरा त्याग जिनेश्वर करो धर्म सुखपानी ॥ ४ ॥

(४) शिकारविसन ।

अपने अपने प्रानकी, सभी मनावै खैर ।
हाय सिकारी बनविषै, पशु मारै बिन बैर ॥
पशु मारै बिन बैर खैरकी दया हिये नहिं लावै ।

शीत धाम सब सहै वनीमैं, भोजन भी नहिं पावै ॥
नाम भजन हरनाम त्यागकैं, मार मार मुख गावै ।
कायर क्रूर कुरंग अंगमैं, भारी चोट लगावै ॥

झड़ ।

चोटमैं हिरन सताया, दयाका नाम मिटाया ।
भगेके पीछे धाया, वीरका नाम लजाया ॥
मृगीपर हाथ चलाया, वृथा क्षत्री कहलाया ।
दुर्गतिपंथ शिकार त्यागकर, यही जिनेश्वर गाया ॥ ५ ॥

(५) चोरी विसन ।

प्रानोंसे प्यारी गिनै धनदौलत संसार ।
याके कारन नरपती, हाथ गहै तलवार
हाथ गहै तलवार समरमैं, सूरवीर शिर देते ।
नदसागर तिर जांय वणिक शिर बडी आपदा लेते ॥
कठिन कठिनकर लछमी जोडैं, सहैं सभी दुख जेते ।
हाय हाय ताको ठगता कर सहज चोर कर लेते ॥

झड़ ।

चोरकों राजा मारै, सजा दे देशनिकारै ।
लोग सबही दुतकारै, बडी बेशरमी धारै ॥
भूल मति चोरी करियो, चोरसंगतिसैं डरियो ।
डरियो जगतमझार जिनेश्वर चोरी कबहुं न करियो ॥ ६ ॥

(६) वेश्या सेवनविसन ।

नीचनकी संगत रहै, करै नीच सब काम ।
मूरखजन फँसि जांत है, देख ऊजरों चाम ॥
देख ऊजरो चाम दामकी, खातिर धरम गमावै ।

ऊंच नीचका ख्याल करै ना, सबको अंग लगावै ॥
जगकी झूंट जानि गनिकाको, मूरख मन ललचावै ।
हा धिक धिक ऐसे जीवनको, गनिका संग रहावै ॥

झड़ ।

लगै जब गनिका प्यारी, बुद्धि नशि जाय अगारी ।
क्रोडपति होय भिखारी, कर्मगति टरै न टारी ॥
भूल मति यारी करियो, देह दुरगतिसों डरियो ।
तजि गनिकाको नेह जिनेश्वर धर्मविषै मन धरियो ॥ ७ ॥

(७) परस्त्रीसेवनविसन ।

कुलकलंकदायक सदा, परकामिनिको प्यार ।
मूरखमनके हतनको, मृगनैनी तलवार ॥
मृगनैनी तलवार कलेजा, आरपार हो जावै ।
दृगकटाक्ष सर चोट लगै तब, ओट न कोई आवै ॥
ऊपर घाव प्रगट नहिं दीखै, मनही मन पछतावै ।
खानपान गृहवास खासका, मजा हाथसे जावै ॥

झड़ ।

जानकै प्रान गमावै, भेद काहू न बतावै ।
दिवसमैं निद्रा आवै, सुपनमैं नार लखावै ॥
वृथा क्यों जी ललचावै, लिखी विधिने सोइ पावै ॥
लंकपतीसे रंक भये नर, तेरी कोन चलावै ॥ ८ ॥

इति सप्तविसन चौबोला ।

अथ सूरत कवि कृत ।

## १५९ । उपदेशी बारहखड़ी ।

दोहा—प्रथम नमूं अरहंतको, नमूं सिद्ध आचार ।
उपाध्याय सब साधुको, नमूं पंच परकार ॥ १ ॥

भजन करूं श्रीआदिको, अंत नाम महावीर।
तीर्थंकर चउवीसको, नमूं ध्यान धर धीर ॥ २॥
जिनधुनितैं वानी खिरी, प्रगट भई संसार।
नमस्कार ताकूं करूं, इक चित इकमन धार ॥ ३॥
ता वानीके सुनतही, बढ्यो परम आनंद।
भई सुरति कछु कहन की, बारखडीके छंद ॥

बारखडीके छंद बनाऊं यह मेरे मन आई। जैन पुराण वखानी वानी, सो मैने सुन पाई॥ गुरुप्रसाद भविजनकी संगति, यह उपजी चतुराई। सूरत कहै बुद्धि है थोरी, श्री जिननाम सहाई॥४॥ कका करत सदा फिर्‌यो, जामन मरन अनेक। लख चौरासी जोनिमें, काज न सुधर्‌यो एक॥ काज न सुधर्‌यो एक दिवाना, तैं शुभ अशुभ कमाया। तेरी भूलि तोहि दुखदाई, बहुतेरा समझाया। भटकत फिर्‌यो चहूं गतिभीतर काल अनादि गमाया। सूरत सतगुरु सीख न मानी तातैं जग भरमाया॥५॥ खक्खा खूबी मत लखो, संसारी सुखजान। यह सुख, दुखका मूल है, सतगुरु कही बखान॥ सतगुरु कही बखान जान यह, तू मति होय अयाना। विनाशीक सुख इन इंद्रिनका, तैं मीठा करि जाना॥ यह सुख जानि खानि है दुखकी, तू क्या भरम भुलाना। सूरत पछतावैगा तबही, होय नरक जब थाना॥६॥ गग्गा गुरु निरग्रंथको, सतबानी मुख भाख। अवर विकार सबै तजो, यह थिरता मन राख॥ यह थिरता मनराखि चाखि रस, जो अपना सुख चाहै। अवर सबहिं जंजाल दूर

करि ये बातैं अवगाहै ॥ पांचों इंद्रीवस करि अपनी कर्ममूल को दाहै। सूरत चेत अचेत होय मति, अवसर वीता जाहै ॥ ७ ॥ घग्धा घाट सुघाटमें, नाव लगी है आय। जो अबके चेत नहीं, तो गहरा गोता खाय ॥ गहिरा गोता खाय जाय तब कौन निकासनहारा। समय पाय मानुषगति पाई, अजहूं नाहिं सँभारा ॥ बार बार समझाऊं चेतन मानो कहा हमारा सूरत कही पुकार गुरूने, यों हो है निस्तारा ॥ ८ ॥ नन्ना नाता जगतमें, निज स्वारथ सबकोय। आन गांठि जिसदिन परै, कोउ न सँगाती होय ॥ कोउन सँगाती सगा न साथी जिसदिन काल सतावै। सब परिवार अपन स्वारथका, तेरे काम न आवै ॥ आठों मदमें छाकि रह्यो है, मैं मैं कर विललावै सूरत समझि होय मत बौरा, अवसर वीता जावै ॥९॥ चच्चा चंचल विकलमन, तिस मनको वसिआन। जबलग मन बस में नहीं, काज न होय निदान ॥ काज न होय निदान जान यह, वस नाहीं मन तेरा। पांचू इंद्री छठा चोरमन, तूं इनका भयो चेरा ॥ राग दोष अरु मोहसमीपी इनहुं आन मिल घेरा। सूरत जिसदिन मनथिर हो है, तिसदिन होय निवेरा ॥ १० ॥ छच्छा छह रस स्वादमें, रह्यो छहों रस मान। छाकि रह्यो छाडै नहीं, समुझत नाहिं अजान ॥ ससुझत नाहिं अजान जान तू इन स्वादनमें राचा। आरत चिंता लाग रही है, ज्ञानध्यानमैं काचा ॥ जैसें कर्म नचावै तोकूं, तैसा ही विधि नाचा ॥ सूरत फिरयो चहूंगतिभीतर, मिल्या न सत गुरु साँचा ११॥ जज्जा जाग सुजाग नर, यह जागनकी बार। जो अब

तू जागै नहीं, फेर न होय सँभार ॥ फेर न होय सँभार सार यह, जो अबके नहि जागै। जो जागै निरभयपद पावै, जरामरनभय भागै ॥ नातरि फेर फसै भवसागर, हांथ कछु नहिं लागै ॥ सूरत भला होय जब तेरा, संसारी सुख त्यागै ॥१२॥ झज्झा झारि पिछोरिकै, कहूं तोहि समुझाय। जामैं तैं वासा किया, सो तेरी नहिं काय। सो तेरी नहिं काय जाय सँग, तुझे अकेला जाना। तैंने घर बहुतेरे कीये, आवत जात भुलाना ॥ थावर पँच त्रस पक्षी मानुष, भयो देव कहूं दाना। सूरत छहों कायतैं भुगती आपा नहीं पिछाना ॥१३॥ नन्ना नरपद है भलो, ऐसो अवर न कोय। जे संभा तेइ तिरे, भवजलपार जु होय ॥ भवजलपार जु होय विचारै, जे इस बैर संभारा। तीनकाल जिन सही परीषह, कर्म चूर करि डारा ॥ आवत जात काल बहु बीता, लोका-लोक निहारा। सूरत जो सुख ऐसा चाहै, चेतो बेग सँवारा ॥ १४ ॥ टट्टा टाला तिन किया, ते बूडे संसार। फिरहिं भटकत जगतमें, तिनको वार न पार ॥ तिनको वार न पार कहूं है, फिरते फिरहिं विचारे। नर तिरजंचहु नरक देवगति, चारों धाम निहारे ॥ जम्मन मरन किये बहुतेरे, सहे महा-दुख भारे। सूरत कौतुक आप कमाये, कापै जाय पुकारे ॥ ॥ १५ ॥ ठट्ठा ठटकि रह्यो कहां, बेगइ क्यों न सँभाल। छोडि ठाठ संसारके जो टूटै जगजाल ॥ जो टूटै जगजाल बाउरे, बहुरि नहीं दुखपावे। सतगुरु कही मान सो शिक्षा, फेर न जगमें आवै ॥ छोडो संग कुमति खोटीको जो तुमको बहकावै। सूरत संग सुमतिकी कीजै, शिवपुर जाय दिखावै

॥ १६ ॥ डड्डा डिग मति जाय तू, अडिग होय पद साधि। दृढता करि परिणामकी, जो सुख लहै समाधि॥ जो सुख लहै समाधि व्याधितज अप्पा खोजो भाई। सिद्धरूप तेरे घट अंतर, कहां ढूंढने जाई ॥ जड पुद्गलको भिन्न जान तू, मिटै करम दुखदाई। सूरत आप आपमें साधै, यह सतगुरु फरमाई ॥ १७॥ ढड्ढा ढोरी छोडदे, ढिग इनके मत जाय। कुगुरु कुदेव कुज्ञानको, तू मति चित्त लगाय॥ तू मति चित्त लगाय भाव तजि कुगुरु कुदेव कुज्ञानी। ये तोकूं दुरगति दिखलावैं, सोदुखमूलनिशानी॥ इनतैं काज एक नहिं सुधरै, करम भरमके दानी। सूरत तजि बिपरीत इन्होंकी, सतगुरु आप बखानी ॥१८॥ णण्णा रण ऐसा करो, संवरशस्त्र सँभार। कर्मरूप ये अरि बडे, तिनहिं ताकिकरि मार॥ तिनहिं ताकि करि मार, निवारो कर्म रूप अरि सोई। है अनादिके ये दुखदाई, तेरी जाति विगोई॥ नारायण प्रति हरि हर चक्री, यातैं बचे न कोई। सूरत ज्ञानसुभट जब जागे, तिन इनकी जड खोई ॥ १९॥ तत्ता तन तेरा नहीं, जामैं रह्यो लुभाय। तांता तोरै तनकमैं, ताहि कहा पतियाय॥ ताहि कहा पतियाय पाय सुख, है रह्यो याको वासी। छिनमैं मरै छिनकमें उपजै, होय जगतमें हांसी॥ याके संग बढै बहु ममता परै महादुख फांसी। सूरत भिन्न जान इस तनको यासों रहो उदासी ॥ २०॥ थत्था थिरपदको चहै, यों थिरपद नहिं होय। थिरता करि परिणामकी थिरपद परसै सोय॥ थिरपद परसै सोय होय सुख, गतिचारनसों छूटै। ज्ञानध्यानको

करै हथोरा, कर्म अरीको कूटै ॥ यह जगजाल अनादिकालका सो ऐसी विधि टूटै । सूरत थिरपदको तो परसै, शिवपुरके सुख लूटै ॥ २१ ॥ दद्दा दर्व छही कहे, प्रगट जगतके माहिं । अवर दरब सब खेल हैं, ज्ञानी मानै नाहिं ॥ ज्ञानी मानै नाहिं दरव वे, जो रतननको जानै । माटी भूमि शैलकी जो धंजि, जगमैं प्रगट बखानै ॥ पुद्गल जीव धरम अरु अधरम काल अकाश प्रमानै । सूरत इन दरवनकी चरचा, ज्ञानी गिनै बखानै ॥ २२ ॥ धध्धा ध्यान जु जगतमैं, प्रगट कहे हैं च्यार । आर्त रौद्र धर्मसु शुकल, जिनमत कहै विचार ॥ जिन मत कहै विचार चार ये, ध्यान जगतके माहीं । आरत रौद्र अशुभके दाता, इनतैं शुभगति नाहीं ॥ धर्मध्यानके जे नर धारक शुभ सुख होत सदाही । सूरत शुकलध्यानके करता, ते शिवपुरको जाईं ॥ २३ ॥ नन्ना नाशै करम जब, नेह करै निजमाहिं । नटकी कला जु जगतमैं, नेह करै छिन नाहिं ॥ नेह करै छिन नाहिं जगतमैं, आपा नाहिं फंसावै । ज्यों पानीमैं रहै कमलतउ, जलका भेद न पावै ॥ शुभ अरु अशुभ एकसे दोनों, रीझै ना पछतावै । सूरत भिन्न लखै ऐसी विध, करम कहा ढिग आवै ॥ २४ ॥ पप्पा प्रभु अपना लखो, परसंगति दे छोर । परसंगति आस्रव बढै, देय करम झकझोर ॥ देय करम झकझोर जोरिकरि, फिर निकसन नहिं होई । आस्रव बंध परी है वेरी, लगै उपाय न कोई ॥ यातैं प्रीति करो संवरसों, हित करके दिल जोई । सूरत संवरको आदरिये, कर्म

१ खूबी या मम ।

निर्जरा होई ॥ २५ ॥ फफ्फा फूल्यो ही फिरै, फोकट देख न भूल । फांसी पडी अनादिकी, करि तोडनको सूल ॥ कर तोडनको सूल भूल मति, दाव भलो तैं पायो । भ्रमते भ्रमते भवसागरसों, मानुषगतिमें आयो ॥ याही गतिसों भये तीर्थंकर, केवल ज्ञान उपायो । सूरत जानि भूल मति चूकै, यह सतगुरु फरमायो ॥ २६ ॥ बब्बा बिसन कुबिसन है, बिसनवेग तू त्याग । बसकरि पांचों इंद्रियनि, शुभ कारजको लाग ॥ शुभकारजको लाग त्याग नर, बिसन सात ये भारी । जूआ आमिष सुरापान अरु, आखेटक दुखकारी । परधनचोरी अरु वेश्याकूं, त्याग करो परनारी ॥ सूरत इस भवमें सुख पावै, परभव सुख अधिकारी ॥ २७ ॥ भभ्भा भूल्यो ही फिरै, भरम्यो महा मिथ्यात । भेद न पायो ज्ञानको तातैं आवत जात ॥ तातैं आवत जात बात सुन, भेदज्ञान नहिं पाया । क्रोध रु मान लोभ अरु माया, इनसौं नेह लगाया ॥ परमारथकी रीति न जानी, स्वारथ देख भुलाया । सूरत भेदज्ञान जब जाना, तब मिथ्यात मिटाया ॥ २८ ॥ मम्मा मति तिनकी सही, निज मल कीनो दूर । मतवारे समुझैं नहीं, तिनको नाहिं सहूर ॥ तिनको नाहि सहूर दूर है, कुमती कुमति विचारै । तिन कुगुरनि तिनको समुझाये, पकरि भवोदधि डारै ॥ पुण्यपापको भेद न जानै, जीव अनाहक मारै । सूरत ते नर परे कुसंगति, किसविध जाहिं उबारै ॥ २९ ॥ यया अयान पणो बुरो, यातैं होय अकाज । यह ममता सों

१ । उपाय ।

फँसि रह्यो, याहि न आवै लाज ॥ याहि न आवै लाज बाज नहिं, कह तेरो यहां को है। तात मात बांधव सुत कामिन तू इनके सुख मोहै ॥ आठों जाम रहै इनहीमैं, यह तुमको नहिं सोहै। सूरत तजि अज्ञान सीखगह तब तुहि शिव सुख हो है ॥ ३० ॥ ररा रच्यो अनादिको, रचि विषइनसों पीति। रस चाख्यो नहि आतमी, लखी न रसकी रीति ॥ लखी न रसकी रीति मीत तैं, विषयनिसँग सुख माना। आतमीक रस है सुखदायक, सो तैं नहीं पिछाना ॥ जिन रस रीति लखी आतमकी, सो सिवपुरका राना। सूरत वे भवि मुक्ति गये हैं, जिनआतम हित ठाना ॥३१॥ लल्ला लिपट्यो ही रहै, लग्यो जगतके भेक। लख्यो न आप सरूपको, लह्यो न शुद्ध विवेक ॥ लह्यो न शुद्ध विवेक एक तैं, पर आपा नाहिं बूझा। वस्तु पराई लखी न भाई, तातैं रह्यो अरूझा ॥ वस्तु विनासी नहीं प्रकाशी, तू कर्मनसँग झूझा। सूरत वे भव पार भये हैं, जिनको आतम सूझा ॥ ३२ ॥ वव्वा वह संगत बुरी, जासों होय कुभाव। सो संगति शैली भली, जामैं सहज सुभाव ॥ जामैं सहज सुभाव भाव है सो शैली मोहिं प्यारी। तत्त्व दरवकी चर्चा तिनकैं, तजै कुचर्चा भारी ॥ भरम भावतैं दूर रहत हैं धर्म ध्यानकी त्यारी। सूरत यह बांछा मन मेरे उन मित्रनसों यारी ॥३३॥ शश्शा सोई सुघर है, सुनै सुगुरुकी सीख। सदा रहैं शुभध्यानमें, सही जैनकी ठीक ॥ सही जैनकी ठीक तिन्होंको अवर कछू नहिं भावै। आगम अवर अध्यातम वानी, सुनै सुनावै गावै ॥ कुकथाचार विचार

जगतमें, तिनको नाहिं सुहावै। सूरत सो सज्जन मो भावै, जो शिवपंथ बतावै ॥३४॥ खक्खा खुटक निवारिकैं, खिमा-भाव चितलाय। खुलै कपाट अभ्यासके, खिरै करम दुखदाय॥ खिरै करम दुखदाय जाय वह, खिमाभाव चितल्यावै। होय अभ्यास तास भविजनको, ज्ञानी ज्ञान जगावै॥ सदा मगन ह्वै अपने मनमें, रीझ आप सुख पावै। सूरत सोई भिन्न सबनतैं, सो आतमहित लावै॥ ३५ ॥ सस्सा सो स्याना सदा, सुगुरु सीख सुन लेह। सदा रहै संतोषसों, सो साधू लखिलेह॥ सो साधू लखि लेह गेहमैं, जो संतोष विचारै। सीख बात है जो संसारी, तिनको नहीं निहारै॥ सँकलप विकलप जगके जितने, तिन दुसमनको टारै। सूरत सो साधू जन ऐसा, शिवपुर वेगं सिधारै॥ ३६ ॥ हाहा हूहू कर रह्यो, ह्वै परवसि दुख पाय। क्यों न आप वश हूजिये, होय परम सुखदाय॥ होय परम सुखदाय पाय पद, अनरूपी अविनाशी। केवलज्ञान दर्श जहँ केवल, सिद्धपुरी सुखराशी॥ आठों करम खिपावै तिनके, आठों गुन परकासी। सूरत सिद्ध महा सुख पावै, काल अनंता पासी॥ ३७ ॥ लल्ला लेकैं परमपद, लखों गये निर्वान। लोकशिखर ऊपर चढे, लियो सिद्ध शिवथान॥ लियो सिद्ध शिवथान आन लखि सोई सिद्ध कहाये। दर्शन ज्ञान चरन गुन तीनों, तिन शिवपुर पहुंचाये॥ जो जो दरसै सो सो भासै आप अचल ठहराये। सूरत सिद्ध कहे ऐसे गुरु जिनपुरानमैं गाये॥३८॥ क्षक्षा लक्ष्मी जो वरै, गुन लक्षण-को वेव। लखै सुलक्षन परखिकै, तजै कुलक्षण टेव॥ तजै

कुलच्छन टेव भेव लखि सिद्धरूपको ध्यावै । अरहत सिध आचार्य उपाध्याय साधन सीस नवावै ॥ जिनमत धर्म देव गुरु न्यारों, यह दिढता मन लावै । सूरत यह परतीत धरै मन, सो सम्यकपद पावै ॥ ३९ ॥ सम्यकपदको जो लहै, करै वैनगुरु प्रीत । देव धरम गुरु ज्ञानको, परखि गहै निजरीत ॥ ॥४०॥ बारखडी हितसों कही, नहिं गुनियनकी रीस । दोहे तौ चालीस हैं, छंद कहे छत्तीस ॥ ४१ ॥

इति श्रीसूरतकविकृत बारहखड़ी समाप्ता ॥४३॥

# १३ । तेरहवां अध्याय

## फुटकर संग्रह ।

## १६० । छहढाला ।

( स्वर्गीय पं० दौलतरामजी कृत )

सोरठा ।

तीन भुवनमें सार, वीतराग विज्ञानता ।
शिवस्वरूप शिवकार, नमौं त्रियोग सम्हारिकैं ॥

पहिली ढाल । चौपाई ( १५ मात्रा ) ।

जे त्रिभुवनमें जीव अनंत । सुख चाहैं दुखतैं भयवंत ॥ तातैं दुखहारी सुखकारि । कहैं सीख गुरु करुणा धारि ॥२॥ ताहि सुनो भवि मन थिर आन । जो चाहो अपनो कल्यान ॥ मोह महामद पियो अनादि । भूलि आपको भरमत बादि ॥ ३॥ तास भ्रमनकी है बहु कथा । पै कछु कहूं कही मुनि जथा ॥ काल अनंत निगोदमझार । बीत्यो एकेंद्रिय-तन धार ॥४॥ एक स्वासमें अठदश बार । जन्म्यो मर्यो भर्यो दुखभार ॥

निकसि भूमि जल पावक भयो। पवन प्रतेक वनस्पति थयो॥ ५॥ दुर्लभ लहि ज्यों चिंतामणी। त्यों परजाय लही त्रस-तणी॥ लट पिपीलि अलि आदि शरीर। धर धर मर्यो सही बहु पीर॥ ६॥ कबहूं पंचेंद्रिय पशु भयो। मन विन निपट अज्ञानी थयो॥ सिंहादिक सैनी ह्वै क्रूर। निवल पशू हति खाये भूर॥ ७॥ कबहूं आप भयो बलहीन। सबलनि करि खायो अतिदीन॥ छेदन भेदन भूख पियास। भारवहन हिम आतप त्रास॥ ८॥ बध बंधन आदिक दुख घने। कोटि जीभतैं जात न भने॥ अति संक्लेशभावतैं मर्यो। घोर शुभ्र-सागरमैं पर्यो॥ ९॥ तहां भूमि परसत दुख इस्यो। बीछू सहस डसैं तन तिस्यो॥ तहां राधशोणित बाहिनी। कृमि-कुलकलित देह दाहिनी॥ १०॥ सेमरतरुजुत दलअसिपत्र। असि ज्यों देह विदारैं तत्र॥ मेरु समान लोह गलिजाय। ऐसी शीत उष्णता थाय॥ ११॥ तिल तिल करहिं देहके खंड। असुर भिडावैं दुष्ट प्रचंड॥ सिंधुनीरतैं प्यास न जाय। तौ पण एक न बूंद लहाय॥ १२॥ तीनलोकको नाज जु खाय। मिटै न भूख कणा न लहाय॥ ये दुख बहु सागरलौं सहै। कर्मजोगतैं नरतन लहै॥ १३॥ जननी उदर बस्यो नवमास। अंग सकुचतैं पाई त्रास॥ निकसत जे दुख पाये घोर। तिनको कहत न आवै ओर॥ १४॥ बालपनेमें ज्ञान न लह्यो। तरुणसमय तरुणीरत रह्यो॥ अर्धमृतकसम बूढ़ापनो। कैसें रूप लखै आपनो॥ १५॥ कभी अकामनिर्जरा करै। भवनत्रिकमैं सुरतन धरै॥ विषय-चाह-दावानल दह्यो।

भरत विलाप करत दुख सह्यो ॥ १६ ॥ जो विमानवासी हू थाय। सम्यकदर्शन विन दुख पाय ॥ तहँतैं चय थावर तन धरै। यों परिवर्तन पूरे करै ॥ १७ ॥

दूसरी ढाल। पद्धरि छंद।

ऐसैं मिथ्या-दृगज्ञानचर्ण,-वश भ्रमत भरत दुख जन्ममरण ॥ तातैं इनको तजिये सुजान। सुन तिन संछेप कहूं बखान ॥१॥ जीवादि प्रयोजनभूत तत्त्व। सरधै तिनमांहि विपर्ययत्व ॥ चेतनको है उपयोग रूप। विन मूरति चिनमूरति अनूप ॥२॥ पुदगल नभ धर्म अधर्म काल। इनतैं न्यारी है जीवचाल ॥ ताकों न जान विपरीति मान। करि, करै देहमें निज पिछान ॥ ३ ॥ मैं सुखी दुखी मैं रंक राव। मेरो धन गृह गोधन प्रभाव ॥ मेरे सुत तिय मैं सबल दीन। बे-रूप सुभग मूरख प्रवीन ॥ ४ ॥ तन उपजत अपनी उपज जानि। तन नशत आपको नाश मान ॥ रागादि प्रगट जे दुःखदैन। तिनहीको सेवत गिनहि चैन ॥ ५ ॥ शुभअशुभबंधके फलमझार। रति अरति करै निजपद विसार ॥ आतमहितहेतु विराग ज्ञान। ते लखै आपको कष्टदान ॥ ६ ॥ रोकी न चाह निजशक्ति खोय। शिवरूप निराकुलता न जोय। याही प्रतीतजुत कछुक ज्ञान। सो दुखदायक अज्ञान जान ॥ ७ ॥ इनजुत विषयनिमें जो प्रवृत्त। ताको जानो मिथ्याचरित्त ॥ यौं मि-थ्यात्वादि निसर्गजेह। अब जे गृहीत सुनिये सु तेह ॥ ८॥ जो कुगुरु कुदेव कुधर्म सेव। पोषैं चिरदर्शन मोह एव ॥ अंतररागादिक धरैं जेह। बाहर धन अंबरतैं सनेह ॥ ९॥

धारैं कुलिंग लहि महतभाव। तेकुगुरु जनम-जल-उपल-नाव॥ जे रागद्वेषमलकरि मलीन। वनितागदादिजुत चिन्हचीन॥ ॥ १० ॥ ते हैं कुदेव तिनकी जु सेव। शठ करत, न तिन भवभ्रमनछेव॥ रागादिभाव हिंसासमेत। दर्वित त्रसथावर मरन खेत॥ ११॥ जे क्रिया तिन्हैं जानहु कुधर्म। तिन सरधैं जीव लहै अशर्म॥ याकौं गृहीतमिथ्यात जान। अब सुन गृहीत जो है कुज्ञान॥ १२॥ एकांतवाद दूषित समस्त। विषयादिकपोषक अप्रशस्त॥ कपिलादिरचित श्रुतको अभ्यास। सो है कुबोध बहु देन त्रास॥ १३॥ जो ख्यातिलाभपूजादि चाह। धरि करत विविधविध देहदाह॥ आतम अनात्मक ज्ञानहीन। जे जे करनी तनकरनछीन॥ १४॥ ते सब मिथ्याचारित्र त्यागि। अब आतमके हित पंथ लागि॥ जगजालभ्रमनको देय त्यागि। अब 'दौलत' निज आतमसुपागि॥ १५॥

तीसरी ढाल। नरेंद्रछंद (जोगीरासा।)

आतमको हित है सुख, सो सुख आकुलता विन कहिये। आकुलता शिवमांहि न तातैं, शिवमग लाग्यो चहिये। सम्यकदर्शन ज्ञान चरन शिव, मग सो दुविध विचारो। जो सत्यारथरूप सु निश्चय, कारन सो व्यवहारो॥ १॥ परद्रव्यनितैं भिन्न आपमें, रुचि सम्यक्त भला है। आप रूपको जानपनो सो, सम्यकज्ञानकला है॥ आपरूपमें लीन रहै थिर, सम्यकचारित सोई। अब व्यवहार मोक्षमग सुनिये, हेतु नियतको होई॥२॥ जीव अजीव तत्त्व अरु आस्रव, बंध रु संवर जानो।

